और उन्होंने श्रीकृष्णजी महाराजकी सहायता से खाण्डव बन को जलाकर इन्द्रप्रस्थ जो दिल्ली के नाम से प्रसिद्ध है बसाया। राजा युधिष्ठिर का राज्य बहुत बढ़ गया, और उसने बड़ी धूम धाम के साथ राजसूय यज्ञ किया इस यज्ञ की बिभूति को देख कर दुर्योधन आदि का वैर और भी बढ़ गया और उन्होंने युधिष्ठिर को जुआ खेलने के लिये बुलाया, युधिष्ठिर उसमें सारा राज हार गया, फिर दुःशासन द्रौपदी को राज सभा में चोटी पकड़ करके लाया और विवस्त्र करना चाहता था कि उसने धर्म से प्रार्थना की और उसका वस्त्र इतना बढ़ गया कि खींचने से न खिंचा, फिर पांचों पाण्डव द्रौपदी सहित १२ वर्ष के लिये बनवास को गये और एक वर्ष अज्ञातचर्य्या होकर, विराट नगर में रहे। फिर युधिष्ठिर ने अपना राज्य दुर्योधनादिक से मांगा परन्तु उन्होंने न दिया इस पर दोनों ओर से युद्ध की सामग्री एकत्रित हुई और दुर्योधन की ओर ११ अक्षौहिणी और युधिष्ठिर की ओर सात अक्षौहिणी सेना थी एक ओर १५३०८०० और दूसरी ओर २४०५६०० सेना थी यह युद्ध कुरुक्षेत्र में जो दिल्ली से उत्तर पश्चिम को है हुआ। युद्ध के समय अर्जुन को अपने बान्धवों को लड़ने को उपस्थित देख कर मोह हुआ, परन्तु श्री कृष्ण भगवान ने जो उसके सारथी थे अपने उपदेश द्वारा उसका मोह दूर किया। यह उपदेश भगवत्गीता के नामसे प्रसिद्ध है। लड़ाई १८ दिन तक रही और उसमें भीष्म, द्रोण, कर्ण, दुर्योधनादि कौरवों के मुख्य योधा और पाण्डवों के ओर से अभिमन्यु आदि सब मारे गये। युद्ध के समाप्त होने पर द्रोण के पुत्र अश्वत्थामा ने पाण्डवों के रहे सहे साथियों को रात्रि के समय उनके सेना में जाकर मार डाला। फिर युधिष्ठिर ने राज्यासन ग्रहण

किया और प्रजा को सुख दिया। इसके पीछे अश्वमेध यज्ञ हुआ और उसी समय राजा परीक्षित अभिमन्यु की स्त्री उत्तरा से पैदा हुआ। युद्ध के ३७ वर्ष पश्चात् यादव कुल का परस्पर द्रोह और मद्यपान के कारण नाश हो गया और श्रीकृष्ण भगवान परम धाम को सिधारे। फिर पांडव भी परीक्षित को राज्य देकर हिमालय को गये और वहां परम गति को प्राप्त हुये। यह संक्षेपतः महाभारत की कथा है॥

प्र०-(२५) भारत की सावित्री (रहस्य) क्या है?

उ०-व्यास जी कहते हैं कि सहस्रों माता पिता, सेकड़ों पुत्र दारा हमने संसारमें देखे और आते जाते रहेंगे, सहस्रों हर्ष के सेकड़ों भय के स्थान नित्य प्रति मूढ़ पुरुषों को आते हैं पंडितों को नहीं। मैं ऊंची भुजा उठा कर कहता हूं परन्तु कोई मेरी नहीं सुनता। धर्म से ही अर्थ और काम की सिद्धि होती है उस का सेवन क्यों नहीं करते। मनुष्य को चाहिये कि लोभ से, मोह से क्रोध से जीवन के भय से धर्म को न छोड़े, धर्म ही नित्य है सुख दुःख अनित्य है, जीव नित्य है, शरीर अनित्य है॥

प्र०-(२६) महाभारत का मुख्य रत्न क्या है?

उ०-महाभारत का रत्न भगवद्गीता है, जैसे हरि भगवान् सर्व देवों के देव हैं वैसेही भगवद्गीता उनकी कही हुई सब शास्त्रों का सार है। इस में ७०० श्लोक हैं और १८ अध्याय हैं। पहले ६ अध्यायों में निष्काम कर्म अर्थात् फल के इच्छा के विना ईश्वर के प्रीत्यर्थ कर्म करना, मध्य के ६ अध्यायों में अनन्य भक्ति अर्थात् ईश्वर का ही चिन्तन, ध्यान, भजन, पूजन करना और सब भावनाओं को त्यागना और पिछले ६ अध्यायों में निष्काम कर्म और अनन्य भक्ति द्वारा चित्त को शुद्ध करके

ईश्वर में लय हो जाना प्रति पादन किया गया है। इससे बढ़ कर संसार के किसी शास्त्र में न है न होगा। यही भारतवर्ष का सर्वस्व है॥

प्र०-(२७) रामायण और महाभारत कब लिखी गईं ?

उ०-शास्त्रकारों का सिद्धान्त है कि रामायण त्रेतायुग में और महाभारत द्वापर के अन्त में लिखी गई। पाश्चात्य विद्वान् कहते हैं कि वर्तमान रामायण ईसा के ५०० वर्ष पहले लिखी गई, कोई २ कहते हैं कि २०० वर्ष पहले लिखी गई और महाभारत के युद्ध को ईसा से ११९४ वर्ष पहले कहते हैं और वर्तमान महाभारत को ईसा जन्म के समय में लिखा जाना बतलाते हैं॥

प्र०-(२८) पुराण किसको कहते हैं ? पुराण

उ०-पुराण वे ग्रंथ हैं जो समय समय पर अनेक विद्वानों ने अनेक देवताओं की उपासना के लिये रचे॥

प्र०-(२९) पुराणों में क्या विषय है ?

उ०-पुराणों में सर्ग (सृष्टि क्रम), प्रति सर्ग और देवताओं ऋषियों और राजाओं के वंश, मन्वन्तरों की कथा और राजवंशों के चरित्र लिखे हैं॥

प्र०-(३०) मुख्य पुराण कितने हैं ?

उ०-मुख्य १८ पुराण हैं ब्राह्म, पाद्म, वैष्णव, शैव भागवत, नारदीय, मार्कण्डेय, आग्नेय, भविष्य, ब्रह्मवैवर्त्त, लिङ्ग, वाराह, स्कन्द, वामन, कौर्म, मत्स्य, गरुड़, ब्रह्माण्ड॥

प्र०- (३१) इन पुराणों में किन २ देवताओं की उपासना हैं?

उ०-प्रत्येक पुराण में एक २ देवता की उपासना है मुख्य पंच देव यह हैं विष्णु, शिव, शक्ति, सूर्य्य, गणेश। इनमें जो पुराण

जिस देवता के विषय में हैं उसमें उसको मुख्य और औरों को गौण माना है ॥

प्र०-(३२) यह सब पुराण किस प्रकार मानने चाहियें ?

उ०-पुराणों में बहुत सी अच्छी बातें हैं बहुत सा उपदेश धर्म ज्ञान वैराग्य का उनसे मिलता हैं जैसे विष्णु पुराण में प्रह्लाद चरित्र, परन्तु उनके मानने का वहीं क्रम होना चाहिये जो स्मृतियों का ऊपर कहा है, जो विषय पुराणों का देश काल और सज्जनों के अनुभव और श्रुति सिद्धान्त के अनुकूल न हो उसे नहीं मानना चाहिये ॥

दर्शन

प्र०-(३३) षड़ दर्शन क्या हैं ?

उ०-न्याय गौतम मुनि प्रणीत, वैशेषिक कणाद मुनि प्रणीत, सांख्य कपिल मुनि प्रणीत, योग पातंजलि मुनि प्रणीत, पूर्व मीमांसा जैमिनि मुनि प्रणीत, और उत्तर मीमांसा व्यास मुनि प्रणीत, ये छः दर्शन हैं ॥

प्र०-(३४) इनका क्या उद्देश्य है ?

उ०-न्याय शास्त्र में पृथ्वी, तेज, वायु, अकाश, काल, दिक, आत्मा, मन, इन सब पदार्थों का निरूपण किया गया है। वैशेषिक में विषय निरूपण है और यह कहा है जिसमें अभ्युदय द्वारा सिद्धि प्राप्त हो उसी को धर्म कहते हैं। सांख्य में चौबीस तत्वों के विवेचन द्वारा प्रकृति से पुरुष को भिन्न सिद्ध किया गया है। योग में चित्त वृत्ति के निरोध द्वारा आत्म प्राप्ति का मार्ग दिखलाया गया है, पूर्व मीमांसा में प्रमाणों का निर्णय किया गया है और कर्म्म की श्रेष्ठता सिद्ध की गई है, उत्तर मीमांसा में ब्रह्म जिज्ञासा है। ये छः शास्त्र मोक्ष के मुख्य अंग हैं इनके अतिरिक्त और कोई शास्त्र जैसे तन्त्रादि मानने योग्य नहीं ॥

## (भारतवर्ष और उसकी महिमा)

प्र०-(१) शास्त्र में भारतवर्ष में जन्म लेने की क्या महिमा कही गई है ?

उ०-मनु भगवान् ने कहा है कि सरस्वती और दृशध्वती नदियों के वीच में जो देश है वह ब्रह्मवर्त कहलाता है, वहां का जो आचार है वह सदाचार है। कुरूक्षेत्र, मत्स्य, पंचाल और शूर सेन देश ब्रह्मर्षि देश कहलाता है, इस देश के ब्राह्मणों से सारी पृथ्वी के लोगों ने शिक्षा पाई, पूर्व समुद्र से पश्चिम समुद्र तक जो देश है वह आर्यावर्त्त है। जहां कृष्णसार मृग स्वाभाविक चरें वह देश यज्ञ करने के योग्य है। इन देशों में द्विजाति मनुष्य रह सक्ते हैं। विष्णु पुराण में कहा है कि जम्बु द्वीप में भारतवर्ष इस कारण श्रेष्ठ है कि वह कर्म भूमी है और देश भोग भूमीयां हैं। इस भूमि में मनुष्य को पुण्य प्रताप से कदाचितही जन्म मिलता है, यहां पर जन्म लेने की इच्छा देवता तक करदेते हैं और कहते हैं कि वे पुरुष जो इस भारत भूमि में जन्म लेते हैं वे भोग और मोक्ष के भागी होने से धन्य हैं। इस लिये सव भारत वासियों को चाहिए कि इस अपनी मातृ भूमि का सदा सन्मान करें और उसके योग्य पुत्र वनें॥

---

## (काल)

प्र०-(१) काल का क्या नियम है ?

उ०-शास्त्रों में काल का नियम इस प्रकार है कि पलक मारने को निमेष कहते हैं॥

काल नियम

| | | |
|---|---|---|
| १८ निमेष की | = | १ काष्टा |
| ३० काष्टा की | = | १ कला |
| ३० कला का | = | १ मुहूर्त |
| ३० मुहूर्त का | = | १ दिनरात |
| १५ दिन का | = | १ पक्ष |
| २ पक्ष का | = | १ महीना |
| २ महीने की | = | १ ऋतु |
| ६ ऋतुओं का | = | १ वर्ष |
| ५ वर्ष का | = | १ युग |

पहिले समय में मास का प्रारम्भ शुक्ल पक्ष से होता था अब कृष्णपक्ष से होता है। ५-१०-१५ पूर्ण तिथियाँ कही गई हैं शेष ऋक्त अथवा सामान्य हैं। वर्ष का प्रारम्भ मार्ग शीर्ष से होता था नकि चैत से और क्रम यह था, मार्गशीर्ष, पौष, माघ, फालगुन, चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ, आषाढ़, श्रावण, भाद्रपद, आश्विन, कार्तिक। वर्ष के दो विभाग किये गए थे उत्तरायण जब सूर्य उत्तर को जाता है और दक्षिणायन वह दक्षिण को आता है, पाँच वर्षके एक युग के सिवाय कृत (सत), त्रेता, द्वापर और कलि भी चार युग शास्त्रों में कहे गए हैं। सतयुग के ४०००, त्रेता के तीन, द्वापरके दो और कलियुग के १००० वर्ष हैं और प्रत्येक के साथ उसकी ४००, ३००, २००, और सौ वर्ष की संध्या और संध्यांश हैं इस हिसाब से १२००० वर्ष की एक चतुर्युगी होती है। उसीको महायुग कहते हैं और ऐसे ऐसे १००० महायुग का ब्रह्मा का एक दिन होता है। इन युगों के वर्ष की संख्या देव वर्ष की कि जो मनुष्यों के ३६० वर्ष की बराबर होता है माना जाती है।

प्र०-(२) इन युगों में धर्म की क्या व्यवस्था कही गई है ? युग व्यवस्था

उ०-महाभारत में कहा है कि सतयुग में लोग बड़े बलवान रूपवान, तेजस्वी, सत्यवादि, जितेन्द्रिय होते थे, क्षत्री बड़े बीर और शुभ लक्षण सम्पन्न होते थे। लड़ाई में भागना नहीं जानते थे, सब ब्रह्म परायण थे, त्रेता में जब धर्म का एक अंश घटा तो मनुष्यों की आयु भी उतनीहीं घट गई और तप के स्थान में ज्ञान प्रधान हो गया, द्वापर में धर्म का अंश आधा रह गया और यज्ञ प्रधान हुआ, कलि में जब केवल एक अंश रह जाताहै और पाप वृद्धि को प्राप्त होताहै तो दान प्रधान होताहै।

प्र०-(३) क्या इसका यह अभिप्राय है कि संसार में कभी पाप नहीं भी था ?

उ०-इस का यह अभिप्राय नहीं कि संसार में कोई समय ऐसा था कि जब पाप का सर्वथा अभाव हो। वेदों में भी चोरी जुए आदि का वर्णन है, हरिश्चन्द्र रामचन्द्र आदि के समय में क्या अनर्थ नहीं था? किन्तु हर देश में जब तक मनुष्य गणना नहीं बढ़ती पाप कम रहता है, जब बढ़ जाती है तो पाप भी बढ़ जाता है। यही पृथिवी का भार कहलाता है। युग व्यवस्था बहुत कुछ पुरुष आधीन है, जब वह पाप कर्ममें निरन्तर प्रवृत्त होता है तो कलि है, जब उससे बचने का प्रारम्भ करता है तो द्वापर है, जब कुछ बच जाता है तो त्रेता है और जब सर्वथा छोड़ देता है तो सतयुग है, महात्मा ज्ञानियों के लिये तप और ज्ञान, धर्मिष्ठों के लिये यज्ञ सौर सामान्य पुरुषों के लिये दान है अब भी जहाँ ज्ञानी तपस्वी हैं वहाँ सतयुग, जहाँ धर्मिष्ट वहाँ द्वापर त्रेता है।

प्र०-(४) भारतके परमपूज्य महापुरुष कौन माने जाते हैं? भारत महापु

उ०-देवताओं के देवता विष्णु भगवान, ज्ञान के अधिष्ठाता भगवान शंकर, अवतारों में श्रीरामचन्द्र जी हुए, ज्ञान निष्ठों में

वसिष्ठ, सनत्कुमार, याज्ञवल्क्य, व्यास और शंकराचार्य, वैष्णवों में प्रह्लाद, वलि, नारद, ध्रुव, विभीषण, और भीष्म, राजर्षियों में जनक, सत्यवादियों में हरिश्चन्द्र, त्यागियों में बुद्ध भगवान, वलवानों में हनुमान और भीम, और पराक्रम में अर्जुन हुए, और यह श्लोक बहुधा पढ़ा जाता है।

पुण्यश्लोकोनलोराजा, पुण्यश्लोकोयुधिष्ठिरः।
पुण्य श्लोका च वैदेही, पुण्यश्लोको जनार्दनः॥

अर्थ-राजा नल पवित्र कीर्तिवान हुए, राजा युधिष्ठिर पवित्र कीर्तिवान हुए, महारानी सीता जी पवित्र कीर्तिवती हुईं, भगवान श्रीकृष्ण पवित्र कीर्तिवान हुए॥

---

## ईश्वर।

### द्वितीयोऽध्यायः।

यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जानाजीवन्तियत्प्रयन्त्यभिसंविशन्तितद्विजिज्ञासस्व तद्ब्रह्म-

अर्थ-जिस से ये सब प्राणि उत्पन्न होते हैं, जिसकी सत्ता से उत्पन्न होकर जीते हैं जिस में लय होते हैं उसे जानने की इच्छा कर, वह ब्रह्म है-

ईश्वर महिमा

प्र०-(१) हमको किसने बनाया है?

उ०-हमको ईश्वर ने वनाया है, हमारे शरीर, इन्द्रियों, मन, बुद्धि और प्राण की शक्ति उस की दी हुई है। वही हमारा स्वामी वही पैदा करने वाला है।

प्र०–(२) क्या सब जगत् का कर्ता वही है जिसने तुमको पैदा किया है ?

उ०–हाँ वही है–जैसे कि प्रत्येक ऋतु के आने पर उसके अनुकूल वृक्षों में फूल पत्ते उपजते हैं और जाने पर गिर जाते हैं, वैसेही ईश्वर सृष्टि के आदि में जगत् रचता है और अंत में उसे अपने में लय कर लेता है। उसके अतिरिक्त जगत् को बनाने वाला कोई नहीं है। जिससे यह सब है, जो इस सब को धारण करता है, तथा जिस्में यह सब लीन हो जाता है वही ईश्वर है।

प्र०–(३) वह परमेश्वर कैसा है ?

उ०–वह परमेश्वर सत्य, ज्ञान, अनन्त स्वरूप है, वही सबका आदि कारण है वही सब राजाओं का राजा, सब का स्वामी है, वही सब का पालन पोषण शासन करने वाला है।

प्र०–(४) जगत् का रचने वाला चेतन है अथवा अचेतन ?

उ०–वह चेतन है। जिसकी आज्ञा से यह संसार चक्र नियम पूर्वक चल रहा है, जिसने पृथ्वी और आकाश को अपनी २ जगह पर स्थापित किया है, जिसके शासन से ये सूर्य चन्द्रमा तथा तारे जो आकाश में देखते हो नियत समय पर उदय और अस्त होते हैं, अपने २ समय पर गर्मी, वर्षा, जाड़ा, वसन्त आते जाते हैं, क्षण, महूर्त्त, दिन, रात, महीने वर्ष युगों का आवर्तन होता है, नदियां वहती हैं, लोग ज्ञानी ध्यानी दाता होकर परम पद की आशा करते हैं, वह अचेतन कैसे हो सक्ता है। वह तो सब चेतनों का भी चेतन है। यह वेद में कहा है।

प्र०–(५) परमेश्वर कहां है ?

उ०-परमेश्वर सव जगह है जलमें, स्थलमें, पृथ्वीमें, वायु में, आकाश में, अणुमें, पर्वतमें, नदीमें, समुद्रमें, कोई पदार्थ, कोई स्थान, कोई काल, कोई प्राणी ऐसा नहीं जिसमें वह नहो ॥

प्र०-(६) हमारे अन्दर उसके रहने का स्थान क्या है ?

उ०-वह हमारे रोम रोम में सिर से पाओं तक विद्यमान् है परन्तु उसका मुख्य स्थान हमारा हृदय है ॥

प्र०-(७) परमेश्वर के क्या क्या नाम हैं ?

उ०-परमेश्वर के नाम अनन्त हैं । कोई उसको ब्रह्मा, कोई विष्णु, कोई शिव, कोई अग्नि, कोई सूर्य्य, कोई प्रजापति, कोई विधाता, कोई राम, कोई कृष्ण, कोई भगवान, कोई मालिक कहता है । परन्तु उसका मुख्य नाम ओ३म् है, जिस पदको सववेद पुकारते हैं, जिसका जप ज्ञानी करते हैं. जिसका ध्यान भक्त जनों के हृदय में निरन्तर होता है जो सव वेदों का सार है वह प्रणव का लक्ष्य परमात्मा है उसी के नाम प्रणव को सदा उच्चारण करो ॥

प्र०-(८) परमेश्वर का क्या रूप है ?

उ०-परमेश्वर के जैसे नाम अनन्त हैं वैसेही रूप भी अनन्त हैं । वास्तव में वह निराकार है परन्तु समय २ पर धर्म की मर्यादा स्थापन करने और अधर्म को नाश करने और भक्तों के उद्धार के लिये वह कोई अत्यन्त गुणी और ज्ञान संपन्न रूप ग्रहण कर लेता है । इसीको अवतार कहते हैं जैसे राम कृष्ण बुद्धादि । सव जगत् में जो २ पदार्थ रूपवान, गुणवान तेजस्वी, वलवान् हैं वे सव परमेश्वर की ही विभूति हैं ॥

प्र०-(९) क्या यह हमारी आँखें उसे देख सक्ती हैं ?

उ०–नहीं। हम इन आँखों से उसे नहीं देख सक्ते। वह किसी इन्द्रिय से जाना जा सक्ता है न हमारा मन वाणी व बुद्धि उस तक पहुँच सक्ती है। वह तो केवल उसे मिलता है जो निर्मल बुद्धि से उसका निरन्तर ध्यान करे।

प्र०–(१०) परमेश्वर के गुण कर्म क्या हैं ?

उ०–उपासना के अर्थ परमेश्वर शास्त्रों में सर्वज्ञ, सर्व शक्तिमान्, सर्वव्यापी सब का अन्तरात्मा, सब कर्मों का फल देने वाला, सबका साक्षी, भक्तवत्सल, दीनदयालु, न्यायकारी, करुणामय सब गुरुओं का गुरु सब के आदि और अन्त में शेष रहने वाला इत्यादि प्रतिपादन किया गया है। वास्तव में वह गुण और कर्म से अतीत है। अधिकारी भेद से यह भेद है। जो मनुष्य ज्ञान से ईश्वर को नहीं पा सक्ता उसकी उपासना के निमित्त ईश्वर सगुण है, ज्ञानियों के लिये वह देश काल क्रिया वस्तु से परे सब गुणों से अतीत वेदों में नेति २ से कहा गया है।

प्र०–परमेश्वर के गुण कर्मो को जानने के क्या उपाय हैं ?

उ०–शास्त्र चिन्तन, भजन, ध्यान, आत्मसमर्पण मुख्य उपाय हैं। शास्त्र चिन्तन और ईश्वर के भक्तों के पास बैठने से चित्त शुद्ध होता है और मनुष्य ईश्वर के भजन ध्यान के योग्य होता है। बिना पाप कर्मों से बचे और चित्त को शुद्ध किये ईश्वर शास्त्र पढ़ने से भी नहीं जाना जा सक्ता।

प्र०–(१३) ईश्वर के मिलने की क्या रीति है ?

उ०–(१) उसी प्रीत्यर्थ सब कर्मों को करना, (२) उसी का निरन्तर चिन्तन करना, मन और बुद्धि को उसी में अर्पण करना, उसी की सेवा करना और सदा उसके साथ अनन्य भाव रखना यहां तक कि उसमें लीन हो जाना, यही उसके

मिलने का उपाय है. यही सारे शास्त्र का सिद्धान्त, सारे जप, तप, तीर्थ, दान, योग क्रिया का अन्तिम फल है. इसी को सारे महात्मा ऋषि मुनि देवता करते चले आये हैं। यहाँही पर वेद की समाप्ति है। लौकिक व्यवहार में प्राणीमात्र पर दया, सब के साथ मैत्री, दान और मधुरवाणी से अधिक ईश्वर का पूजन नहीं है।

प्र० (१४)–भजन ध्यान किसको कहते हैं ?

उ०–भगवद् गुणानुवाद और ओंकार, गायत्री द्वादशाक्षर आदि मन्त्रों के जप का नाम भजन है। चित्त को वाहर से हटाकर ईश्वर में ऐसे लगाना कि दूसरी कोई वृत्ति उठेही नहीं, इसका नाम ध्यान है।

प्र० (१५)–हमको दिन रात में कम से कम कै वार भजन और ध्यान करना चाहिये ?

उ०–साधारण मनुष्यों को जो चित्त के दोषों अथवा संसार के कार्यरूपी विक्षेपों के कारण निरन्तरध्यान भजन नहीं कर सक्ते, उचित है कि कम से कम दो वार प्रातःकाल तथा सायं-काल शरीर को शुद्ध करके किसी पवित्र स्थान में वैठकर एकाग्र चित्त हो ईश्वर से इस प्रकार प्रार्थना करें।

---

## प्रातःकाल की प्रार्थना।

हे जगदीश्वर! हे अन्तर्यामिन्, हे करुणानिधान! हे पर-मात्मन्! आपको सहस्र वार नमस्कार है। जो कुछ अपराध मुझ से मन, वाणी, देह इन्द्रियों से रात्रि में हुए हैं उन सब को क्षमा कीजिये और जिससे फिर पाप कर्म में प्रवृत्त न हूँ ऐसी शक्ति दीजिए। मेरे सब अङ्ग पुष्ट और वलवान् हों, मेरा शरीर तेजस्वी हो, मेरी वाणी मधुर भाषिणी हो, ये हाथ सदा आपकी

सेवा में तत्पर रहें, यह शरीर निरन्तर आप के भक्तों के सङ्ग और शुश्रूषा ही में रहै, यह पाँव कदापि अयोग्य और अपवित्र स्थान में न जावें, यह जिह्वा सदैव आप के पवित्र यश गायन करे, कान आपके गुणानुवादों का ही श्रवण करें, यह चित्त सदा आपमें ही आसक्त हो, और मेरी संसार यात्रा आपके प्रीत्यर्थ हो ॥

ओं शान्तिःशान्तिःशान्तिः ।

इस प्रार्थना के साथ सन्ध्यादि करना उचित है ।

---

## सायं प्रार्थना ।

हे जगदीश्वर! हे देवाधिदेव! हे जगत के आदि कारण! हे दीन बन्धो! आपको सहस्रवार प्रणाम है। मेरे माता हो तो आपही हो, पिता हो तो आपही हो, बन्धु हो तो आपही हो सखा हो तो आपही हो, गुरु हो तो आपही हो, विद्या हो तो आपही हो, धन होतो आपही हो आपही मेरे सर्वस्व हो, मैंने जो अपराध दिनभर में मनवाणी शरीर से किए हैं उनको क्षमा कीजिये, जहां २ मुझसे आपकी आज्ञा का उल्लङ्घन हुआहै। उसे क्षमा कीजिये। मैं इस रात्रिमें आपकी कृपासे सुख पूर्वक सोऊँ दुःख से बचूं। यदि इस शरीर का इसी रात्रि में पात हो तो आपके चरणार्विंद का ध्यान करता हुआ शुभगति को प्राप्त होऊँ, यदि आप की कृपा से प्रातःकाल उठना हो तो पुनः आप के कार्यों में ही प्रवृत्त होऊँ।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।

इसके साथ सायं सन्ध्या की जानी चाहिये, इसी के साथ पुरुष सुक्तादिका पाठ भी करना उचित है।

प्र०-(१६)ईश्वर भक्ति से क्या होता है?

उ०-इस लोक व परलोक में सुख और संसार बन्ध से मोक्ष होती है।

प्र०-(१७) ईश्वर के मुख्य भक्त कौन कौन हुए?

उ०-प्रथमाध्याय में कुछ प्राचीन वैष्णवों के नाम लिख दिये हैं, वर्त्तमान् समय में श्री रामानुजाचार्य, नानक, कबीर, दादू, तुलसीदास आदि इस देश में, श्री महाप्रभु चैतन्य बंगाल में, एक नाथ, तुकाराम, रामदास दक्षिण में हुए। ईश्वर भक्ति में कोई जाति अथवा आश्रम का नियम नहीं, परन्तु इन सबमें भक्तशिरोमणि असुर पुत्र प्रह्लाद हुए, जिन्होंने शस्त्रों के प्रहार सहे, विष खाया, हाथियों के दन्तों के प्रहार सहे, अग्नि में डाले गये, जल में डुबोए गये, परन्तु यही निष्ठा रक्खी कि इस असार संसार के फेरे में पड़ कर कभी भी ईश्वर को न भूलो, सर्वत्र सम बुद्धि रक्खो, यह समत्त्वही विष्णु भगवान् का परम आराधन है, उनके प्रसन्न होने से कौन पदार्थ है जो अलभ्य हो, धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष सब उस अनन्तरूपी कल्पवृक्ष का आश्रय लेतेही स्वयं प्राप्त होते हैं, उस अनन्त भगवान् के, जो भय के हरने वाले हैं हृदय में विराजमान होने पर, भय कहाँ रह सक्ता है, उनके स्मरण मात्र से जन्म जरामृत्यु के सब भय भाग जाते हैं। फ़िर जब विष्णु भगवान् ने प्रह्लाद से वर माँगने को कहातो यही वर माँगा कि हे नाथ! जिन जिन सहस्र योनियों में मैं जाऊँ उनमें मेरी प्रीति सदा आप मेंही हो. जैसी प्रीति अविवेकी पुरुषों की विषयों में होती है वैसी प्रीतिमेरी आप में हो।

भक्ति व ज्ञान का अभेद

प्र०-(१८) क्या भक्ति और ज्ञान दो पदार्थ हैं?

उ०-नहीं! जो अनन्य भक्ति है वही अभेद ज्ञान है, जो परम भक्त है वही परम ज्ञानी है। ईश्वर भक्त को सिवाय ईश्वर के

और कुछ नहीं दीखता, जल स्थल सब जगत् ईश्वर रूप प्रतीत होता है, ज्ञानी का भी भेद भाव दूर होकर जगत् में जगत् बुद्धि नहीं रहती, ब्रह्म से भिन्न कुछ भासता ही नहीं। परन्तु भक्ति मार्ग सुलभ है ज्ञान का मार्ग सुलभ नहीं।

तुलसीदास जी कहते हैं:–

ज्ञान कि पन्थ कृपाण कि धारा।
परत खगेश न लागे बारा ॥ १ ॥
जो निर्विघ्न पन्थ निर्वहई।
सो कैवल्य परम पद लहई ॥ २ ॥
अति दुर्लभ कैवल्य परम पद।
सन्तपुराणनिगमआगमवद ॥ ३ ॥
राम भक्ति सौं मुक्ति गुसाईं।
अन इच्छित आवै वरिआई ॥ ४ ॥

इसी से सब महानुभावों ने भक्ति को ज्ञान का मुख्य अङ्ग माना है और उसकी सहायता ली विना शुद्ध भक्ति के ज्ञान कदापि नहीं हो सक्ता। परमज्ञानी ही परम भक्त है, श्रीकृष्ण भगवान कहते हैं कि मुझ में ही चित्त लगाने और मेरा आश्रय लेने से मुझे जानता है ॥

प्र०–(१९) ज्ञान का क्या लक्ष्य है?

उ०–अपने स्वरूप में स्थिति ज्ञान का परमलक्ष्य है। तत्वमसि यह महावाक्य वेदों का सार है इसके ये अर्थ हैं कि तू वही है जो सूक्ष्म से भी सूक्ष्म सत्य का भी सत्य सब का अन्तरात्मा है यहां ज्ञान की समाप्ति है ॥

प्र०–(२०) योग का क्या लक्ष्य है?

उ०–जैसे भक्ति का लक्ष्य ईश्वररूप हो जाना और ज्ञान का लक्ष्य भेद भाव को मिटा कर सब जगत तथा आपको ईश्वर

रूप जानना है वैसे ही योग का लक्ष्य चित्त वृत्ति निरोध द्वारा स्वस्वरूप में स्थिति है। वास्तव में भक्ति ज्ञान और योग तीनों का लक्ष्य एक ही है। अर्थात् भेद को मिटाना और तद्रूप होना। इस लिये जो सच्चा भक्त है वही सच्चा ज्ञानी है, वही सच्चा योगी है। विना भक्ति और योग के ज्ञान नहीं होता, यही सिद्धान्त हैं॥

प्र०-(२१) जब ईश्वर एक करुणामय न्यायकारी है तो जगत में सुख दुःख क्यों है ?

उ०-सुख दुःख प्राणियों के कर्मानुसार होते हैं। ईश्वर सामान्य कारण और पूर्व संस्कार और पुरुषार्थ विशेष कारण हैं। जैसे वर्षा का जल सब फलों फूलों और पत्तों की उत्पत्ति स्थिति और वृद्धि का सामान्य कारण है और प्रत्येक के बीज, धर्त्ती बोने, जोतने वाला विशेष कारण है, यही व्यवस्था जगत की भी है यह विषमता अनादिकाल से चली आती है। इस लिए ईश्वर में दोष देना सर्वथा अनुचित्त है वह तो केवल साक्षिवत् है॥

प्र०-(२२) जब ईश्वर एक है तो ये मत भेद और सम्प्रदाय भेद जो देखते हो क्यों हैं।

उ०-ये केवल अज्ञान और पक्षपात से हैं। वेद में शैव वैष्णवादि कोई संप्रदाय भेद नहीं। वहां एक अद्वितीय ब्रह्मनिष्ठा ही सब धर्म का अन्त (वेदान्त) कही गई है-वह द्वेष और द्रोह जो अब पूजा, तिलक मालादि से देखते हो उसका नाम भी नहीं-भारतादि शास्त्रों में भी ये सम्प्रदाय भेद नहीं पाये जाते-किन्तु जैसे कृष्ण भगवान भगवान शंकर के भक्त थे वस ही भगवान शंकर भी कृष्ण को मानते थे-अब भी हमारा कल्याण भेद भाव को दूर करने और एक

अद्वयनिष्ठा रखने में ही है-इन पन्थाई झगड़ों को दूर किये विना हमारी धार्मिक अथवा सामाजिक उन्नति कदापि न होगी॥

---

# मनुष्य और उसके कर्त्तव्य।

## तृतीयोऽध्याय।

**दाम्यत दत्त दयध्वम्**—( अर्थ ) इन्द्रियों को दमन करो, दान करो, दया करो।

प्र०-(१) मनुष्य किसको कहते हैं?

उ०-पुण्य पाप से वने हुए शरीरधारी कर्माधिकारी चेतन प्राणिका नाम मनुष्य है ऐसा शास्त्र में कहा है॥

प्र०-(२) मनुष्य में कौन २ अंश हैं?

उ०-शरीर, इन्द्री, मन, प्राण, चेतन, ईश्वर॥

प्र-(३) इनकी क्या व्यवस्था है?

उ०-जो पृथ्वी, जल, तेज, वायु और आकाश, इन पञ्च महाभूतों से वना है वह शरीर है। इन्हीं पांचो भूतों के सूक्ष्म भाग से मन और इन्द्रियां वनीं। प्राण वह वायु है जो शरीर को चलाता है, चेतन ईश्वर का प्रतिविम्ब है जो जीव रूप से शरीर में रहता है और ईश्वर सव का साक्षी है॥

प्र०-(४) मनुष्य देह कैसा है?

उ०-मनुष्य देह से उत्तम कोई देह नहीं, सव देशों के विद्वानों ने सदैव से मनुष्य को ईश्वर की सृष्टि में अत्युत्तम माना है। वेद में कहा है कि इन्द्रिय रूपी देवता तव तक तृप्त न हुये जव तक मनुष्य शरीर उनके लिये उत्पन्न न हुआ।

कारण कि देवताओं पितरों और और सब सृष्टि को मनुष्य ही यज्ञ द्वारा तृप्त करता है। मुसलमान मनुष्य को सब सृष्टि में श्रेष्ठ और इसाई उसको ईश्वर की मूर्त्ती बतलाते हैं ॥

प्र०-(५) पञ्च महाभूतों के क्या क्या गुण है ?

उ०-पृथ्वी का गुण गन्ध, जल का रस, अग्नि का रूप, वायु का स्पर्श और आकाश का शब्द है ॥

प्र०-(६) किस किस गुण के साथ कौन कौन इन्द्रिय का सम्बन्ध है ?

उ०-नासिका का गन्ध के साथ, जिह्वा का रस के साथ, आंखों का रूप के साथ, त्वचा का स्पर्श के साथ, कानों का शब्द के साथ। येही पञ्च ज्ञानेन्द्रिय और उनके विषय हैं ॥

प्र०-(७) कर्मेन्द्रिया कैसे उत्पन्न हुईं और इनके क्या क्या काम हैं ?

उ०-कर्मेन्द्रिय प्राण के भेद हैं और उसी से उत्पन्न हुई हैं। वाणी का काम बोलना, हाथों का कर्म करना लेना देना, पायु का मल विसर्जन करना, उपस्थ का सन्तति पैदा करना और पांवों का चलना फिरनाहै:-

प्र०-(८) मन किसको कहते हैं और उसके कितने भेद और क्या क्या काम हैं ?

उ०-चेतन की संकल्प विकल्पातमक शक्ति का नाम मन है, जब वह शक्ति निश्चयात्मक होती है तो बुद्धि जब स्मरण करती है तब चित्त और जब अहंभाव करती है तो अहंकार कहलाती है ॥

प्र०-(९) प्राण क्या है और उसके क्या भेद हैं ?

उ०-शरीर को चलाने वाली चेतन की क्रिया शक्ति का नाम प्राण है, यह प्राण वायु जब हृदय से उठकर मुख और

ासिका द्वारा वाहर जाती है तव प्राण कहाती है, जव नासिका
ारा अन्दर आती है तव अपान कहाती है, जव प्राण और
पान के बीच में रह कर अन्न को पचाती है तो समान
हाती है और जव नाड़ियों में रुधिर को फिराती है और
फड़ों से शुद्ध करती है, तव व्यान और जव जीव को सुषुप्ति
प्त कराती है और मरण समय शरीरान्तर में ले जाती है
व उदान कहलाती है ॥

प्र०-(१०) जीवात्मा किसको कहते हैं ? जीवात्मा

उ०-प्राण धारण करने से आत्मा की संज्ञा जीवात्मा हुई
। यह जीव ईश्वर का प्रतिविम्व अथवा अंशहै कि जो शरीर
अहंभाव से प्रवेश करके पुण्य पाप का कर्त्ता भोक्ता हो
र स्थूल सूक्ष्म, कारण, शरीरों और जाग्रत स्वप्न और
ुषुप्ति अवस्थाओं को अनुभव कर्त्ता है ॥

प्र०-(११) जीव से अतिरिक्त और किसी साक्षी चेतन
ा शरीर में रहना कैसे जाना जा सक्ता है ?

उ०-ईश्वर के सबके हृदय में साक्षिरूपसे विद्यमान होने
न केवल शास्त्र और विद्वानों का अनुभव प्रमाण है किन्तु
ुम आपही देखलो कि बुरा काम करते हुए तुम्हेंकोई अन्दर
ें बुरा कहता है, अच्छा काम करते हो तो अच्छा कहता
, वह कौन है ? वह तुम से भिन्न तुम्हारे सब कर्मों का
ाक्षि तुम्हारा और सब का अन्तरात्मा अन्तर्यामी ईश्वर
उसको सदा प्रसन्न रक्खो । लोग कहते हैं कि "हमारा दिल
स वात की गवाही देता है" इसका यही अर्थ है कि हमसे
ृथक कोई साक्षि हमारे अन्दर विद्यमान है ॥

प्र०-(१२) मनुष्य का परम कर्त्तव्य क्या है ?

उ०-स्वास्थ रहना और अपने अन्तरात्मा को सदा प्रसन्न रखना ॥

प्र०-(१३) स्वस्थ मनुष्य के क्या लक्षण हैं ?

उ०-जिसका शरीर सब कामों के योग्य मन प्रसन्न, बुद्धि निर्मल, प्राण अपने २ स्थानों में यथावत् चलने वाले और वात, पित्त, कफ और अग्नि सम हों वही स्वस्थ है। यह शरीर की स्वस्थता सब धर्मों के साधन का मूल है इसको नित्य सम्पादन करना चाहिये ॥

प्र०-(१४) अन्तरात्मा को कैसे प्रसन्न रक्खें ?

उ०-सदा पाप कर्मों से बचने से, पुण्य कर्मों में प्रवृत्त होने से और दूसरों के साथ उस काम को न करने से जो आपको अप्रेय हो अन्तरात्मा प्रसन्न होता है। शुद्ध मन, और शुद्ध शरीर से बढ़ कर कोई वस्तु नहीं ॥

जीव की नित्यता

प्र०-(१५) मनुष्य का क्या जन्मता और मरता है ?

उ०-केवल स्थूल शरीर। जैसे कि मनुष्य पुराने वस्त्रों को छोड़ कर नये वस्त्र धारण कर लेता है वैसे ही यह जीव एक शरीर को छोड़कर दूसरा ग्रहण करता है यह जीवात्मा न शास्त्रों से छेदन किया जा सक्ता है, न इसे अग्नि जला सक्ती है न जल गला सक्ता है न वायु सुखा सक्ती है। यह तो नित्य, अजर, अमर, अविनाशी है, मरना जीना इसका केवल एक देह से दूसरे देह में आना जाना है ॥

प्र०-(१६) हम जीव को नित्य कैसे जानें ?

उ०-अनुमान से। क्योंकि वह इन्द्रियों का विषय नहीं है। वह अनुमान ये हैं ॥

(१) जो हम बालक पन में थे वही अब भी हैं जैसे माता पिताकी गोदमें हम खेलते थे वैसे हमारे बेटे पोते हमारी गोद

में खेलते हैं। हमारा शरीर तो बालक से वृद्ध हो गया परन्तु हम नहीं पलटे। शरीर कभी मोटा कभी दुबला होता है, कभी कोई अंग रोग से नष्ट हो जाता है, परन्तु जीवात्मा वैसे का वैसा ही रहता है, इससे सिद्ध होता है कि जीव देह से पृथक है॥

(२) पैदा होते ही बच्चा दूध पीने लगता है। छोटे से कीड़े को भी जन्म से ही मरने का भय होता है। छोटा बालक भी यद्यपि कहता नहीं परन्तु इच्छा भय दोनों रखता है। वह भी इष्ट को चाहता है और अनिष्ट से बचने की इच्छा करता है। ये सब बातें बिना पूर्व जन्मके अनुभव के नहीं हो सकीं, जिस से सिद्ध होता है कि जीव देह के साथ नहीं मरता॥

(३) माता पिता की सन्तति में यद्यपि वह उनको बराबर शिक्षा देते हैं कोई विद्या सम्पन्न होता है कोई नहीं। गुरू के पास एक कक्षा में पढ़ने वालों में कोई विद्वान् होता है और कोई नहीं। शंकरचार्य जी ने नौ वर्षकी अवस्था में ही उपनिषिदों पर भाष्य रचे, शुक युवा वस्था में ही जीवनमुक्त हुए, ध्रुव को पाँच वर्ष की अवस्था में ही समाधि हुई, प्रह्लाद बालकपन सेही हरिभक्त हुए। यदि ये संस्कार जन्मान्तर से न चले आते तो क्या यह हो सका था। यदि जीव का देह के साथ नाश हो जावे तो कोई पुण्य पाप न करे। धर्म अधर्म की व्यवस्था सब जाती रहे, लोक परलोक का भय किसी को न रहे, यज्ञ, दान तप कोई न करे, लोक व्यवस्था नष्ट हो जावे। इसी कारण सब देशों में सर्वदा जीव को नित्य और शरीर को अनित्य माना है।

(४) यहाँ पर आप्तवाक्य और विद्वानों के अनुभव को भी प्रमाण मानना चाहिये। वेद और विद्वानों का अनुभव पुकार पुकार कर कहते हैं कि जीव नित्य है और शरीर अनित्य है।

प्र०-(१७) एक देह के मरनेपर जीव दूसरी देह में कैसे जाता है?

उ०-जीव एक शरीर से दूसरे शरीर में ऐसे जाता है जैसे पक्षी एक वृक्ष से दूसरे वृक्ष पर। जब शरीर जरा से अथवा व्याधि से दुर्बल होकर गिर जाता है तो जैसे वायु फूलों की सुगन्धि ले कर एक स्थान से दूसरे स्थान को जाता है वैसे जीव अपनी वासनाओं से देहान्तर ग्रहण करता है।

प्र०-(१८) जीव के देहान्तर की प्राप्ति में क्या हेतु है?

उ०-वासना। जैसी वासना प्रबल होती है वैसेही अच्छा बुरा देह मिलता है, प्रत्येक देह की प्राप्ति में अनेक जन्मों के पुण्य पाप कारण होते हैं। यदि पुण्य कर्मों का समुदाय अधिक हो तो अच्छे कुल में जन्म, दीर्घायु, और सुख होता है यहाँ तक कि देवताओं तक के पद को प्राप्त हो सक्ता है। यदि पाप कर्म बलवान् हों तो नीच योनि को प्राप्त होता है और जो अत्यन्त निकृष्ट कर्म हों तो पशु पक्षी आदि होता है।

स्वर्ग नरक

प्र०-(१९) स्वर्ग नरक किसको कहते हैं?

उ०-स्वर्ग, नरक, उच्च नीच योनियों के नाम हैं।

प्र०-(२०) क्या जीव को एक देह से दूसरे देह को धारण करने में कुछ विलम्ब होता है?

उ०-इसमें मतभेद है-किसी किसी शास्त्र में विलम्ब होना माना गया है किसी में नहीं। परन्तु वेद का सिद्धान्त यह है कि जैसे जोंक एक तृण के अन्त को प्राप्त होकर दूसरे तृण का सहारा ढूंढकर अपने आप को संकुचित कर दूसरे तृण पर चली जाती है, इसी प्रकार यह जीव इस शरीर को गिराकर और अविद्या से आच्छादित करके दूसरे सहारे को ले आप को संकुचित करता है और जैसे सुनार सोने के टुकड़े

से नई वस्तु बनाता है वैसे ही एक शरीर को गिरा कर और अविद्या से आच्छादित करके जीव दूसरा नया और कल्याणरूपी देह रचता है, पितृ लोक निवासी गन्धर्व लोक निवासी का अथवा प्रजापति अथवा ब्रह्म अथवा और किसी प्राणी का। उसके साथ उसकी पूर्व प्रज्ञा (वासना) और इस जन्म के उपार्जित विज्ञान और कर्म के संस्कार जाते हैं। यही सिद्धान्त है।

प्र०-(२१) मोक्ष क्या वस्तु है?

उ०-पुनर्जन्म से छूटने का नाम मोक्ष है।

प्र०-(२२) उसकी प्राप्ति का क्या उपाय है?

उ०-अहं मम के अभिमान और संकल्प को त्याग कर भजन, ध्यान, और समाधि द्वारा परमात्मरूप होना यही मुख्य उपाय है।

प्र०-(२३) जीव ईश्वर का क्या सम्बन्ध है?

उ०-वास्तव में जीव ईश्वर में कोई भेद नहीं, यही शास्त्रों का सिद्धान्त है। परन्तु जब तक अहं, मम (मैं मेरे) का अभिमान बना है तब तक भेद मानना पड़ेगा और ईश्वर ईश्वर और जीव जीव रहेगा, तब तक पिता पुत्र, स्वामी भृत्य उपास्य उपासक, आदि सारे भाव जो शास्त्र में कहे हैं माने जावेंगे और जीव को ईश्वर की पूजा, भजन, ध्यान सब करना पड़ेगा। जब अहं मम भाव नष्ट हो गया तो जैसे नमक की डेली समुद्र में गिर कर तद्रूप हो जाती है वैसेही उपास्य उपासक आदि सब भेद शान्त हो गये, इसी पर हनूमानजी ने श्रीरामचन्द्रजी से कहा कि देह दृष्टि से तो मैं आप का दास हूँ, जीव दृष्टि से अंश हूँ, और आत्म दृष्टि से जो मैं हूँ सो आप हैं यही मेरा निश्चय है। यहाँ न केवल वेद किन्तु विद्वानों का अनुभव भी प्रमाण है, वेद कहता है कि-

नेहना नास्ति किंचन मृत्योः समृत्युमा-
प्नोति य इह नानेव पश्यति।

(कठोप निषद्-२-४-१०)

(अर्थ) यहाँ कोई नानात्व (भेद) नहीं है जो यहां भेदाभास भी देखता है वह मृत्यु से मृत्यु को प्राप्त होता है। विद्वानों का अनुभव भी यही है और योग अथवा ज्ञान द्वारा भेद भाव को दूर कर के सब को एक रूप से देखना यहां ही शास्त्र की समति है।

पुण्य पाप

प्र०-(२४) पुण्य पाप किसको कहते हैं ?

उ०-अच्छे कर्मों का फल पुण्य है, और बुरे कर्मों का फल पाप है-सामान्य रीति से पुण्य कर्म वह है जिससे दूसरों को सुख हो और पाप कर्म वह है जिससे दुःख हो।

प्र०-(२५) पुण्य कर्म कौन से हैं ?

उ०-सदा सबका भला चाहना और करना, ईश्वर में प्रीति करना; पर पीड़ा से बचना, सदा वह काम करना जिससे अपना अन्तरात्मा प्रसन्न हो, झूठ कभी न बोलना, सदा सत्यपरायण रहना, मन से भी पर धन वा पर स्त्री की इच्छा न करना, सदा सब के साथ सीधा सच्चा वर्त्ताव करना ये पुण्य कर्म हैं। राजा ययाति ने मनुष्य के कर्तव्य का सारांश यों बतलाया है कि सदा ऐसी बात कहे कि जिससे द्रोह अथवा कलह न पैदा हो किन्तु इनकी शान्ति हो, जो पूज्य हैं उनकी पूजा करे आप किसी के सामने हाथ न पसारे, दूसरों को देता रहे।

प्र०-(२६) पाप कर्म कौन हैं ?

उ०-जिनसे किसी को दुःख हो वे पाप कर्म हैं, हिंसा, द्रोह, ईर्षा, द्वेष, असत्य, पर द्रव्य हरण, पर स्त्री गमन, पर निन्दा, मृषावाद (व्यर्थ वाद विवाद) आदि सब पाप कर्म हैं।

प्र०-(२७) दैवी तथा आसुरी प्रकृति किसका नाम है ?

उ०-पुण्य कर्म परायण पुरुषों की प्रकृति दैवी कहलाती है, पाप कर्मियों की आसुरी कहाती है, दैवी प्रकृति मोक्ष की तथा आसुरी वन्धन की हेतु है, दैवी प्रकृति यम नियम से होती हैं, और उसका पालन करना महा व्रत है ।

प्र०-(२८) दैवी प्रकृति की प्राप्ति और आसुरी के नाश के क्या उपाय हैं ?

उ०-चित्त के दोषों की ओर सदा ध्यान रखना, उसको कुमार्ग पर न गिरने देना, प्रयत्न पूर्वक अशुभ मार्ग से हटा कर सदा शुभ मार्ग में लगाना, मुख्य उपाय हैं ।

प्र०-(२९) चित्त जय की क्यों इतनी आवश्यकता है ?

उ०-यह चित्तही मनुष्य है, स्थूल शरीर मनुष्य नहीं, अनेक जन्मों की वासनाओं के कारण यह चित्त जैसा रूप चाहे वैसा धारण कर लेता है, प्रत्येक जन्म में जो कर्म किया जाता है उसका एक संस्कार पैदा होता है जव वही कर्म पुनः पुनः किया जाता है तो वह संस्कार दृढ़ होकर चित्त में जम जाता है और चित्त को फिर उसी कर्म की प्रवृत्त करता है। इसी को वासना कहते हैं । इसी प्रकार वासना से कर्म उत्पन्न होता है और कर्म से वासना, यह वासना मनुष्य को जैसा चाहती है वैसा खींच ले जाती है इसी का नाम संसार चक्र में भ्रमण करना है ।

प्र०-(३०) चित्त की शुद्धि में क्या हेतु है ?

उ०-शुद्ध विचार और सत्कर्म में प्रवृत्तिही मुख्य हेतु हैं, यदि मन में शुद्ध विचार है तो सदा स्वर्ग है यदि मन में अशुद्ध विचार है तो सदा नर्क है। यह सिद्धान्त सब देशों के विद्वानों का है । विना शुद्ध विचार के सव पूजा, पाठ, जप, ध्यान, दान,

तीर्थ, निष्फल हैं। इसलिये पहिले शुद्ध विचार सम्पादन करो और पुनः उसके अनुसार सत्कर्म में प्रवृत्त होवो।

प्र०-(३१) सद्विचार कैसे किया जाय ?

उ०-मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा द्वारा करना चाहिये। सुखी पुरुषों को सुखी देख कर ईर्षा न करना, किन्तु हर्ष मानना, कि जैसे यह सुखी हैं वैसेही सब हों, दुखियों को देख कर उन पर दया दृष्टि करना, और उनका शुभचिन्तक होना, पुण्यशील पुरुषों को देख चित्त में यह लाना कि हम भी पुण्यशील हों और पापियों को देखकर पाप से बचना, बुरी बातों को चित्त में न जमने देना, ये मुख्य उपाय हैं।

प्र०-(३२) सत्कर्म में किस प्रकार प्रवृत्ति बढ़ती है ?

उ०-सावधान और स्थिर चित्त से अपने आत्मा को साक्षि देकर कर्म करने से सत्कर्म में प्रवृत्ति बढ़ती है।

दुखियों को आश्वासन देना, जो कोई अपने पास आवे इसका प्रफुल्लित मन से स्वागत करना, दानशील होना निश्चिन्त, निर्भय, बुद्धिमान, लज्जावान, उत्साही कार्य में तत्पर नम्र क्षमाशील, धार्मिक रहना, सदा ईश्वर का भय रखना, यही सत्पुरुषों के काम हैं।

प्र०-(३३) संसार में मनुष्य के चार पुरुषार्थ क्या हैं ?

उ०-धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष। धर्म से अविरुद्ध रीति से अर्थ उपार्जन कर, भोगों को भोगे फिर इन से चित्त को हटाकर मोक्ष परायण हो यही मनुष्य का परम पुरुषार्थ है। केवल भोगी इस लोक में और केवल योगी परलोक में सुखी होता है। परन्तु जो धर्म के अनुसार विषयों को भोगता है वह सारे सुखी होता है।

---

# वर्णाश्रम व्यवस्था ।

## चतुर्थोऽध्यायः ।

**'संगच्छध्वं संवदध्वं संवो मनांसि जानताम्'**

( अर्थ ) परस्पर मिलो, मिलकर बात करो, तुम्हारे मन एकसा विचार करें ।

वर्ण व्यवस्था

प्र०-(१) हिन्दुओं में मुख्य वर्ण कितने हैं ?

उ०-चार, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र ॥

प्र०-(२) इन के क्या क्या कर्म हैं ?

उ०-ब्राह्मण का शास्त्राध्ययनाध्यापन (अर्थात् पढ़ना पढ़ाना). यज्ञ करना कराना, दान लेना देना, (२) क्षत्रिय का शास्त्राध्ययन और यज्ञ करना, दान देना, प्रजाका पालन करना, (३) वैश्य का शास्त्राध्ययन करना, दान देना, यज्ञ करना, खेती करना, व्यापार द्वारा एक देश की वस्तु को दूसरे देश में ले जाना, और पशुओं का रक्षा करना, नई नई वस्तुवें बनवाना (४) शूद्र का सेवा करना ॥

प्र०-(३) क्या यह प्रजा का कर्म विभाग केवल हिन्दुओं में ही है अथवा सारे है ?

उ०-यह विभाग सारे है, कोई देश वा काल ऐसा नहीं जहाँ यह न हो ॥

प्र०-(४) यह कर्म विभा कब से चला आता है ?

उ०-यह विभाग सदासे चला आया है । इसी को ऋग्वेद के पुरुष सूक्त में एक रूपक द्वारा इस प्रकार निरूपण किया है कि ब्राह्मण पुरुष (परमात्मा) के मुख, क्षत्रिय बाहु, वैश्य उरू (जंघा) और शूद्र पाँव हैं । अर्थात् जिनका काम पढ़ना

पढ़ाना विचार और ध्यान करना है वे परमात्मा के मुख हैं, जिन का काम प्रजाकी रक्षा करना है वे उस की भुजा हैं, जिन का काम खेती पशु पालन और व्यापार द्वारा धनकी वृद्धि करना है वे उस की जंघा हैं और जिन का काम सेवा करना है वे उस के चरण हैं। लक्ष्य यह है कि मनुष्यमात्र परमात्मा के अङ्ग हैं और परस्पर सम्बन्ध रखते हैं॥

प्र०–(५) वर्ण किसको कहते हैं ?

उ०–वर्ण रङ्ग को कहते हैं :–

प्र०–(६) फिर वर्ण शब्द जाति का बोधक कैसे हुआ ?

उ०–शास्त्रों में कहा है कि गौरवर्ण वाले ब्राह्मण, रक्त वर्ण वाले क्षत्रिय, पाण्डुर (पीत) वर्ण वाले वैश्य और श्याम वर्ण वाले शूद्र हुए प्राचीन समय में प्रायः ऐसाही था आज कल कहीं २ ऐसा होता है॥

प्र०–(७) यह जाति व्यवस्था जन्म से है अथवा गुण कर्म से ?

उ०–यह जाति व्यवस्था गुण कर्म से है, केवल जन्म से नहीं। जिस में सत्य, दान, क्षमा, सदाचार ज्ञान हों वह पुरुष चाहे शूद्र कुल में ही उत्पन्न हुआ हो ब्राह्मण है। जिस में यह नहीं वह चाहे ब्राह्मण कुल में उत्पन्न हुआ हो ब्राह्मण नहीं, राजा युधिष्ठिर ने राजा नहुष के प्रश्न के उत्तर में महाभारत के वनपर्व अध्याय १८० में कहा है कि:–

शूद्रेतुयद्भवेल्लक्ष्म द्विजेतच्चन विद्यते।
नवैशूद्रोभवेच्छूद्रो ब्राह्मणोनच ब्राह्मणः॥२५॥
यत्रैतल्लक्ष्यतेसर्प वृत्तं स ब्राह्मणःस्मृतः।
यत्रैतन्नभवेत्सर्प तं शूद्रमितिनिर्दिशेत्॥२६॥

अर्थ-शूद्र में जो चिन्ह हों और ब्राह्मण में न हों, तो शूद्र शूद्र नहीं होता, ब्राह्मण ब्राह्मण नहीं होता है यदि ब्राह्मण के चिन्ह शूद्र में हों तो शूद्र शूद्र नहीं होता (वलिक) ब्राह्मण हो जाता है, जिस में यह न हो उसे शूद्र कहो। और भी कहा है कि परस्पर सम्बन्ध के कारणवर्ण व्यवस्था कठिन हो गई है इसलिये जिसमें शुद्धाचार और सदाचार हो वही ब्राह्मण है।

प्र०-(८) क्या मनुष्य एक जाति से दूसरी जाति में जा सक्ता है ?

उ०-प्रचीन समय में तो ऐसा बराबर होता था. जैसे विश्वामित्र क्षत्रिय से तप द्वारा ब्राह्मण हो गये। ब्राह्मण अन्य जाति से शिक्षा लेते थे जैसे शुकने जनक से. श्रीकृष्ण से अनेक ऋषियों ने, तुलाधार वैश्य और धर्म व्याध शूद्र से ब्राह्मणों ने शिक्षा ली थी, वर्त्तमान समय में यह पृथा जाती रही, हर जाति में अभिमान वढ गया और जन्म से ही जाति विभाग होने लगा और एक जाति के लोग दूसरी जाति में नहीं जा सक्के। महाभारत में कहा है-

**शूद्रयोनौहिजातस्य सद्गुणानुपतिष्ठतः ।**
**वैश्यत्वंलभतेब्रह्मन् क्षत्रियत्वंतथैव च ॥११॥**
**आर्जवेवर्तमानस्य ब्राह्मण्यमभिजायते ।**
**गुणास्तेकीर्तिताःसर्वे किंभूयःश्रोतुमिच्छसि १२**

(महाभारत वनपर्व अ० २१२)

अर्थ-यद्यपि शूद्र योनि में उत्पन्न हुए पुरुष में शुभ गुण हों तो वह वैश्य तथा क्षत्रिय पद को प्राप्त होता है यदि वह धर्म में दृढ़ हो तो ब्राह्मण पद पाता है इस प्रकार गुण तुमसे कहे और क्या सुनने की इच्छा करते हो॥

प्र-(९) यह व्यवस्था क्यों हुई ?

उ०-स्थानभेद, वृत्तिभेद, परस्पर व्यवहार से अनभिज्ञ रहना, अविद्या और अभिमान की वृद्धि यह सब इसके कारण हुए। प्राचीन समय में यहां के लोग बराबर देश देशान्तर में आते जाते थे, जहाज़ चलते थे, समुद्र यात्रा होती थी, महाभारत में कश्यपह्रद को जो अब कैस्पियन सीरूस के पास है और समुद्रों के साथ गिनाया गया है। उस समय का पाताल लोक वोही था जिस को अब अमरीका कहते हैं और वहां पर ब्रेजील देश में वही बातें जो क्षत्रियों में थीं निकली हैं। यहां तक कि कोई २ विद्वान् यहां के क्षत्रियों से उनको मिलाते हैं। परन्तु अविद्या की वृद्धि से यह सब बातें नष्ट हो गईं, और इस देश की व्यवस्था ऐसी बदली कि आज से सौ वर्ष पहिले एक स्थान से दूसरे स्थान तक पहुंचना महा-कठिन था, महीनों में बंगाल का मनुष्य पञ्जाब में पहुंचता था, दक्षिण वाले यह नहीं जान थे कि पूर्ववाले क्या कर रहे हैं। समाचार पत्र नहीं थे. एक स्थान के लोगों को अपने सम्बन्ध वहांही करने पड़ते थे। फिर लोगोमें पेशे भी ऐसे२अलग हो गये कि बाप दादा से एक पेशा एक कुल में चला आया अविद्या की वृद्धि से मिथ्याभिमान बढ़ गया और लोग एक दूसरेको तुच्छ दृष्टि से देखनेलगे। इसीसे परस्पर न मिलनेकी रीति चल पड़ी और हर जाति में शाखा प्रति शाखा हो गई यहां तक कि एक को दूसरे से कुछ सम्बन्ध न रहा ॥

प्र०-(१०) क्या यह व्यवस्था और देशों में भी है ?

उ०-नहीं। यहां सिवाय स्थानिक जातियों के पचास से अधिक मुख्य जातियां हैं अवान्तर का तो क्याठिकाना है-भारतवर्ष से अतिरिक्त और कहीं भी यह बात नहीं

पाओगे। स्थानिक भेद अथवा वृत्ति भेद कहीं भी रोटी बेटी व्यवहार और परस्पर मेल को से नहीं रोकते जैसे यहां॥

प्र०- (११) वर्त्तमानजाति व्यवस्था का क्या फल है ?

उ०-द्वेष ईर्षा की वृद्धि, आपस में मिलकर काम करने की शक्ति का नाश, अभिमान का बढ़ना और उससे एक दूसरे को नीचा समझ घृणा करता है यह सब वर्त्तमान जातिभेद के फल हैं॥

प्र०-(१२) इसके संशोधन का क्या उपाय है ?

उ०-जाति अभिमान का त्याग मुख्य उपाय है। जब तक यह अभिमान है कि एक जाति के लोग दूसरों से बड़े हैं तब तक कुछ नहीं हो सक्ता, इसी मिथ्याभिमानने ही हिन्दुओं को नीचे गिराया है यदि यह दूर न होगा तो चाहें कितनी ही सभाएं करलें, कितना ही धर्म धर्म पुकारें नीचे गिरतेही जावेंगे, इसीके साथ जो भेद कि स्थान से अथवा पेशे से एक जाति में हुए हैं वे क्रमशः दूर किये जावें। जहां अवान्तर भेद के कारण रोटी व्यवहार है बेटी व्यवहार नहीं वहां बेटी व्यवहार जारी किया जावे, जहां यह आग्रह है कि एक नगर या कुल की ही लड़के लड़कियों से बिवाह किया जावे वहां यह आग्रह छोड़ दिया जावे। वर्ण व्यवस्था शास्त्रों के अनुसार होनी चाहिए और आधुनिक आवान्तर भेद क्रमशः दूर होने चाहिएं-

प्र०-(१३) यह जाति अभिमान क्या क्या हानि कर रहा है ?

उ०-इससे बहुत सी जातियों में जैसे कन्या वध होता है। बहुत सी जातियों के लोग बिना रुपिया लिए लड़के का विवाह नहीं करते, निरुद्यमता फैलती जाती है, शिक्षा की हानि होती

है, लोग अन्य देशों में जाकर विद्योपार्जन नहीं करसक्ते न वृत्ति वढ़ा सक्ते हैं और कूप माण्डूक की न्याईं यहीं पड़े दिन प्रति दिन पेट से भूखे और तन से नंगे होते जाते हैं ॥

प्र०-(१४) इसका संशोधन कौन करे ?

उ०-हर जाति के अग्रणी लोगों को इसका संशोधन करना चाहिये। सव से पहिले ब्राह्मण हैं उनकी संख्या डेढ़ क्रोड़ है और वे अन्य सव जातियों से संख्या और मान में अधिक हैं परन्तु उन में भेद भी सवसे अधिक हैं। यदि और कुछ न हो सके तो जो भेद स्थानिक हैं वे ही दूर किए जावें। यही व्यवस्था और सव जातियों की भी होनी चाहिए जितने स्थानिक और वृत्ति भेद हैं वे शास्त्र के अनुसार नहीं और वे सव क्रमशः दूर होसक्ते हैं इनको हर जाति की सुधारक सभाएं मिल कर दूर करें। वीस वर्ष में सौ में दो हिन्दु कम हो गये इसका कारण हमारा जाति अभिमान है हम तो नीच जाति के लोगों को घृणा दृष्टि से देखते हैं और और धर्मों के लोग उन्हें लेकर शिक्षा देते हैं और मनुष्य वनाकर हम से ऊंचा कर दिखाते हैं। जव तक इस में सुधार न होगा हम और घटेंगे ॥

---

# आश्रम ।

प्र०–(१) आश्रम किस को कहते हैं ?

उ०–आश्रय लेने के स्थान का नाम आश्रम है और रूढ़ि में मनुष्य के जीवन विभाग को आश्रम कहते हैं ॥

प्र०–(२) यह विभाग क्यों रक्खा गया है ?

उ०–इसलिए कि इससे धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, चारों पुरुषार्थों की सिद्धि हो ॥

प्र०–(३) क्या यह विभाग सब देशों में है ?

उ०–हां न्यूनाधिक्य भाव से सब जगह है। परन्तु जैसा स्पष्ट और शुद्ध यहां है वैसा कहीं नहीं ॥

प्र०–(४) यह आश्रम कौन कौन हैं ?

उ०–ब्रह्मचर्य्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, सन्यस्त ॥

प्र०–(५) इन चारों की क्या व्यवस्था है ?

उ०–शास्त्रों में मनुष्य की आयु १०० वर्ष की मानकर उस के चार विभाग किए गए हैं। प्रथम २५ वर्ष में विद्योपार्जन करे दूसरे २५ वर्ष में धनोपार्जन और सन्तति पैदा करे। तीसरे २५ वर्ष में तपोद्वारा मोक्ष का अधिकारी बने चौथे २५ वर्ष में सर्व त्याग और आत्मज्ञान द्वारा जन्ममरण के प्रवाह से मुक्त हो। इस से उत्तम जीवन विभाग नहीं हो सक्ता ॥

प्र०–(६) इन आश्रमों का और भी कुछ उद्देश्य है ?

उ०–इन आश्रमों का यह भी उद्देश्य है कि मनुष्य अपने ऋणों को जिनके साथ वह इस संसार में आया है चुकावे–

प्र०–(७) वे ऋण क्या हैं और उन से कैसे छूटे ? चार ऋ

उ०-वे ऋण ये हैं। देव ऋण, ऋषि ऋण, पितृ ऋण, भूत ऋण। देव ऋण से यज्ञादि द्वारा, ऋषि ऋण से वेदाध्ययन द्वारा, पितृ ऋण से सन्तति उत्पादन द्वारा और भूत ऋण से अन्नादानादि द्वारा छूटे॥

ब्रह्मचर्य

प्र०-(८) पहिला आश्रम क्या है? और उसका पालन कैसे होनी चहिये?

उ०-पहिला आश्रम ब्रह्मचर्य है और उसे विद्या सम्पादन और माता, पिता, गुरू सेवा द्वारा पालन करना चहिये॥

प्र०-(६) शास्त्र के अनुसार इस आश्रम का कैसे पालन होना चाहिए?

उ०-सामान्य रीतिसे ८-६ वर्ष की अवस्था में ब्राह्मण का, ११ वर्ष की अवस्था में क्षत्रिय का, और १२ में वैश्य का, यज्ञोपवीत हो, इससे पीछे नहीं, यज्ञोपवीत से पहिले भी लड़का कुछ पढ़ले, यज्ञोपवीत लेने को वह गुरू के पास जावे, गुरू उसको यज्ञोपवीत के साथ गायत्री मन्त्र देवे और वह उसके पास ब्रह्मचारी हो कर दण्ड, मृगचर्म, अजिन, मेखला धारण करे, नित्य स्नान करके देवताओं, ऋषियों और पितरों का तर्पण करे, देवताओं के अर्थ होम करे, गुरू सेवा में तत्पर रहे, गुरू की आज्ञा पाकर वेदाध्ययन करे, जितेन्द्रिय हो भोगों को त्याग कर बल सम्पादन करे, भिक्षाटन से निर्वाह करे, गुरू की सेवा में अपने प्राण तक दे दे, माता पिता, गुरूकोही तीनों लोक, तीनों आश्रम, तीनों अग्नि, तीनों वेद जाने, इनकी सेवाही परमधर्म समझे जिसने इनकी सेवा की उसने इस लोक व परलोक को और सब धर्मों को जीत लिया, जिसने ऐसा नहीं किया, उसकी सब क्रिया निष्फल है। ऐसाही शास्त्र में कहा गया है॥

प्र०-(१०) शास्त्र के अनुसार इस आश्रममें कितने वर्षों तक निवास होना चाहिये ?

उ०-यह ब्रह्मचर्याश्रम १२ वर्ष से लेकर ३६ वर्ष तक हो सक्ता है, इसमें ब्रह्मचारी, एक, दो तीन वा चारों वेद और सब शास्त्र पढ़ले, कोई २ जैसे शुक, सनत्कुमार, वामदेव आदि आयुःपर्यन्त नैष्ठिक ब्रह्मचारी हो कर रहे हैं॥

प्र०-(११) गुरू शिष्य में कैसा सम्बन्ध होना चाहिये ?

उ०-पिता पुत्रवत्, यही शिष्य भक्ति और गुरू प्रीति भारत में विद्या की उन्नति का कारण हुई है॥

प्र०-(१२) क्या वर्त्तमान समय में ब्रह्मचर्याश्रम का पालन शास्त्र के अनुसार हो सक्ता है ?

उ०-पूरा पूरा नहीं हो सक्ता। समय के परिवर्तन से, शिक्षा प्रणाली के सर्वथा विदेशी भाषा में विदेशी रीति से होने से, विवाह की मर्यादा पलटने से अब पूर्ववत् ब्रह्मचर्याश्रम का पालन नहीं हो सक्ता, न वैसे गुरू हैं न ब्रह्मचारी हैं न उस रीति से कोई विद्या पढ़ता है न पढ़ाता है, न वैसी गुरू की सेवा बन सक्ती है, न भिक्षाटन से सब ब्रह्मचारी अपना निर्वाह कर सक्ते हैं, परन्तु मुख्य नियमों का अब भी पालन हो सक्ता है॥

प्र०-(१३) वे नियम कौन हैं ?

उ०-(१) जब तक लड़के शिक्षा पावें उनका विवाह न किया जावे। कम से कम १८ वर्ष से पहिले किसी का विवाह न हो। (२) यज्ञोपवीत शास्त्र मर्यादा से हो। (३) जितेन्द्रिय रहना, भोगों का त्याग करना, वृथा वाद विवाद से बचना, सिवाय विद्योपार्जन के और किसी वस्तु में ध्यान न रखना, व्यवहारिक और राजकीय कामों में कदापि न पड़ना यह सब बातें

जैसे पहिले होती थीं अब भी हो सक्ती हैं, और होनी चाहियें, गुरु वृद्धों माता पिता की सेवा पूरी २ बन सक्ती है। (४) हर हिन्दू बालक को संस्कृत अथवा भाषा द्वारा अपना धर्म कर्म प्रारम्भ से शिक्षा दी जावे। (५) जब तक लड़के माता पिता के पास रहें उनको माता पिता शिक्षा दें, फिर पाठशाला में शिक्षा दी जावे। (६) सायं प्रातः सन्ध्या सब से कराई जावे, परन्तु जब तक माता पिता और गुरू आदि आप धर्म्म का सेवन न करेंगे उनका उपदेश व्यर्थ होगा ॥

प्र०-(१४) ब्रह्मचर्य्य के यथावत न पालने से क्या हानि है?

उ०-विद्या की अवनति, बल, पौरुष, स्वास्थ्य का नाश, आयुःपर्यन्त दुःख, ये सब जो देखते हो इसी के न पालने से हुए हैं। लड़के शिक्षा के बोझ के नीचे दबे जाते हैं, मदरसे व कालिज से बिना स्वास्थ्य खोए कोई नहीं निकलते और बहुत से उनमें से किसी काम करने के योग्य नहीं रहते। इसलिये इसका यथावत पालन करना सारी उन्नतिका मूल है ॥

प्र०-(१५) शास्त्र के अनुसार ब्रह्मचर्याश्रम के पश्चात् क्या होना चाहिये ॥

उ०-समावर्त्तन होना चाहिये।

प्र०-(१६) समावर्त्तन किस को कहते हैं?

उ०-अध्ययन समाप्ति पर गुरु दक्षिणा देकर और गुरू की आज्ञा पाकर गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने का नाम समावर्त्तन है, इस समय गुरू शिष्य को इस प्रकार उपदेश करता है। "सत्य बोलो, धर्म का आचरण करो, देव और पितृ कार्य में कदापि प्रमाद मत करो, तुम्हारे माता, पिता, अतिथि तुम्हारे देवता हों. जो कुछ दान करो लज्जा पूर्वक श्रद्धा पूर्वक करो, हमारे शुद्धाचरणों काही अनुकरण करो औरों का नहीं,

यदि किसी धर्म अथवा वृत्ति के विषय में संशय हो तो जैसे और सज्जन विद्वान् उस विषय में वर्ते वैसे तुम भी वर्त्तो ॥

प्र०-(१७) क्या यह सब अब भी हो सकता है ?

उ०-हां, यदि और कुछ नहीं बने तो उपदेश तो अवश्य हो सक्ता है और होना चाहिए।

प्र०-(१८) शास्त्र में समावर्त्तन के पीछे क्या विधान किया गया है ?

उ०-विवाह करके गृहस्थी हो।

प्र०-(१९) गृहस्थाश्रम कैसे पालन करना चाहिये ?

उ०-विद्योपार्जन करके योग्य कुल की कन्या के साथ जो पढ़ी लिखी रूपवती और गुणवती हो विवाह किया जावे, छल, कपट, झूंठ से बचकर शुद्ध रीति से वृत्ति उपार्जन की जावे, एक पत्नी व्रत रक्खा जावे और गृहस्थ में रह कर भी भोगों में लम्पट न हो, पञ्चमहायज्ञों द्वारा देवताओं, ऋषियों, पित्रों, मनुष्यों और भूतमात्र की सेवा की जावे, दीन, दुखियों पर दया की जावे, सदा उत्साही रहे, सदाचार से कभी न हटे-सब कुटुम्ब को खिला पिला कर आप भोजन करे, यदि किसी इष्टमित्र बन्धु आदि से कोई अपराध या अपमान भी हो जावे तो उसे सहे, पात्र कुपात्र को विचार कर दान दे, कुए बावड़ी बनावे, वृक्ष लगावे, विद्यालय स्थापन करे, सर्व साधारण के उपकारार्थ यत्न करे, मनुष्य जन्म के परम लक्ष्य को कदापि न भूले, यह शास्त्र की आज्ञा है। यही गृहस्थ के लक्षण हैं जनक, राम, युधिष्ठिर, कृष्ण, विक्रमादि इसके बड़े उदाहरण हैं ॥

प्र०-(२०) अब इस की कैसी दशा है ?

उ०-कोई कोई गृहस्थ तो इसे यथावत् अब भी पालन करते हैं, परन्तु विशेष करके अब यह आश्रम जैसे चाहिये

वैसे पालन नहीं किया जाता, क्योंकि बाल विवाह और अयोग्य विवाह से बलवीर्य और पराक्रम का नाश हो गया है, विद्या की उन्नति नहीं होती, धर्म शिक्षा के अभाव से लोग धर्म कर्म से अनभिज्ञ हैं, ब्रह्मचर्य्य यथावत् पालन न होने से शारीरिक व्यवस्थाहीन होती जाती है, रोग बढ़ते जाते हैं अकाल मृत्यु होती है। विद्या की कमी से मिथ्या दृष्टि बढ़ गई है, जिस से सदसद् विचार नहीं होता, खानपान की व्यवस्था बिल्कुल ठीक नहीं रही, मनुष्य संख्या की वृद्धि के साथ धनोपार्जन के द्वार नहीं खुलते। इसी कारण जैसे हो सके धनोपार्जन करने ही में लोग तत्पर होते हैं आगा पीछा नहीं देखते, जुआ, सट्टा, बदनी, झूठ, छल, कपट, कूट साक्षी सब बढ़ते जाते हैं। धनाढ्य दीनों दुखियों और अनाथों की ओर कम ध्यान देते हैं और अपने भोगों में मग्न हैं यह दशा आज कल बहुत से गृहस्थों की है॥

प्र०-(२१) इस का सुधार कैसे होगा?

उ०-इन सब बातों के दूर होने से होगा। ब्रह्मचर्य्य का पालन, योग्य विवाह, सदाचार, विद्या की वृद्धि तथा सत्य का अवलम्बन इस के सुधार के मुख्य उपाय हैं॥

प्र०-(२२) यह आश्रम शास्त्रों में कैसा माना गया है?

उ०-यह आश्रम सब से उत्तम माना गया है क्योंकि इससे ही सब का पालन होता है।

प्र०-(२३) क्या इसी आश्रम में मोक्ष पद मिल सकता है?

उ०-हां समाहित चित्त गृहस्थ को गृहस्थ मोक्षदायक हो सक्ता है। इसी आश्रम से ही वसिष्ठ जीने रामचन्द्र जी को और कृष्ण ने अर्जुन को मोक्ष का मार्ग बताया।

प्र०-(२४) क्या गृहस्थ को मोक्षशास्त्र पढ़ने व सुनने का अधिकार है या नहीं ?

उ०-मोक्ष शास्त्र अर्थात उपनिषदादि पढ़ने व सुनने का अधिकार सबको है, चाहे गृहस्थ हो चाहे साधु, जिसके चित्त में विषयों से वैराग्य और नित्य अनित्य का विवेक और मोक्ष की इच्छा हो वह चाहे कोई हो मोक्ष शास्त्र पढ़ और सुन सकता है, मोक्षशास्त्रोंके कर्त्ता जैसे वसिष्ठ याज्ञवल्क्य श्रीकृष्ण भीष्मादि सब गृहस्थ ही हुए हैं, भीष्म जी ने कहा है कि दम परायण पुरुष को वन में जाने से क्या, जहां शान्त पुरुष रहे वही वन है वही आश्रम है-

प्र०-(२५) क्या गृहस्थ को प्रणवादि के जप का निषेधहै?

उ०-शास्त्रों में इसका कोई निषेध नहीं, यह कल्पना आधुनिक है कि प्रणवका जप गृहस्थके लिए नहीं है, श्रीकृष्ण भगवान ने गीता में मरण समय सब के लिये प्रणवोच्चारण पूर्वक देहत्याग कहा है। पातञ्जल ऋषि योगशास्त्र के कर्त्ता ने प्रणव का जप और उसके अर्थ का अनुसन्धान किसी आश्रम पर नियत नहीं किया। कठोपनिषद् में यम ने जो गृहस्थी था नचिकेता को प्रणव का उपदेश किया। शौनक आदि ऋषि सब गृहस्थी थे और सब प्रणव का जप आप करते थे और औरों को करने का उपदेश देते थे॥

प्र०-(२६) गृहस्थ के पीछे कौन से आश्रम में प्रवेश करना चाहिये ?

उ०-वानप्रस्थ आश्रम में।

प्र०-(२७) इस आश्रम की क्या विधि है ?

उ०-जब शरीर वृद्ध और दुर्बल हो जावे और पुत्रों के पुत्र हो जावें और पुत्रवृत्ति से लग जावें तो अकेला अथवा

स्त्री सहित वन को जावे, वहां शाकाहारी व समाहित चित्त होकर शीतोष्ण वर्षातपादि द्वारा सहनशक्ति को बढ़ावे, फल-मूलादि से देवपितृ और अतिथि पूजा करे। शास्त्र विचार जप ध्यान परायण हो, भूमि पर शयन करे, एक बार खावे और क्रमशः चित्त को भोगों से हटा कर आयु के चतुर्थ भाग में सन्यास द्वारा मोक्ष का अधिकारी हो॥

प्र०-(२८) क्या पहिले लोग ऐसा करते थे?

उ०-बहुत से राजा जैसे ययाति ने भोगों को भोग कर वन में जाकर आत्म ज्ञान सम्पादन किया, ऋषि याज्ञवल्क्य ने अपना सारा धन छोड़कर विद्वत् सन्यास लिया, धृतराष्ट्र विदुर, युधिष्ठिरादि गृहस्थ को त्याग कर वन को गये॥

प्र०-(२९) क्या यह अब भी हो सकता है?

उ०-जो करना चाहे तो क्यों नहीं हो सकता परन्तु अब विरले ही ऐसा करते हैं।

प्र०-(३०) चतुर्थ आश्रम कौन है?

उ०-सन्यास चतुर्थ आश्रम है।

प्र०-(३१) इस की क्या विधि है?

उ०-जब चित्त तप द्वारा शुद्ध हो जावे परम वैराग्य और मोक्षकी इच्छा प्रबल हो, भोगोंमें सर्वथा अनास्था हो जाय तो शिखासूत्र त्याग कर सब भूतों को अभयदान देकर सन्यास आश्रम में प्रवेश करे और आयु के चतुर्थभाग को मोक्षमार्ग में लगावे।

प्र०-(३२) वहां पर उसे क्या कर्त्तव्य है?

उ०-ग्राम से बाहर किसी निर्जन स्थान में रहना, नियत समय पर एक बार भोजन करना, सब संगों का त्याग करना, किसी वस्तु को अपने पास न रखना, इन्द्रियों को विषयों से

हटाना, यथा प्राप्त में सन्तुष्ट और सदा सम्बुद्धि रहना, प्राणी मात्र पर दया करना, और सब के हित में परायण रहना और अपने लक्ष्य को कभी न भूलना अर्थात् इस संसार से छूटना यही सन्यासी का कर्त्तव्य है। बाहर के चिन्हों से सन्यासी नहीं होता। किन्तु प्रत्यय अर्थात ज्ञान की प्राप्ति ही मोक्ष का लक्षण है।

**कषाय धारणं मौण्ड्यं त्रिविटब्धं कमंडलुम्।**
**लिङ्गान्युत्पथभूतानि न मोक्षायेति मे मतिः॥**

(अर्थ) कषाय वस्त्र धारण करना, सिर मुड़ाना, त्रिदंड व कमंडलु धारण करना यह चिन्ह बाहिर के परिचयार्थं हैं मोक्ष के सम्पादनार्थ नहीं, ऐसा मेरा निश्चय है। (महाभारत मोक्ष धर्म अध्याय ३२१ श्लोक ४६)॥

प्र०-(३३) क्या सन्यासी को अपनी ही मोक्ष सम्पादन करनी चाहिये ?

उ०-नहीं, किन्तु अपनी मोक्ष के साथ दूसरों को सद्-उपदेश करना, मोक्ष मार्ग दिखलाना, और सदा परोपकार में तत्पर रहना उसका परम कर्त्तव्य है।

प्र०-(३४) क्या सन्यास केवल ब्राह्मण के लिये ही है ?

उ०-नही, यह आधुनिक कल्पना है कि ब्राह्मण के लिये ही सन्यासाश्रम है। बहुत से राजर्षि जैसे ययाति नहुषादि की कथाएं शास्त्र में पढ़ने में आती हैं। जिसे त्याग बुद्धि है वोही सन्यासी हो मोक्षपद का भागी हो सकता है।

प्र०-(३५) क्या इस आश्रम का अब भी यथावत् पालन होता है ?

उ०-बहुत कम। साधुओं की अनेक संप्रदाएं जैसे दण्डी उदासी, निर्मले, दादूपन्थी, कवीरपन्थी, गुसाईं आदि का शास्त्रों में कहीं पता नहीं। न मठों और अखाड़ों का कोई नियम है, न वह आचार विचार अथवा परस्पर भेद और द्रोह जो अब देखने में आता है पाया जाता है। फिर भी कहीं २ सच्चे ज्ञानी महात्मा मिलते ही हैं।

प्र०-(३६) इस के संशोधन का क्या उपाय है?

उ०-इस का उपाय यह है कि गृहस्थ पात्र कुपात्र को विचार कर दान दें किसी साधु को भोजन वस्त्र से अधिक न दें, जो विद्याहीन विषयासक्त संग्रह करने वाला हो उसका कदापि सन्मान न करें। अखाड़ों और मठों की व्यवस्था को जांचे और उन की आमदनी व ख़र्च पर निगाह रक्खें, छोटे लड़कों को साधु न होने दें इससे सैकड़ों घर नष्ट हो जाते हैं, अनर्थ बढ़ता है, धर्म का नाम बदनाम होता है। सामान्य रीति से साधुओं को अपने घर में न रहने दें इससे बड़ी हानि होती है। किसी साधु को भोजन कराने में ऐसे पदार्थ जो रजोगुणी अथवा तमोगुणी या चित्त की वृत्ति को बिगाड़ने वाले हों न दें जैसे भंग चरस आदि॥

प्र०-(३७) वर्त्तमान वर्णाश्रम व्यवस्था का क्या फल हुआ?

उ०-हिन्दुओं की बहुत सी अवनति का कारण यही हुई है। जब तक जाति भेद, मतभेद, संप्रदाय भेद दूर न होंगे और आगे बढ़ने वाले लोगों के साथ बढ़ने का प्रयत्न न होगा हमारी उन्नति नहीं हो सकती।

---

# पंचमोऽध्यायः

## संस्कार ।

प्र०–(१) संस्कार किसको कहते हैं ?

उ०–शुद्धि करने वाले वैदिक कर्मों का नाम संस्कार है, इन संस्कारों से मनुष्य शुद्ध होकर इस लोक और परलोक में सुख का भागी होता है, जैसे कि एक चित्र में अनेक रङ्ग भरने से उसका सौन्दर्य अधिक हो जाता है वैसेही मनुष्य का यथावत् संस्कार होने से वह इस लोक और परलोक में अधिक सुख पाता है॥

प्र०–(२) वह संस्कार कौन से हैं ?

उ०–वे संस्कार ये हैं:—

१ गर्भाधान, २ पुंसवन, ३ सीमन्त, ४ जातकर्म, ५ नामकरण, ६ निष्क्रमण, ७ अन्नप्राशन, ८ चूडाकर्म, ९ कर्ण वेध, १० व्रतादेश ( उपनयन), ११ वेदारम्भ क्रिया, १२ समावर्त्तन, १३ स्नान, १४ विवाह, १५ अग्निपरिग्रह, १६ अन्त्येष्टि, ये १६ संस्कार हैं:—

प्र०–(३) गर्भाधान की क्या विधि है ?

उ०–योग्य पुरुष का योग्य स्त्री में योग्य क्रिया द्वारा गर्भ धारण कराने का नाम गर्भाधान है, इसकी विधि यह है कि स्त्री और पुरुष का समागम जब हो जब वे दोनों सन्तति पैदा करने के योग्य हों, ऐसा पुरुष जो धैर्य रहित व्याधिग्रस्त, भूखा पियासा बालक व वृद्ध हो, या जिसके मलमूत्र आदि का वेग रुका हो, ऐसी स्त्री में जो व्याधि युक्त रजस्वला मलीन या अधिक आयु वाली व काम रहित हो गर्भधारण नहीं कर सक्ता।

प्र०–(४) पुंसवन और सीमन्त का मुख्य अभिप्राय क्या है ?

उ०–पुंसवन वह संस्कार है कि जो गर्भ के दूसरे अथवा तीसरे महीने किया जावे और सीमन्त वह है जो आठवें महीने किया जावे, इन दोनो का उद्देश्य गर्भ की रक्षा और वृद्धी है वैद्यक शास्त्र में कहा गया है कि गर्भिणी स्त्री प्रथम दिन से ही आनन्द में मग्न रहे, पवित्र वस्त्र धारण करे, गुरू ब्राह्मण और वृद्धों की सेवा करे, मधुरस्निग्ध हृदय को प्रिय हलके और शुद्ध पदार्थों का भोजन करे, परिश्रम लंघन मैथुन पुरुष संग बहुत भोजन, रात्रि जागरण, शोक, सवारी पर चढ़ना, रक्तमोचन मलमूत्र के वेग को रोकना, घुटनों से बैठना, मलीन कुरूप हीन अङ्गवाली स्त्रियों के पास रहना, दुर्गंधित पदार्थों को सूंघना, नेत्रों से बुरे पदार्थों को देखना, सब छोड़ दे। बासी सूखा अन्न कभी न खाय, अपवित्र और भयभीत स्थान में न जाए, ऊँचे स्वर से अर्थात् चिल्ला कर न बोले, क्रोध न करे, तेल और उबटन शरीर में न लगावे, कठोर बिछौने पर न सोवे, कभी भी बुरे विचार चित्त में न लावे।

प्र०–(५) जातकर्म क्या है और किस तरह से होना चाहिये?

उ०–बालक के जन्म होतेही जो संस्कार किया जावे उसे जात्कर्म कहते हैं। जिस घर में बच्चा हो वह पूर्व द्वार का अथवा उत्तर द्वार का होना चाहिये, उसमें न अधिक वायु के झोंके आते हों न बिल्कुल हवा बन्द हो रोशनी बराबर आती जाती हो, जैसे सूतिका ग्रह अब होता है वह तो बहुधा हानिकारक है। जब बच्चा पैदा हो तो प्रसूतास्त्री और बालक की योग्य रीति से रक्षा की जाय, दाई चतुर और विश्वास के योग्य होनी चाहिये, प्रसूता स्त्री को व्याधि ग्रस्त होने की बड़ी सम्भावना है इस लिये उसके भोजन और रक्षा पर जितना ध्यान रक्खा जाय उतना थोड़ा है। स्त्री एक मास तक

पथ्य और थोड़ा भोजन करे सावधानी से अभ्यङ्ग करावे अर्थात् अङ्ग में तेल मलवाये, उचित समय पर स्नान करे, सर्दी से सदा बचती रहे जो पदार्थ कि प्रायः घरों में इस समय प्रसूतास्त्री को खिलाये जाते हैं उनमें से बहुत से खिलाने योग्य नहीं हैं, सूतिका ग्रह की जितनी शुद्धि की जाय उतनाही लाभदायक होगा, प्रसूतका के घर में दशवें व पन्द्रहवें वीसवें दिन हवन करने से बहुत से रोग न होंगे ॥

प्र०-(६) नाम कर्ण क्या है और नाम कैसे रखने चाहियें ?

उ०-नाम रखने के संस्कार का नाम नामकरण है, नाम ऐसे रखने चाहियें जो शास्त्र के अनुकूल और सार्थक हों जैसे देवदत्त शर्म्मा, यज्ञदत्त शर्म्मा, विष्णुदत्त शर्म्मा, रणवीरसिंह वर्म्मा, धर्म्मसिंह वर्म्मा, लक्ष्मी प्रसाद गुप्त, श्रीनिवास गुप्त, कृष्णलाल गुप्त, हरि सेवक दास, श्रीकृष्णदास । निरर्थक नाम जैसे नकछेद मिश्र, तिनकौड़ी सिंह, न रखने चाहिये ॥

प्र०-(७) मुंडन संस्कार किस प्रकार होता है और होना चाहिये ?

उ०-वर्तमान् समय में प्रायः यह संस्कार किसी देवता या तीर्थ स्थान पर होता है। वहां पर एक नाई को बुला कर बाल उतरवा दिये जाते हैं उसमें कुछ दोष नहीं। परन्तु इस अवसर पर जो २ कुरीतियें और व्यर्थ खर्च होता है वह दूर होना चाहिये ॥

प्र०-(८) बच्चों की रक्षा के क्या २ नियम होने चाहिये ?

उ०-जब तक बच्चे दूध पियें तब तक उनकी माता या दायी की तन्दुरुस्ती उनकी तन्दुरुस्ती है, मनुष्य गणना से यह बात सिद्ध हुई है कि आधे से अधिक बच्चे पहिले साल में मर जाते हैं, उसका कारण उनके और उनकी मा के स्वास्थ्य और

शुद्धि की ओर से असावधानी है। वाल रक्षा के नियम ये होने चाहियें ॥

( १ ) मा भारी विषम और दोषों को वढ़ाने वाला भोजन कदापि न करे। अयोग्य आहार विहार शरीर में दोष उत्पन्न होकर दूध को दूषित कर देते हैं और उससे रोग पैदा होते हैं। मा का भोजन पुष्टीकारक हो परन्तु भारी न हो जहां तक हो सके उसको अच्छा दूध पीने को मिलना चाहिये॥

( २ ) वह मकान जिसमें बच्चा और उस की मां रहें हवादार होना चाहिये, हिन्दुओं के यहां वहुत सी स्त्रियां अशुद्ध वायु में रहने के कारण मर जाती हैं, बच्चों को वाहर न निकालने से वहुत से रोग हो जाते हैं कम से कम दो तीन वार घर के वाहर शुद्ध वायु में बच्चे को ले जाना चाहिये जब कि मौसम अच्छा हो।

( ३ ) पानी साफ़ पीना चाहिये, मकान में कोई कूड़ा न रहना चाहिये और न कोई दुर्गन्धी रहनी चाहिये, यदि होसके तो मा को थोड़ीसी देर शुद्ध वायु में आप फिरना चाहिये सदा सन्तुष्ट और शान्त रहना चाहिये, वहुत से बच्चे ऐसी मांओं का दूध पीकर मरजाते हैं जो क्रोध या भय से पीड़ित हों॥

( ४ ) जहां तक हो सके मां को आप अपने बच्चे को दूध पिलाना चाहिये अगर दाई रक्खी जाय तो उसकी परीक्षा करके रक्खा जाय रोग ग्रस्तदाई के दूध से तो गाय का दूध पिलाना अच्छा है, पहिले महीने में १ हिस्सा दूध २ हिस्से गरम पानी, दूसरे तीसरे महीने में आधा दूध और आधा गरम पानी मिलाकर पिलाया जाय, फिर दो हिस्से दूध १ हिस्से गरम पानी मिलाकर दिया जाय, परन्तु जहां तक हो सके मां का दूधही अच्छा होगा।

(५) बच्चों को कम से कम एकवार दिनमें निहलाना चाहिये उनको आप सोने का अभ्यास कराना चाहिये, अफीम आदि मत दो, बच्चों के कपड़े हलके हों जिससे वह अपने हाथ पांव चला सकें। जेवर का पहिनाना सर्वथा वच्चों की जान का नाशक और उनके अङ्गों को बढ़ने से रोकने वाला है, मा बाप का यह गुमान कि हमारे बच्चे गहने से अधिक सुन्दर मालूम होंगे या हमारी दौलत लोग अधिक जानेंगे विलकुल झूंठा है

( ६ ) सैकड़ों बच्चे भगतों स्यानों भोपों फकीरों आदि के हाथ से मरजाते हैं या आयुपर्य्यंत रोगी होजाते हैं। मां वाप उन को सिद्ध समझ कर रोग का इलाज कराने को उनके पास जाते हैं और वह गंडे तावीज़ जंत्र मंत्र झाड़ा फूंकी के साथ बच्चों को कड़ी दवाई दे देते हैं जिससे उनकी मृत्यु हो जाती है इससे सदा बचो ।

( ७ ) जब तक वच्चे आप उठ बैठ चल फिर न सकें उन को बलात्कार उठाना वैठाना चलाना नहीं चाहिये ।

( ८ ) यदि किसी बच्चे को कोई रोग हो तो उसका यथा योग्य इलाज करना चाहिये। ग्रह ज्योतिप झाड़ा फूंकी पर न रहना चाहिये। बहुत से बच्चे शीतला में मरते हैं उनकी रक्षा यथायोग्य होनी चाहिये टीका लगवाने से प्रायः इस रोग की निवृत्ति होजाती है, शीतला मसानी के मन्दिरों में जाने और नीच जातियों के स्पर्श करने और अशुद्ध पदार्थ जैसे मांसादिक चढ़ाने से हानि के सिवाय और कुछ नहीं होता ।

( ९ ) जब बच्चे कुछ बड़े हो जांय तो उनके लिये शुद्ध वायु, शुद्ध जल, योग्य भोजन कि जिसमें दूध अधिकहो, उचित वस्त्र जो गर्मी सर्दी से रक्षा करें, प्रतिदिन स्नान नियत समय पर खेल कूद कम से कम दस घण्टे सोना, शुद्ध मकानों में रहना

आवश्यक है इन सब के न होने के कारण बहुत से धनाढ्यों के बच्चे जो गहने में लदे रहते हैं मरजाते हैं और मां बाप की दौलत उनके कुछ उपयोगी नहीं होती बाल रक्षा के सामान्य नियम प्रत्येक स्त्री पुरुष को जानने चाहियें उनके न जानने से बड़ी हानि होती है। बच्चों को झूट बोलना, गाली बकना, बहुत बोलना, हर चीज़से डर कर भागना, वृथा क्रोध करना, चुगली खाना, आज्ञा न मानान कभी मत सिखाओ।

प्र०-(६) उपनयन (व्रतादेश) और वेदारम्भ क्रिया किसको कहते हैं और यह कैसे होते हैं?

उ०-यज्ञोपवीत के धारण करना और ब्रह्मचारी बनाने का नाम उपनयन और वेद के पढ़ने के आरम्भ का नाम वेदारम्भ है, ये ब्राह्मण के लिये सामान्य रीति से ५ वर्ष से आठ ८ वर्ष तक, क्षत्रिय के लिये ११ और वैश्य के लिये १२ वर्ष तक जैसा पहिले कह आये हैं होने चाहियें इसके पीछे नहीं परन्तु अब क्षत्रिय और वैश्यों में उपनयन का रिवाजही जाता रहा और उसे अशुभ मानने लगे हैं और कहते हैं कि बाप के मरने पर जनेऊ पहिना जाता है, बहुत से ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्यों का यज्ञोपवीत विवाह के दिन होता है और दो घण्टे में वेदारम्भ, वेद की समाप्ति, भिक्षाटन, और समावर्तन सब हो जाते हैं, बहुत से ब्राह्मण सन्ध्या नहीं जानते और जो जानते हैं वे करते नहीं, क्षत्री और वैश्यों का तो कहनाही क्या। उपनयन का लक्ष्य सर्वथा विस्मृत हो गया और बड़े आदमियों में वह सहस्रों रुपये भीख के नाम से लेने का अवसर बना लिया गया है वेदाध्ययन के स्थान में प्रायः वेश्यानृत्य होता है, कहीं कहीं उपनयन के समय मीरां और शेखसद्दो को भी पूजते हैं। यह उपनयन संस्कार शास्त्रोक्त विधि से होम और वेद मंत्रों द्वारा विद्वान सदाचारी ब्राह्मण से कराना चाहिये और

वालक को मन्त्र ऐसे ब्राह्मण से दिलवाना चाहिए जिस पर उसकी श्रद्धा हो।

प्र०-(१०) क्या तीनों वर्णों की गायत्री एक ही है अथवा पृथक पृथक्‌ ?

उ०-तीनों वर्णों की गायत्री एकही है किसी किसी सूत्र-कार ने यह कहा है कि ब्राह्मण को गायत्री छन्दवाली ऋचाका, क्षत्रिय को त्रिष्टुप छन्द वाली ऋचाका और वैश्य को जगती छन्द वाली ऋचाका उपदेश करे अथवा तीनों को गायत्री का ही उपदेश करे। परन्तु वेदों ने और मन्वादि प्राचीन स्मृति कारों ने ऐसा कोई नियम नहीं माना।

प्र०-(११) विवाह की शास्त्र में क्या विधि है ?

उ०-विद्या की समाप्ति पर ऐसी कन्या से जो माता के सपिण्ड और पिता के सगोत्र न हो, जिसका कुल हीन न हो जिसके कुल में क्षयी मृगी आदि रोग न हों, जिसका शरीर आरोग्य और सब शुभ लक्षणों से सम्पन्न हो विवाह किया जावे।

प्र०-(१२) विवाह कितने प्रकार का है ?

उ०-आठ प्रकार का है, ब्राह्म, दैव, आर्श, प्राजापत्य, आसुर, गान्धर्व, राक्षस, पिशाच, ऐसा मनु भगवान ने कहा है ?

प्र०-(१३) इन्हों का क्या लक्षण है ?

उ०-ब्राह्म वह है जहां शीलवान् और गुणी वर को बुला-कर वस्त्रालङ्कार से भूषित करके कन्या दी जाय। यह विवाह सब से श्रेष्ठ है और होना चाहिये। दैव वह है जहां यज्ञ में ऋत्विज को आभूषण पहिना कर कन्या दी जावे, यह अब प्रायः नहीं होता।

आर्ष वह है जहाँ वर से एक या दो गऊ या बैल की जोड़ी लेकर कन्या दी जावे यह भी अब नहीं होता।

प्राजापत्य वह है कि जहाँ यह कहकर कि दोनों धर्म का आचरण करो कन्या का दान किया जावे, यह विवाह सब से श्रेष्ठ है जहाँ नहीं होता वहाँ होना चाहिये।

आसुर विवाह वह है कि जो कन्या के बन्धुवर्गों अथवा आप कन्या को धन देकर किया जावे यह सर्वथा निन्दनीय है, यद्यपि बहुत से मां बाप लड़कियों पर रुपया लेकर उनको अयोग्य वरों को देते हैं-परन्तु ऐसे लोग जाति से बहिष्कृत होने चाहियें वे लोक में निन्दा और परलोक में नरक के भागी होते हैं, सामान्य रीति से आज कल कन्या रुपया लेकर आप विवाह नहीं करती।

गान्धर्व विवाह वह है कि जिसे कन्या और वर परस्पर इच्छा और प्रीति से करें यह पहिले राजाओं में स्वयंवर रूप से होता था अब नहीं होता और समय का देखकर कदाचित् होभी नहीं सक्ता। राक्षस विवाह वह है जो बलात्कार कन्या-हरण द्वारा किया जावे यह भी सर्वथा निषिद्ध है। पैशाच विवाह वह है कि जो सोती हुई या उन्मत्त कन्या से जिसे अपने शरीर की सुध बुध नहो अथवा चोरी से कन्या हरण द्वारा किया जावे-यह भी निषिद्ध है।

प्र०-(१४) वर्त्तमान समय में विवाह की क्या रीति है ?

उ०-पहिले वाग्दान, अथवा सगाई होती है, फिर वर अपने बन्धु वर्गों सहित कन्या के बाप के घर जाकर विवाह करता है परन्तु ऐसा बड़ा संस्कार प्रायः खेल सा हो गया है, शास्त्रोक्त विधि नाम मात्र के लिये रह गई है, नाच. तमाशा, ज्यौनार,आतिशबाज़ी, भूड़, बखेर, रुपया लुटाने काही नाम व्याह है। १०-११-१२-वर्ष के लड़के सात-८-६-१०-वर्ष की लड़कियों से ब्याहे जाते हैं विद्याहीन वर का विद्या हीन कन्या से

सम्बन्ध होता है। लड़कों के बाप लड़कियों के बापों से रुपया लेकर उनको नष्ट करते हैं। हिन्दुओं में एक ब्याह से कुल के कुल का नाश होना बड़ी बात नहीं हैं।

प्र०-(१५) इस का संशोधन किस प्रकार होना चाहिये ?

उ०-लड़कों का १८ वर्ष और लड़कियों का बारह वर्ष की अवस्था से कम में विवाह न किया जावे, ब्याह में लड़की वाले से सिवाय उस द्रव्य के जिसे वह प्रीति पूर्वक दे और कुछ न लिया जावे। अयोग्य विवाह बन्द किये जावें लड़कियों पर रुपया लेने वाले जाति से निकाले जावें। ब्याह में खर्च का नियम बाँधा जावे और कोई मनुष्य छः महीने की आमदनी से अधिक ख़र्च न करे, ख़र्च इतना किया जावे कि फिर मालूम न पड़े। हर ब्याह में वेद के मंत्र अर्थ सहित पढ़े जायें और विशेष करके वे मंत्र जो वर बधु के परस्पर प्रतिज्ञा और कर्त्तव्य के हैं स्पष्ट पढ़कर उनका अर्थ दोनों को पूरा पूरा समझा दिया जावे यदि वर बधु संस्कृत पढ़े हों तो आप इन मंत्रों को पढ़े।

प्र०-(१६) इस सुधार का प्रारम्भ कौन करे ?

उ०-हर जाति के प्रतिष्ठित पुरुषों को अपने अपने घरों में प्रारम्भ करना चाहिए, यदि वे ऐसा करेंगे तौ और लोग उन का अनुकरण अवश्य करेंगे। इस में बड़ा अपराध बड़े आदमियों का है यदि वे यह सोचें कि ब्याह में जितना धन नाच, तमाशे, भूर बखेर में लुटाया जाता है वही विद्या की उन्नति में अथवा दीन दुखियों के पालने या और किसी अच्छे काममें ख़र्च करें तो कैसी चिरस्थायी कीर्त्ति का हेतु होगा तो इससे कितना बड़ा सुधार शीघ्र हो जावे भला बरात में बखेर करना, हुण्डियां लुटाना, बिना सोचे समझे दान देना, किस शास्त्र में लिखा है अथवा कौनसी विद्वत्ता का काम है? लड़कों को भी चाहिए कि

१८ वर्ष की अवस्था से पहिले विवाह न होने दें यदि वे ऐसा करेंगे तो फिर कोई ज़बरदस्ती नहीं कर सक्ता।

प्र०-(१७) अन्त्येष्टि संस्कार क्या है?

उ०-मृतक शरीर को शास्त्र विधि से दाह करना अन्त्येष्टि संस्कार है परन्तु अब यह संस्कार शास्त्र के अनुसार बहुत कम होता है बहुत से लोग बूढ़ों की अर्थियों पर रुपये पैसों की बखेर करते हैं जिस से नीच लोगों का स्पर्श होता है। बहुत घरों में बड़ी २ ज्यौनारों और भाजियों में ब्याहों की नाईं व्यर्थ रुपया लुटाया जाता है, बहुत से लोगों में महीनों तक स्त्रियाँ शापा रखती हैं और अपने नेत्रों और अङ्गों को खो बैठती हैं या मर जाती हैं, ये सब मर्यादा शास्त्र और बुद्धि के विरुद्ध है और बन्द होनी चाहिए।

प्र०-(१८) श्राद्ध किस को कहते हैं!

उ०-जो श्रद्धा से दिया जावे उसे श्राद्ध कहते हैं।

प्र०-(१९) यह श्राद्ध कितने प्रकार का होता है?

उ०-नित्यश्राद्ध जो प्रतिदिन किया जावे, पार्वण जो पर्व पर्व में अर्थात् अमावास्या और पूर्णमासी को किया जावे, मासिक जो हर मास में किया जावे, एकोद्दिष्ट जो एक व्यक्ति के अर्थ किया जावे, नान्दी मुख जो किसी शुभ कर्म के प्रारम्भ से पहिले किया जावे और तीर्थ जो तीर्थ पर किया जावे।

प्र०-(२०) श्राद्ध जीवित पित्रों के लिए होता है अथवा मृतक के?

उ०-मन्वादिक ऋषियों के मतानुसार यह श्राद्ध मृतक के लिए ही होना चाहिए जीवित मां बाप की सेवा करना तो सब का ही धर्म है। परन्तु उसे हव्य कव्य नहीं कह सक्ते किन्तु

सपत्नीक पिता, पितामह और प्रपितामह और सपत्नीक मातामह, प्रमातामह, वृद्ध प्रमाता महादि को उद्देश्य कर के जो हव्य कव्य दिया जावे उसेही श्राद्ध कहते हैं।

प्र०-(२१) श्राद्ध की क्या विधि है ?

उ०-इस में पित्रों का आवाहन, और पाद्य, आचमन, कुशासन, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, अन्न, शहत और जलसे पूजा की जाती है और ब्राह्मण भोजन कराया जाता है। मनुजी की आज्ञा है कि श्राद्ध में श्रोत्रिय और विद्वान ब्राह्मण कोही भोजन कराना चाहिए। जो फल कि एक विद्वान् के भोजन कराने से होता है वह बहुत से मूर्खों के कराने से नहीं होता। महाभारत में कहा है कि ब्राह्मणों के कुल, विद्या और आचार की परीक्षा कर के उन को श्राद्ध में निमन्त्रण दे।

प्र०-(२२) यह बातें अब क्यों नहीं होतीं ?

उ०-यह बातें अब अविद्या के कारण नहीं होतीं। प्रेत कर्म और श्राद्धों में वृथा दान कुपात्रों को बहुत होता है, बहुत से ब्राह्मण अथवा पण्डे जो दान पाते हैं वे सर्वथा अनपढ़ होते हैं। यह पृथा कि जो वस्तु यहां दोगे वही परलोक में मिलेगी ऐसी चलगई है कि बहुत सी शास्त्र विरुद्ध वस्तुएँ जैसे हुक्का, ताश, गंजफ़ा और चौसर तक दी जाती हैं। यह सब बन्द होनी चाहिएं और जैसा कि शास्त्र में सात्विक श्रद्धा से किए हुए कर्म का नाम श्राद्ध है वैसा ही होना चाहिये-यह श्राद्ध इस लिये है कि हम को अपने पूर्वजों की स्मृति सदा बनी रहे और वर्तमान समय के विद्वानों का पालन हो, यदि इस उद्देश्य से न किया जावे तो उस का करना व्यर्थ है। श्राद्ध अवश्य करो परन्तु उसमें इस बात का सदा ध्यान रक्खो कि मूर्खों को भोजन न दिया जावे न वे लोग जो घर घर खाते फेरें बुलाए जावें।

# षष्ठोऽध्यायः।

# स्त्रियों के धर्म्म।

सामान्य धर्म

प्र०-(१) स्त्रियों के मुख्य धर्म क्या हैं ?

उ०-स्त्रियों के मुख्य धर्म ये हैं-पातिव्रत को रखना, गृहकार्य भले प्रकार करना, घर की सफ़ाई रखना, उस की आमदनी ख़र्च का हिसाब देखना, बच्चों को भलीभाँति, पालना, ५-वर्ष तक की उम्र के बच्चों को शिक्षा देना, घर के बड़े बूढ़ों, पुरुषों तथा स्त्रियों की सेवा करना, धर्मकार्य में तत्पर रहना, दान-शील होना और पुरुषों के देशोपकार तथा जात्युपकार और परोपकार के कामों में सहायक न कि प्रतिबन्धक होना-और पति के सारे कुटुम्ब मित्र बान्धवों से प्रीति का वर्ताव करना।

प्र०-(२) ये धर्म कैसे उपार्जन किये जावें ?

शिक्षा

उ०-ये शिक्षा द्वारा उपार्जन किए जाने चाहिएं। यह शिक्षा घरों तथा पाठशाला दोनों में होनी चाहिए। यदि माताएँ अथवा घरकी स्त्रियाँ पढ़ी लिखी होंगी तो वे छोटे २ लड़के लड़कियों की प्रारम्भिक शिक्षा आप भली भाँति दे सकेंगी। जब लड़कियाँ ५-६-वर्ष की हो जावें तब उन की शिक्षा कन्या पाठशालाओं में होनी चाहिये। इसके लिये प्रत्येक नगर में ऐसी पाठशालाएँ होनी चाहियें जहां पर प्रारम्भ से अन्त तक की शिक्षा दी जावे।

प्र०-(३) स्त्री शिक्षा किस प्रकार होनी चाहिये ?

उ०-यह शिक्षा सामान्य रीतिसे ऐसीहोनी चाहियेकि जिस से लड़कियां और स्त्रियां भाषामें रामायण महाभारत आदि धर्म ग्रन्थों को अच्छी तरह समझ सकें, घर का हिसाब लिख पढ़

सकें और गृहकारमें चतुरहो जावें। यदि कोई स्त्री उच्च शिक्षा पानेके योग्य हो तो उसे वह भी दी जावे, परन्तु सब के लिये इतना तो अवश्य होना चाहिये कि हर लड़की को सिवाय पढ़ने लिखने और हिसाब के हिन्दोस्तान का इतिहास, भूगोल, स्वास्थ्य रक्षा, गृहकार्य के नियम, बच्चों और बीमारों की सेवा की विधि, कपड़े सीना, खाना बनाना, सिखाया जावे-इसीके साथ धर्म शिक्षा भी दीजानी चाहिए-और भारत की स्त्रियों के चरित्र और यहां के महानुभावों की कथाओं के साथ वर्त्तमान् पदार्थ विद्या के मुख्य नियम भी सिखाए जावें॥

प्र०-(४) धर्म शिक्षा किस प्रकार होनी चाहिये ?

उ०-घरों में मां, बेटी, सास, बहू और और स्त्रियां मिल कर शास्त्र पढें, भजनगावें। पाठशालाओं में पाठशाला के प्रारम्भ में ईश्वर प्रार्थना के साथ भजन गाये जावें, लड़कियोंको समय २ पर भारत की पतिव्रता स्त्रियोंके चरित्र सुनाए जावें और धर्म पर व्याख्यान दिये जावें। बाल रामायण, बाल भारत, धर्म शिक्षा, धर्म्म विचार, तुलसीकृत रामायण, विनय पत्रिका आदि पढ़ाना बहुत उपयोगी होगा। छोटे बच्चों को ऐसी २ कहानियें यहां के महा पुरुषों अवतारों और वीर नर नारियों की सुनानी चाहियें कि जिस से उनके चित्त में धर्म के संस्कार जम जांय और अधिक बोझ भी न पड़े।

प्र०-(५) उच्च शिक्षा कहां तक हो सक्ती है ?

उ०-उच्च शिक्षा संस्कृत, अंग्रेज़ी दोनों में होनी चाहिए, सर्व साधारण के लिये मैट्रीक्यूलेशन परीक्षा तकहो। जो स्त्री बहुत ही योग्य हो वह आगे पढ़े। परन्तु शिक्षा ऐसी न होनी चाहिये कि जिस से स्त्रियों को अपनाही सुख अथवा शरीरको अलंकृत करना रुचे, और गृहकार्य से घृणा. द्रव्य के व्यर्थ व्यय,

नौकरों पर निर्भर रहने की आदत पड़ जावे। ऐसी शिक्षा से बड़ी हानि होगी।

प्र०-(६) क्या वर्त्तमान शिक्षा प्रणाली जो यूनिवर्सिटियों में है वह स्त्रियों के लिए ठीक है।

उ०-नहीं। उस में संशोधन हो कर ऐसे विषय रखने चाहियें जो स्त्रियों के अधिक उपयोगी हों। पुरुषों की शिक्षा के विषय उनके लिए सर्वथा उपयोगी नहीं हैं।

विवाह

प्र०-(७) लड़कियों का विवाह कब होना चाहिये ?

उ०-लड़कियों का विवाह१२ वर्ष की अवस्था से पहिले कदापि न होना चाहिए। इससे पहिले करने से सर्वथा हानि है। स्त्रियों में रोग की वृद्धि, सन्तति का बलहीन और अल्पायुः होना, बहुतसी स्त्रियों का प्रथम प्रसव अर्थात् पहिलीही बार बच्चा जनने में मर जाना या आयु पर्यन्त दुर्बल होना, बीस पच्चीस वर्ष की अवस्था में वृद्धि दिखने लगना, इसी बाल विवाह के ये सब फल हैं। यह विचार कि आठ वर्ष की गौरी, नव वर्ष की रोहिणी तथा दश वर्ष की कन्या फिर रजोवती होती है और उस को देख कर माता पिता आदि नर्क को जाते हैं, सर्वथा झूठा और मुसलमानों के समय में कि जब स्त्रियों पर ज़बरदस्ती होती थी फैला। अब वह समय नहीं रहा। यह विचार अब दूर होना चाहिये॥

प्र०-(८) क्या बाल विवाह शास्त्र सिद्ध है वा नहीं ?

उ०-नहीं। सीता, सावित्री, द्रौपदी, रुक्मिणी आदि जो भारतवर्ष की स्त्रियों के लिये आदर्श हैं उन सबों ने अपने पतियों को स्वयंवर में चुना, क्या यह ६-या-१० वर्ष की लड़कियों से हो सक्ता था यदि उन का, बाल विवाह होता तो वे बेधड़क अपने पतियों के साथ अकेली जंगलों में जाकर वर्षों

तक न रहतीं न अपना पतिव्रत जैसे कि उन्होंने पालन किया पालन करतीं, न पतियों की आपत्तिमें सहायक होतीं। यदि बाल विवाह होता तौ रुक्मिणी जी श्रीकृष्ण को आप पत्र लिखकर अपने ले जाने को न बुलातीं-इस बाल विवाह का कारणस्त्रियों पर अविश्वास है, यदि स्त्रियां पढ़ी लिखी होंगी तो यह अविश्वास दूर हो जावेगा। विवाह में वेद मन्त्र जो पढ़े जाते हैं वे पहिले समय में स्त्री पुरुष आप पढ़ते थे यदि बाल विवाह होता तौ ऐसा न होता।

प्र०-(९) स्त्रियों की दिनचर्या किस प्रकार होनी चाहिए? दिनचर्या

उ०-प्रातःकाल उठकर ईश्वर का स्मरण करें, सास श्वसुर आदि वृद्ध स्त्री पुरुषों को आदर पूर्वक नमस्कार करें, फ़िर स्नान कर के विष्णु सहस्रनाम आदि पढ़ें, द्वादशाक्षरादि मन्त्र जपें, वे मन्त्र यह हैं (नमो नारायणाय-ओं नमो भगवते वासुदेवाय)। फिर घर के कार्यों में तत्पर हों, घरको साफ करें और करावें, हर चीज़ को क़ायदे से अपनी २ जगह लगावें; नौकरों के काम पर दृष्टि रक्खें, उनके बिल्कुल आश्रित न हों-घर की आमदनी व ख़र्च की ओर ध्यान दें, व्यर्थ ख़र्च न करें, सदा आमदनी से कम ख़र्च करें-पति को अपना देवता मान कर उसकी सेवा करें, कभी उसके विपरीत नहों, बच्चों की यथावत् शिक्षा करें, सब को खिला पिला कर आप भोजन करें, तीसरे पहर यथावकाश शास्त्र का पाठ अथवा श्रवण करें और फिर सायंकाल का भोजन बनाएँ वा बनवाएँ और जल्दी से न सोवें। सोने से पहिले ईश्वर प्रार्थना करें-आलस्य कभी न करें, कुछ दिन पहिले बड़े घरों की स्त्रियां भी घर के कामों में परिश्रम करती थीं और नौकरों के सर्वथा आधीन नहीं रहती थीं, इस लिये वे अधिक बलवती और सुखी रहती थीं, अब प्रायः बड़े घरों की स्त्रियें दिन भर बैठी रहती हैं, कुछ काम नहीं

भोग रोग सम भूषण भारू। यम यातना सरिस संसारू॥
प्राणनाथ तुमबिनु जगमाहीं। मोकंह सुखदकतहुंकोउ नाहीं॥
जियबिनु देह नदीबिनु वारी। तैसेहि नाथ पुरुष बिनुनारी॥

खग मृग परिजन नगर, वल्कल वसन दुकूल।
नाथ साथ सुर सदन सम, पर्ण शाल सुख मूल॥

सावित्री ने सत्यवान् को यम के पाश से छुड़ाया और जब तक यम ने अपनी फांसी न हटाई बारबर उसके पीछे चली गई। द्रौपदी पाण्डवों के साथ वन में अनेक दुःख भोगने पर भी अपने व्रत से न हटी। दमयन्ती ने राजच्युत होने पर भी नल का साथ न छोड़ा और धोती का टुकड़ा पहन कर अकेली उसके साथ वन में गई और जब वह उसे वन में छोड़ कर चला गया तो अपने सत्य का पालन करती हुई अपने पिता के घर पहुंची और नल को खोज निकाला, ऐसी ही स्त्रियों के पुण्य प्रताप से भारतवर्ष की स्त्रियों में आजकल भी पतिव्रत धर्म दृढ़ है; इन्हीं के पतिव्रत धर्म से भारतवर्ष चल रहा है॥

परदा

प्र०-(१४) पर्दे का रिवाज कहाँ तक ठीक है?

उ०-स्त्रियों को पुरुषों से बहुत नहीं मिलना चाहिये, अपने घरों में रह कर घर का काम करनाही उचित है, जिन घरों में स्त्रियाँ रहें वहाँ पुरुषों को भी बहुत न जाना चाहिये। सारे सभ्य देशों में यही पृथा है कि कोई सुशील स्त्री अपने पतियों और पास के सम्बन्धियों के सिवाय अन्य पुरुषों के साथ स्वतन्त्रता से बात चीत नहीं करती। हर घर में स्त्रियों के रहने के कमरे पुरुषों के कमरों से प्रायः अलग होते हैं। परन्तु स्त्रियों का परदा उतना नहीं होना चाहिये कि जिससे उनके स्वास्थ्य अथवा कार्य में हानि हो। आजकल की पृथा यह है कि स्त्रियाँ अपने

पास के सम्बन्धियों से तो पर्दा करती हैं और औरों के सामने खुले मुंह फिरती हैं यह बात दूर होनी चाहिये । लज्जा स्त्री का भूषण है उसे सदा रक्खो गैर लोगों से पर्दा करो घर के लोगों से न करो, जैसा गुजरात आदि देशों में होता है, वहां पर पर्दे की कमी से कोई हानि नहीं हुई किन्तु वहां की स्त्रियां बड़ी सभ्य और सुशीला देखने में आई ॥

प्र०-(१५) स्त्रियों को व्रत उपवासादि कहाँ तक करने चाहियें ?

उ०-स्त्रियों का परमव्रत कुटुम्ब पोषण है, पतिही उनका परम देवता है। अपने घर का काम भली प्रकार करना, सदा सुशील रहना, सब की सेवा करना इससे बढ़ कर क्या व्रत होगा। जो स्त्रियां कि बिधवा हैं उनको उपवासादि द्वारा अपने शरीर को कृश करना चाहिये, परन्तु जिन के पति विद्यमान हैं उन्हें उपवासादि द्वारा शरीर को दुर्बल नहीं करना चाहिये यही शास्त्र की मर्यादा है—मनु भगवान् की आज्ञा है कि स्त्रियों के लिये सिवाय पतिव्रतके कोई उपवास नहीं है, जिसने पतिकी सेवा करली उसने स्वर्ग को जीत लिया, चाहे सदाचारी हो अथवा नहीं, गुणी हो अथवा गुणहीन, स्त्री को उचित है कि देववत् अपने पति की सेवा करे।

प्र०-(१६) विधवा स्त्री को क्या कर्त्तव्य है ?

उ०-अपने देह को व्रत से शोषण करना, और फल मूलादि खाना, क्षमा युक्त, सदा ब्रह्मचारिणी रहना, अपने धर्मको पूरा पूरा पालन करना, सबकी सेवा करना, दान पुण्य करना यही विधवा स्त्रियों के मुख्य कर्तव्य हैं। जो स्त्रियें पढ़ी लिखी हों उनको चाहिये कि और स्त्रियों की शिक्षा में तत्पर हों।

प्र०-(१७) स्त्रियों को कहाँ तक स्वतन्त्र होना चाहिये ?

व्रता

स्वतन

उ०-शास्त्र की आज्ञा है कि बालकपन में पिता, यौवन में पति, और वृद्धावस्थामें पुत्रोंके आधीन स्त्रीको रहना चाहिये, जिन के कोई न रहे उनको जैसा और सभ्य और सुशीला स्त्रियाँ आचरण करें वैसा करना चाहिये ॥

प्र०-(१८) स्त्रियों का तीर्थों में जाना कैसा है ?

उ०-अकेले तीर्थों में जाने से स्त्रियों को लाभ के स्थान में प्रायः हानि होती है,क्योंकि आज कल तीर्थों में दुराचारी, दम्भी, पाखण्डी, वञ्चक लोग बहुत इकट्ठे होजाते हैं और वे स्त्रियों से धर्म के नाम से रुपया लूटते हैं अथवा दुराचारी करते हैं, स्त्रियां यह विचार छोड़ दें कि सारे तिलकधारी सदाचारी ब्राह्मण हैं अथवा सारे कषाय वस्त्रधारी मोक्ष मार्ग के दिखलाने वाले हैं, इस झूठे विचार ने सहस्त्रों स्त्रियों का नाश कर दिया इससे तो घर भला है:—

स्वर्ग

प्र०-(१९) शुभ गति की भागिनी कौन स्त्री होती है ?

उ०-जो सबकी सेवा को अपना धर्म जानती है। महाभारत में कहा है कि जो स्त्री अपने बन्धु और भृत्यवर्गों का अन्न दानादि से पोषण करती है, जिसने अपने सुख भोग और ऐश्वर्य को अपने पति के सुख के आधीन कर रक्खा है, जो सदा देवताओं अतिथियों की सेवा में लगी रहती है, जो दीन दुखी, रोगी, दरिद्री आपद ग्रस्त पति की वैसीही सेवा करती है जैसे आरोग्य और धनाढ्य की वही स्वर्ग पा कर शुभ गति की भागिनी होती है:—

## सप्तमोऽध्यायः ।

## आचार ।

प्र०–(१) आचार किसको कहते हैं ?

उ०–जो वर्ताव में लाया जाय उसको आचार कहते हैं ।

प्र०–(२) आचार कितने प्रकार का है ?

उ०–आचार के सामान्य रीति से तो दोही भेद हैं, सदाचार और दुराचार । विशेष रीति से अनेक भेद हो सक्ते हैं जैसे लोकाचार, कुलाचार, देशाचार, समयाचार, इत्यादि—

प्र०–(३) सदाचार के मुख्य लक्षण क्या हैं ?

उ०–जिससे इस लोक में जीवन आनन्द से वीते और परलोक में सुखहो वही सदाचार है। इसके विपरीत दुराचार है, मनुष्य को उचित है कि शरीर से तीन काम, वाणी से चार काम, मनसे तीन काम और न करे । दूसरों की हिंसा या पीड़ा कदापि, पर धन का हरना, पर स्त्री गमन शरीर से न करे, वाणी से कठोर शब्द न कहे, बुरी वात न वोले, दूसरों के दोषों को प्रकट न करे, न मिथ्या भाषण करे, मन से कभी पर धन की इच्छा न करे पराया बुरा न चाहे और धर्म में श्रद्धा न छोड़े । यहीं सदाचार के लक्षण हैं ।

प्र०–(४) सामान्य रीति से मनुष्यों में परस्पर कैसा वर्ताव होना चाहिये ?

उ०–सामान्य रीति से मनुष्य मात्र का धर्म है कि आत्मवत् सब को देखे। श्रीकृष्ण भगवान् कहते हैं कि वही देखता है जो सबको आत्मवत् देखता है। व्यास भगवान् का कथन है कि धर्म का सर्वस्व सुनो और सुन कर हृदय में रक्खो जो

अपने प्रतिकूल हो वह दूसरों के लिए कदापि न करो। सब देशों के धर्मों का सदा से यही नियम चला आया है।

विशेष सदाचार

प्र०-(५) मनुष्य के सांसारिक सम्बन्ध कितने प्रकार के होते हैं ?

उ०-सन्तति और माता पिता का, स्त्री पति का, भाई भाई का, इष्ट मित्रों का, राजा प्रजा का इत्यादि।

प्र०-(६) माता पिता और सन्तति का परस्पर सम्बन्ध कैसा होना चाहिये ?

उ०-माता पिताकी आज्ञा सदा पालन करनाही सन्ततिका धर्म है जितने ऋषि मुनि अवतार हुए हैं वे सब अपने माता पिता गुरुओंको इष्ट देवकी भांति पूजते रहेहैं। श्रीरामचन्द्रजी ने पिताकी आज्ञा पालन करने को प्रसन्न मनसे राज्य त्याग वनवास स्वीकार किया, श्रीकृष्ण भगवान् ने कंसको मार कर मथुरा का राज्य उसके पिता उग्रसेन अपने नाना को देकर कहा कि मैं आप की भृत्यवत् सेवा करूँगा। युधिष्ठिरने महाभारत के युद्ध के प्रारम्भ में भीष्म द्रोण आदि से प्रार्थना की और उनका आशीर्वाद ली। प्रह्लाद ने यद्यपि उसके पिता ने उसको अनेक प्रकार से मारने का प्रयत्न किया, परन्तु विष्णु भगवान् से उनके अपराधों की क्षमा माँगी, महाभारतमें धर्म व्याधने अपने ज्ञानका कारण अपने माता पिताकी सेवा कोही कहा। राजा पुरु ने अपनी युवावस्था पिताको देकर आप उसकी वृद्धावस्था ली, सन्तति का कल्याण इसी में है कि वह अपने माता पिताके सद्गुणों को धारण करे, एक विद्वान् ने कहा है कि पिता के धन को न चाहो किन्तु उसके गुणों को चाहो। शास्त्र में यह भी कहा गया है कि सर्वत्र तो जय चाहे परन्तु

पुत्र से पराजय चाहे। माता पिता का धर्म है कि अपनी सन्तति के हर तरह से योग्य शिक्षा द्वारा अपने से अधिक योग्य बनावें केवल पालन पोषण नहीं किन्तु धार्मिक बनाना बड़ा काम है।

प्र०-(७) स्त्री पति का कैसा वर्ताव होना चाहिये?

उ०-स्त्री का धर्म है कि वह पति को अपना देवता माने और पति का धर्म है कि वह स्त्री को अपना आधा अङ्ग जाने।

प्र०-(८) राजा प्रजाका परस्पर कैसा वर्ताव होना चाहिये?

उ०-बड़ों का धर्म है कि छोटों की रक्षा तथा उनके चित्त का अनुरञ्जन करें और छोटों का धर्म उनकी भक्ति है, इसी नियम पर यहाँ के छोटे बड़े सब चले आये हैं, इसी कारण राम युधिष्ठिर आदि सारे महानुभाव प्रजा का यथावत् पालन करते थे और जैसे वे पालन करते थे वैसेही प्रजा भी उनके सुखमें सुखी और दुःख में दुःखी होती थी। यही सर्वत्र होना चाहिये, राजा की ओर से प्रजा का यथावत् परिपालन और उनके चित्त का सर्वथा अनुरञ्जन और प्रजा की ओर से राजा मे परमभक्ति, यही सब देशों की सदा से उन्नति कारण हुए हैं।

प्र०-(९) बराबर वालोंमें कैसा वर्ताव संबंध होना चाहिये?

उ०-अपने बराबर वालों से सदा प्रीति पूर्वक वर्ताव करो जहाँ तक हो सके उनके अन्तःकरण को मत दुखाओ, सदा हितवादी, मितवादी और सत्यवादी हो, और जहाँ तक हो सके दूसरों का हित करो अहित न करो, सत्पुरुष वेही हैं जो अपनी हानि करके भी दूसरों को लाभ पहुँचाते हैं।

प्र०-(१०) अपने से नीचों से कैसा वर्ताव करना चाहिये?

उ०-छोटों पर सदा कृपा दृष्टि रक्खो, उनकी दीनता कृपणता और दुःख को देख कर अपने चित्त में अभिमान मत

करो, किन्तु उनकी रक्षा करो। राजा युधिष्ठिर ने स्वर्ग में विना उस कुत्ते के जो कि उनके साथ था जाना स्वीकार न किया, और कहा कि मेरा यह व्रत है कि जो मेरी शरण ले उसकी रक्षा करूँ, जो पुरुष धर्मात्मा है वह अधर्म कैसे कर सक्ता है, शरणागत के त्याग से अधिक कोई पाप नहीं, मैं किसी प्राणी को जो कि भयभीत अथवा मेरे आश्रित हो या जो यह कहे कि मेरी रक्षा करो, जो व्याधि ग्रस्त हो, जो अपनी स्वयं रक्षा न कर सक्ता हो या जो प्राण दान माँगे, मैं अपने जीवन पर्यन्त नहीं छोडूंगा। श्री रामचन्द्र जी का भी यही व्रत था, जब विभीषण अपने भाई रावण को छोड़ उनकी शरण में गया तो उनके साथियों ने कहा कि छल से आया है तब रामचन्द्र जी ने कहा कि जो हाथ जोड़ दीन होकर मेरे शरणागत हो ऐसे शत्रु की भी रक्षा करता हूँ और जो एक बार भी ऐसा कहे कि मैं आपका हूँ तो ऐसे प्राणी को मैं सब प्रकार से अभय दान देता हूँ यही मेरा व्रत है। तुलसीदास जी कहते हैं कि—

कोटि विप्रवध लागे जाहू। आये शरण तजे नहिं ताहू॥
सन्मुखहोय जीव मोहि जबही। जन्म कोटि अघनाशहुँ तबही॥

शरणागत की रक्षा करने को काशी के राजा शिवि ने अपना मांस गृध्र को देकर कपोत को बचाया था उसका यश लोक विख्यात है। इसलिये दीन अनाथों की रक्षा करो यही नियम है।

प्र०-(११) सदा नमस्कार करने के योग्य कौन हैं?

उ०-माता पिता गुरु के अतिरिक्त वेद वेत्ता, सदाचारी, तपस्वी, दृढ़, व्रत, और त्यागी पुरुषों को हमेशा नमस्कार करना चाहिये। नारद जी कृष्ण भगवान् से कहते हैं कि मैं सदा उन महा पुरुषों को नमस्कार करता हूं जो सत्यवादी, सदा ध्यान निष्ठ, सब के साथ दया दृष्टि रखने वाले, शान्तात्मा,

अतिथि सेवा परायण हैं, जिनमें रागद्वेष नहीं है, जो औरों का मोह दूर करने वाले हैं जो परोपकारी दूसरों को सुख देने वाले हैं, जो वाद विवाद और द्रोहसे रहित हैं, जो अपने ब्रह्मचर्य्य का पालन कर तपस्या में लगे हुए हैं और जो हे कृष्ण! तुम्हारे समान माता पिता गुरू वृद्धों और अपने से बड़ों को मानते हैं उनको मैं सदा नमस्कार करता हूँ। यही सदाचारियों का धर्म है इसे कभी न छोड़ो—

## दिनचर्या ।

प्र०-(१२) सत्पुरुषों की दिनचर्या किस प्रकार होनी चाहिये ?

उ०-दिनचर्या ऐसी होनी चाहिये की जिससे शरीर सुखी मन प्रसन्न और आत्मा की उन्नति हो ।

प्र०-(१३) क्या सब वर्णाश्रमों में दिनचर्या समान होनी चाहिये ?

उ०-कुछ दिनचर्या तो समान होनी चाहिये और कुछ प्रत्येक वर्णाश्रम की भिन्न भिन्न ।

प्र०-(१४) समान दिनचर्या कौन सी होनी चाहिये ?

समान दिनचर्या

उ०-ब्राह्म मुहूर्त्त अर्थात् चार घड़ी के तड़के से उठ कर सब से पहिले ईश्वर का स्मरण करना, फिर शौच जाना, मुंह हाथ धोना, दन्त धावन करना, स्नान, सन्ध्या तथा ध्यान करना, यह सब को करना चाहिये ।

प्र०-(१५) प्रातःकाल सोते से उठकर ईश्वर का ध्यान किस प्रकार किया जावे ?

उ०-मैं प्रातःकाल उस परमेश्वर का स्मरण करता हूं कि जो सब जगत का आदि कारण है, जिसकी महिमा वेद गाते हैं,

जो निर्धनों का धन भूखों की तृप्ति और अशरणों का शरण है. मैं प्रातःकाल उस परमात्मा का भजन करता हूं जिनकी कृपा कटाक्ष से यह प्राणी इस भवसागरसे तर जाता है, मैं प्रातःकाल उस परमेश्वर को नमस्कार करता हूं जो सब के हृदय में विराजमान् सत् चित् स्वरूप, अन्तर्यामि वेदोंमें नेति नेतिसे कहा गया है, प्रातःकाल अपने आत्माको उस परमेश्वरके अर्पण करता हूं जो अज्ञान से परे सनातन पुरुषोत्तम है, जिस में यह सब जगत् स्थित है, जो चेतन स्वरूप अणु से अणु महान् से महान् सर्वव्यापि है: हे चैतन्य ! हे आदि देव ! हे लोकेश ! हे पुरुषोत्तम ! मैं आज शयन से उठकर अपनी प्राणयात्राको आपकी प्रीत्यर्थ करूं ऐसी कृपा कीजिये।

प्र०-(१६) शारीरिक शुद्धि किस प्रकार होनी चाहिये ?

उ०-नियत समय पर शौच जाना, मल मूत्रके वेग को न रोकना, शौच जाकर मृत्तिका जल से शुद्धि करना, मृत्तिका और जल से जो शुद्धि होती है वह साबुन आदि से नहीं होती किन्तु बड़े बड़े डाक्टरों की यह सम्मति है कि साबुन से वह चिकनाई जो शरीर पर स्वाभाविक है दूर हो जाती है और उस से नाना प्रकार के रोग पैदा होते हैं, इस लिये जहांतक हो सके साबुन आदि से बच कर जल से ही शारीरिक शुद्धि करो। दन्त धावनादि से मुख शुद्धि इस प्रकार होनी चाहिये कि कीकर, नींब अर्जुन, करंजुवा, पाठा आदि निरोग कारक वृक्षों की लकड़ी की दतौन करो, दांतोंको सेंधा नमक और सरसों का तेल मरदन करना सदा गुणकारी है, यदि और कुछ न मिले तो केवल मृत्तिका या कोयले का मंजन कर जल से मुख शुद्ध करलो तत्पश्चात् शुद्ध जल से स्नान करो जो लोग प्रातःस्नान करते हैं वे सदा निरोग रहते हैं। फिर शुद्ध वस्त्र धारण करके सन्ध्यादि नित्यकर्म में तत्पर हो।

प्र०-(१७) सन्ध्या किस प्रकार करनी चाहिये ?

उ०-पहिले शुद्ध और एकान्त स्थान पर कुशा अथवा ऊन या और किसी वस्तु के शुद्ध आसन पर बैठ कर आचमनादि करो, फिर इन्द्रियों और चित्त को एकाग्र करके प्राणायाम करो, पहिले बांए नथने से धीरे धीरे श्वास को अन्दर खींच कर धारण करो, फिर उसे धीरे धीरे दाहिने नथने से बाहिर निकालो, यह पूरक कुम्भक रेचक प्राणायाम हुआ, कुम्भक में तीन बार व्याहृति और शिरोमन्त्र सहित गायत्री का जप करो, ऐसा तीन बार करना उचित है, फिर गायत्री का जप-करो, यही सन्ध्या आवश्यक है। यदि समय अनुकूल हो तो पूरी संध्या करनी चाहिये। संध्या के मन्त्रों की व्याख्या हमारी संध्या की पुस्तक में है॥

प्र०-(१८) प्राणायाम का क्या फल है ?

उ०-प्राणायाम यदि थोड़ा भी किया जावे तो शरीर के सारे दोषों का नाश करदेगा, बल तथा पौरुष को वढ़ावेगा, वहुत से रोग जो उदर और फेफड़ों में उत्पन्न होते हैं न होंगे। यह सिद्धान्त वहुत से डाक्टरों का भी है।

प्र०-(१९) सप्त व्याहृतियें का क्या लक्ष्य है ?

उ०-सप्त व्याहृति ये हैं, ओं भूः ओं भुवः ओं स्वः ओं महः ओं जनः ओं तपः ओं सत्यम्। इनका लक्ष्य यह है कि जितने लोक पृथिवी, अन्तरिक्ष, स्वर्ग तथा उससे भी ऊपर हैं वे सब ओंकार स्वरूप परमात्मा ही हैं॥

प्र०-(२०) गायत्री का लक्ष्यार्थ क्या है ?

उ०-गायत्री यह है।

**ओं भुर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यम् भर्गो देवस्य धीमहि धियो योनः प्रचोदयात्।**

अर्थ-जो प्रकाशात्मक देव सब की उत्पत्ति पालन व संहार का हेतु हमारी बुद्धि को धर्मादि विषयों में प्रेरणा करता है, उस परमात्मा के सर्व श्रुति प्रसिद्ध अन्तर्यामि रूप से स्थित, सबके उपास्य और ज्ञेय व भजनीय तेजको हम उपासना करते हैं, वह हमारी बुद्धिको अभेद रूपसे प्रविष्ट होकर प्रकाश करे॥

प्र० (२१) गायत्री शिरो मन्त्र का लक्ष्य क्या है ?

उ०-ओं आपोज्योतिरसोमृतंब्रह्मभूर्भुवः-स्वरोम् । (अर्थ) जल, तेज रस अमृत ब्रह्म स्वरूप ओंकर है, भूर्भुवः स्वः यह भी ओंकार स्वरूप ही हैं॥

प्र०-(२२) इस गायत्री का क्या महात्म्य है ?

उ०-यह गायत्री मन्त्र सब वेदोंका सार है, इसको जपने सेही सब दोषों की शान्ति, सब पापों की शुद्धि और परमपद की प्राप्ति होती है। इसी के आश्रय से ऋषियों ने सब बन्धनों को छेदन करके मोक्ष पद पाया॥

प्र०-(२३) गायत्री जप कितना होना चाहिये ?

उ०-इसका जप अर्थानुसंधान पूर्वक श्रद्धा भक्ति से कम से कम २८ बार होना चाहिये, सामान्य जप १०८ है॥

प्र०-(२४) ब्रह्म यज्ञ किस प्रकार होना चाहिए ?

उ०-संध्या के पश्चात् वेदाध्ययन करो, इसे विधि पूर्वक नियम के साथ करने से शास्त्र का ज्ञान होगा, यदि आप न पढ़ सको तो किसी विद्वान् की सहायता से पढ़ो, इसी में गीतादि शास्त्रों का पाठ भी आ गया, इस से थोड़े दिन में ही मनुष्य विद्वान् हो जाता है॥

प्र०-(२५) पितृ यज्ञ क्या है ?

उ०-तर्पण का नाम पितृयज्ञ है, देव, ऋषि, पितरों को जो जलांजलि दी जाय उसी को तर्पण कहते हैं। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र,

प्रजापति देवता, सनक, सनन्दन, सनातन ब्रह्म विद्याके प्रवर्त्तक, कपिल, आसुरि, पंचशिखा सांख्य शास्त्रप्रवर्त्तक, मरीचि, अत्रि, अङ्गिरा, पुलस्त्य, क्रतु, प्रचेता, वसिष्ठ, भृगु, नारद, स्मृत्यादि शास्त्रों के प्रवर्त्तक, यम, धर्मराज आदि पितृगण और पिता, पितामह, वृद्ध प्रपितामह, मातामह, प्रमातामह, वृद्ध प्रमाता मह, माता, पितामही, प्रपितामही, मातामही, प्रमातामही, वृद्ध प्रमाता मही, और जा कोई अपने हाथ से जल पा सके इन सबको जल दान देने का नाम तर्पण है, इसका लक्ष्य यह है कि अपना सम्बन्ध अपने पूर्वजोंके साथकभी न भूलो।

प्र०-(२६) अग्निहोत्र किसको कहते हैं ?

उ०-जो द्रव्य देवताओं को, अग्नि द्वारा दिया जाय उस को अग्निहोत्र कहते हैं इसी का नाम देव यज्ञ भी है। यद्यपि इस का बहुत विस्तार है तथापि अपने इष्टदेव का ध्यान करते हुए कमसे कम ग्यारह आहुति गायत्री मंत्र से अग्नि में दो। यह ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ की समान दिनचर्या है सायं सन्ध्या और ईश्वर अराधन भी सब के लिये समान हैं। सन्यासि के लिये स्नानादि समान है तत् पश्चात् ध्यान व शास्त्र विचार है।

प्र०-(२७) विशेष दिनचर्या क्या होगी ?

उ०-ब्रह्मचारी को पढ़ना, गृहस्थ को वृत्योपार्जन करना, वानप्रस्थ को तप और सन्यासी को ध्यान, विचार और उपदेश करना। दोपहर को ब्रह्मचारी के लिये यदि और कोई वृत्ति न हो तो भिक्षा लाना चाहिये, गृहस्थ के लिये वलि वैश्य देव भूतयज्ञ तथा अतिथि यज्ञ विहित है। इनका यह तात्पर्य है कि गृहस्थ से सब का पोषण हो, वानप्रस्थ को भी यह दोनों यज्ञ करने का अधिकार है पीछे भोजन करना चाहिये। यदि सर्कारी नौकर हो या और कोई काम हो तो यह सब क्रिया

इस समय से पहिले भी हो सक्ती है :-सन्यासी के लिये यह यज्ञ नहीं हैं।

प्र०-(२८) भोजन विधि कैसी होनी चाहिये ?

उ०-शास्त्रों में भोजन केवल दो वार, मध्यान्ह तथा सायं काल में विहित है। बीच में खाना पीना निषिद्ध है, भोजन से पहिले हाथ पाँव धोने और आचमन करना चाहिये, गीले पाँव भोजन करना शास्त्र विहित है, परन्तु गीले पाँव शयन करने का निषेध है। जो भोजन शास्त्र निषिद्ध है वह न करना चाहिये। जो पदार्थ बनाये जावें वे बिना देवताओं, अतिथियों तथा कुटुम्ब के लोगों को खिलाये आप नहीं खाने चाहियें ॥

प्र०-(२९) हित भोजन कौन है और अहित कौन है ?

उ०-वह आहार जो दोषों को उत्तेजित करे और शरीर के बाहर न निकले वह सदा निषिद्ध है। जो आहार मन को प्रिय हो, वर्ण गन्ध, रस, स्पर्श में कोमल हो, उस के भोजन करने से शरीर के धातु, बलवीर्य पराक्रम की वृद्धि होती है। भोजन प्रमाण से करना चाहिये, जो पदार्थ खाने में भारी हैं उन्हें थोड़ा और जो खाने में हलके है उन्हें तृप्ति पर्यन्त खाना चाहिये। विरुद्ध आहार से सदा बचना चाहिये। मधु, तिल, गुड़, उड़द, मूली, दूध, दही एक साथ न खाने चाहियें। आम, नींबू, बेर, इमली, कटहल, नारियल, आँवला, अनार आदि को दूधके साथ न खाना चाहिये। ऐसा वैद्यक शास्त्र में लिखा है। इसी प्रकार बहुत निमक, खटाई, कड़ुआ, चर्परा, कसैला बहुत गर्म, बहुत ठण्डा, बहुत देर का रक्खा हुआ, जिस में दुर्गन्ध आती हो, ऐसा भोजन मत करो, प्रसन्न मन से पवित्र जगह पर पवित्र वस्त्र पहन कर भोजन करो। नियम यह होना

चाहिये कि सदा विचार पूर्वक अपने आयुः, बल, काम, और पाचन शक्ति के अनुसार भोजन करो, जो मध्यान्ह का आहार सायंकाल तक न पचे तो कदाचित् भोजन कर सके हो, परन्तु सायंकाल का भोजन जब तक ठीक न पच जाय कदापि न करो-यह चरक में कहा है।

सामान्य नियम यह है कि दो भाग उदर के भोजनसे, एक भाग जल से पूर्ण करो और एक भाग वायु के संचार के लिए छोड़ दो। इन दो नियमों पर चलने से बहुत से शारीरिक रोगों से बचे रहोगे। जो चाँवल बिना धुले हुए पकाये जाँय उन्हें नहीं भोजन करना चाहिये। जो शाक कीड़ों से खाया हुआ या सुखाया हो अथवा पुराना वा बिना ऋतु के हो या बिना घी, तेल पकाया गया हो उसे भी न खाओ। जो फल पुराने कच्चे, हवा, धूप से मारे या किसी जीव के खाये हुए हों उन्हें मत खाओ। मांस मद्य का छोड़ना सदा सुख दायक है यह मनुष्य मात्र के लिये दोष उत्पन्न करने के सिवाय हित-कारी नहीं हैं। तम्बाकू, चिरुट, सिगरेट और सब उन्मादक वस्तुओं से दूर रहना चाहिये। सुरापान से बड़ी हानियाँ हुई है यादव कुल इसी से नष्ट हुआ। खाने का समय नियत हो और सायंकाल को हलका खाओ।

प्र०-(३०) व्यायाम का क्या नियम होना चाहिये ?

उ०-जिस शरीर की चेष्टा से स्थिरता तथा बल बढ़े उसे व्यायाम कहते हैं। वह नियम पूर्वक अवश्य करनी चा-हिये। इससे देह में हलकापन, काम करने की सामर्थ, दृढ़ता, सहन शक्ति बढ़ती है और दोषों की क्षीणता और पाचन शक्ति की वृद्धि होता है, जिस व्यायाम से शिथिलता, क्षीणता, प्यास, श्वाँस, खाँसी, ज्वर उत्पन्न हों उसे मत करो॥

प्र०-(३१) व्यायाम किस प्रकार होनी चाहिये ?

उ०-एक डाक्टर कहता है कि जर्मनी ने फ्रांस को क्यों जीता, इसलिये कि जर्मनी के लोग व्यायाम और खेलकूद में निपुण थे फ्रांस में ये बातें नहीं थीं, शरीरसे परिश्रम लेना बल और आयुःके अनुसार होना चाहिये, परन्तु यह कहना कि व्यायाम करने की फुरसत नहीं, थोड़े दिनों में रोगी होने की फुरसत देगा, इसलिये व्यायाम कदापि न छोड़ो। शुद्ध वायु में खुली जगह पर सायं प्रातः पैदलचलना, घोड़े की सवारी करना उत्तम व्यायाम है। कमसे कम तीन चार मील तक हवाख़ोरी करनी चाहिये इस से सब दोष शान्त हो जाते हैं। सात आठ मील की सवारी करना बड़ा हितकारी है। हिन्दुस्तानी कसरतों में दण्ड, मुगदर, बैठक, नेज़ा आदि शरीर को बड़े बलदेने वाले हैं। बच्चों की कबड्डी आदि भी बड़े उपयोगी हैं। टैनिस, क्रिकेट, फुटबाल, हौकी आदि अंग्रज़ी खेल भी अच्छे हैं परन्तु इन में लागत ज्यादह है इस लिये इनको सर्वसाधारण नहीं कर सक्ते, उनके लिये चलना फिरना और ऊपर लिखी हिन्दुस्तानी कसरतें ही उचित हैं। बड़े आदमियों और उनके बच्चों का सदा रोगी रहना कसरत न करने से होता है॥

प्र०-(३२) गृहस्थ को अपना ब्रह्मचर्य किस प्रकार पालन करना चाहिये?

उ०-सामान्य नियम यह है कि ऋतुकाल में भार्य्यागामी हो, इसी से प्राचीन लोगों की सन्तति बलवीर्य सम्पन्न और चिरजीवी होती थी। गर्भ रहने के पश्चात् फिर भार्यागामी नहीं होते थे। यदि इतनी सहन शक्ति नहो तो चार दिन के अन्तर से भार्यागामी हो और अष्टमी, चतुर्दशी, अमावास्या और पूर्णिमासी को ब्रह्मचर्य अवश्य पालन करो, दिन में कभी भार्यागामी नहो इससे बहुतसे दोष उत्पन्न होते हैं। जो लोग कि पठन, पाठन और मानसिक परिश्रम करते हैं, उनको

उचित है कि शास्त्र के पहिले नियम को वर्ते इस से वे और उनकी सन्तति दोनों आरोग्य रहेंगे ॥

प्र०-(३३) वर्ज्य कर्म कौन हैं ?

उ०-जितने अतिकर्म हैं वे सम्पूर्ण वर्जित हैं, अर्थात् बहुत बोलना, बहुत चुप रहना, ज्यादह हँसना, बहुत खाना, बहुत पीना, बहुत जागना, बहुत सोना सदा काम में ही पड़े रहना कभी उसे न छोड़ना इत्यादि ॥

प्र०-(३४) कौन मनुष्य निरोग रह सक्ता है

उ०-जो मलमूत्रादि के वेगों को नहीं रोकता, जो साहस कर काम नहीं करता, जो विना सोचे समझे नहीं बोलता, जो लोभ, मोह, भय, क्रोध, मान, निर्लज्जता, ईर्ष्या अतिराग, परद्रव्य, स्पृहा, कटुवचन, चोरी आदि मन के वेगों को रोकता है, जो मन वचन कर्म से निष्पाप है तथा जो युक्त आहार विहार करता है, जिसका जागना सोना ठीक समय पर होता है, जो बरावर व्यायाम करता है, वही निरोग रहता है। नियम यह होना चाहिये कि काम के समय काम और विहार के समय विहार हो, न सदा काम के बोझ से मरना अच्छा है न सदा विहार करना, जो लोग बहुत पढ़ते हैं उन्हें चाहिए कि कुछ समय तक खेल कूद कर चित्त को अवश्य आराम दें ॥

प्र०-(३५) सम्भाषण किस प्रकार होना चाहिये ?

उ०-साधारण बोल चाल में इस बात का ध्यान रखना चाहिये कि जहां तक हो सके शुद्ध वाणी बोली जावे, अश्लील बात कदापि विनोद के लिये भी न कहनी चाहिये। यदि अंग्रेज़ी बोलने की आवश्यक्ता हो तो शुद्ध अंग्रेज़ी ही बोली जाय, यदि हिन्दी की हो तो हिन्दी ही बोलो। आजकल प्रायः यह

देखा जाता है कि हरएक अंग्रेज़ी पढ़ा हुआ यदि चार शब्द हिन्दी के बोलता है तो उन्हीं के साथ चार अंग्रेज़ी के भी मिला देता है और इस समय जो वाणी पढ़े लिखे सभ्य पुरुषों में प्रचलित है वह एक अद्भुत मिश्रित खिचड़ी है, उसमें हिन्दी फ़ार्सी अर्बी के क्रिया पद अंग्रेज़ी से ऐसे मिला दिये जाते हैं कि जिससे विचारे अंग्रेज़ी न जानने वालोंको बड़ी आपत्ति होती है, इससे न अंग्रेज़ी कीही उन्नति होती है न हिन्दी की। इसी कारण वर्तमान समय के पढ़े लिखों में शुद्ध हिन्दी अथवा उर्दू के लिखने वाले अंग्रेज़ी लिखने वालों की अपेक्षा कम होते जाते हैं, यह दूर होना चाहिये।

प्र०–(३६) दो पहर के पीछे क्या होना चाहिये ?

उ०–ब्रह्मचारी कुछ आराम कर अध्ययन करें, गृहस्थ सांसारिक काम करें यदि और काम न हो तो पढ़ें लिखें देशोपकार में तत्पर हों, वानप्रस्थ तपस्या करें फिर जङ्गलों में भ्रमणार्थ जाना चाहिये तथा नदी के तट पर शुद्ध जल प्रदेश में सायं सन्ध्या करनी चाहिये।

प्र०–(३७) सायंकाल का क्या कृत्य है ?

उ०–भोजनादिक करके ब्रह्मचारी पढ़ें, गृहस्थ शास्त्र का श्रवण करें अथवा सत्सङ्ग करें और और सभाओं में बैठ कर देशोद्धार का विचार करें अथवा देव मन्दिर में जाकर हरि कीर्त्तन करें फिर शयन करें। सन्यासी के लिए केवल ईश्वराराधन, ध्यान, ब्रह्म विचार, तप ही विहित है।

प्र०–(३८) वस्त्र धारण करने का क्या नियम होना चाहिये ?

उ०–एक कहावत है कि खाइये मनभाता और पहनिये जगभाता। यहां के शास्त्रों में जो विधान वस्त्र धारण करने

का किया गया है उससे पाया जाता है कि यहां का पहनावा बहुत सादा हलका और कम खर्च रहा है। ठण्ढे देशों में अधिक और गरम में बहुत कम कपड़े पहने जाते हैं। धोती, अंगरखा, बण्डी, पगड़ी, जूते, आभूषणादि का पता शास्त्रों में लगता है। रुई, ऊन, सन, रेशम, बाल, चर्म, वृक्षों की छाल, पत्तों के वस्त्र सदा सब पहनते थे। मुसलमानों के समय से अंगा, चपकना, पैजामा आदि जारी हुए। अब सारे अंग्रेज़ी कपड़े, अंग्रेज़ी जूते पहनने का रिवाज बढ़ता जाता है। स्त्रियों के पहनावे में भी बहुत कुछ परिवर्तन हुआ है और कहीं कहीं तो उनकी पोशाक पहिले जैसी बिल्कुल नहीं रही, देश काल काम के अनुसार कपड़े होने की जगह अब विशेष कर फैशन (लोक प्रचलित दिखावट) का ही ध्यान रक्खा जाता है। स्वास्थ्य अथवा खर्च की ओर कौन ध्यान देता है। जो खर्च कि आज कल के एक सभ्य पुरुष अथवा स्त्री के कपड़ों में होता है उससे पहिले एक कुटुंब भर के कपड़े बनते थे, जितने को एक जोड़ी रेशमी कपड़ा आता है और जिसे अब स्त्रियां पांच चार वार पहन कर फेंक देती हैं उतने दामों से पहिले एक स्त्री के छः महीने के कपड़ों का खर्च चलता था। कोट पतलूनों से कोई विशेष लाभ नहीं किन्तु खर्च बढ़ने के सिवाय वे हमारी आदतों के भी बहुधा प्रतिकूल होते हैं। लण्डन के एक प्रसिद्ध डाक्टर ने कहा है कि बहुत से ओवरकोट, जाकट, गुलूबन्द आदि से शरीर को लादने वालों को जितने रोग सर्दी आदि के होते हैं, उतने उनको नहीं होते जो अपने शरीरों को कपड़े से उचित से अधिक नहीं लादते। फेल्ट की टोपियों के विषय में वह कहता है कि इन में सूराख होने पर भी इन से सिर को यथोचित हवा नहीं पहुंचती और अनेक रोग होते

हैं। अंग्रेज़ी जूतों की बाबत वह कहता है कि उनसे बहुत से पांव किसी काम के नहीं रहते। हमको इन बातों पर ध्यान देकर अपना पहनावा वह रखना चाहिये जो हमारी छोटी सी पूंजियों तथा देश काल और काम के योग्य हो, अंग्रेज़ों या और लोगों की नकल नहीं करनी चाहिये, इस से न हम को सुख होता है न वे प्रसन्न होते हैं। बच्चों और लड़के लड़कियों के कपड़े ऐसे होने चाहियें कि जिनसे उनके बढ़ते हुए अंगों को बिलकुल संकोच न हो और साधारण रीति से कोई कपड़ा जिससे शरीर की स्वाभाविक गर्मी पर बाहिर की गर्मी या हवा का असर पड़े न पहनना चाहिये।

प्र०-(३६) घरों के बनाने में किन बातों पर विशेष कर ध्यान देना चाहिये ?

उ०-हवा और रोशनी पर-यही दो वस्तु हैं कि जिन पर ध्यान न देने से सहस्रों स्त्री पुरुष प्रतिदिन मृत्यु का ग्रास होते हैं, अथवा जन्मभर रोगी रहते हैं, जहां कहीं कि हवा साफ है मकानों में रोशनी बराबर जाती आती है, वहां प्लेगादि भयंकर रोग नहीं होते। जो लोग कि दिन भर एक जगह बन्द मकानों में बैठ रहते हैं वे कैसे निरोग रह सक्ते हैं. विशेष कर स्त्रियां जिनको घर के बाहिर जाने का अवसर कम मिलता। बहुत से पुरुषों का एक मकान में रहना और वहां पर हवा और रोशनी का पूरा पूरा न आना यही सारी बीमारी का कारण है। इसलिये जो लोग मकान बनावें उन्हें चाहिये कि बाहिर की शोभा का पीछे और हवा और रोशनी का पहिले प्रबन्ध करें। जब आबादी इतनी बढ़ी हुई न थी, लोग अधिक बलवान होते थे, रोग कम होते थे। अब आबादी के बढ़ने से जगह कम मिलती है, रोजगार के फिकर से लोग स्वास्थ्य की कम परवाह करते हैं, इसीसे अधिक रोगी रहते हैं।

प्र०-(४०) ऋतुचर्या किस प्रकार होनी चाहिये ?

उ०-हमारे यहां छै ऋतु दो २ महीने की मानी गई हैं। माघ और फागुन शिशिर ऋतु, चैत वैशाख वसन्त ऋतु, ज्येष्ठ आषाढ़ ग्रीष्म ऋतु, श्रावण भाद्रपद वर्षा ऋतु, आश्विन कार्तिक शरद ऋतु, मार्गशीर्ष और पौष हेमन्तऋतु। पहिली तीन ऋतुओं में उत्तरायण और दूसरीमें दक्षिणायन होता है। वर्षा ऋतु में पूर्व पवन अथवा पुरवा हवा का सेवन करना, और वर्षामें भीगना, धूपमें रहना, ओस सहना, बहुत परिश्रम करना, नदीके तट पर रहना, बहुत मैथुन करना, दिनमें सोना, बहुत बुरा है। इस समय वायु प्रबल होती है इसलिये मधुर खट्टे और कडुए रसोंका सेवन करना हितकारी है। शरद्ऋतु में दही का खाना, बहुत व्यायाम करना, धूप खाना, खट्टी तीक्ष्ण और गरम चीज़ें खाना ये अहितकारी हैं, घी का सेवन करना, मधुर पदार्थ खाना, दूध पीना और हलका भोजन करना हितकारी है।

हेमन्त ऋतुमें शरीर में तेल मलना, परिश्रम करना, केसर, अगर, क़स्तूरी आदि लगाना, शरीर को गरम रखना, गरम कपड़े पहिनना हितकारी है।

शिशिर ऋतु के भी यही नियम हैं, इसमें रूखी पवन से सर्वदा बचना चाहिये। बसन्त ऋतु में मीठी खट्टी चिकनी अधिक देरमें पचने वाली वस्तु न खानी चाहिये। इस ऋतुमें कभी२ शहद्के साथ छोटी हड़ खाना, शरीर को मलना, कफ़ नाशक पदार्थों का सेवन करना उचित है। ग्रीष्म ऋतुमें चर-परे, खारी खट्टे पदार्थों का त्याग करो। गर्मी में रहने और अधिक परिश्रम से बचो. स्निग्ध, शीतल स्वादु हलके पदार्थ जैसे खीर, दूध, ऋतुफल चाँवल सत्तू शीतल जल चन्दन आदि का

सेवन करना चाहिये। ऋतुओं के अनुकूल चलने से रोग नहीं होते। वैद्यक शास्त्र में ऐसा विधान है जो पुरुष कि सूर्य के उदय से प्रथम बासी पानी की आठ अंजुली जो नित्य पीने का अभ्यास करता है उसको बवासीर, संग्रहणी, मूत्राघात, कर्ण रोग, नेत्र रोग, शिरो रोग और वात पित्त से बढ़े हुए रोग नहीं उत्पन्न होते। जो मनुष्य प्रातःकाल उठकर नासिका द्वारा तीन अञ्जली पानी पी कर दूसरे नथने से निकाल देता है उसके शिरोरोग और नेत्र रोग तत्काल नष्ट हो जाते हैं यह अनुभूत विषय है।

## शुद्ध व्यवहार।

प्र०-(४१) व्यवहार की सफलता के मुख्य अंग क्या हैं?

उ०-समय पालन, (२) सत्य तथा आर्जव, (३) पराक्रम व व्यवसाय।

प्र०-(४२) समय पालन किस प्रकार किया जावे?

उ०-खाने, पीने, बैठने, पढ़ने, लिखने, भजन, ध्यान, पूजा, शयन, विनोदादि सब नियत समय पर होने चाहियें। जो लोग स्वाभाविक रीति से ऐसा करते हैं उनके बहुत से काम थोड़े से समय मेंही हो जाते हैं, और फिर भी और कामों के लिये उन्हें अवसर मिलता है। जो पुरुष चिरजीवी होना चाहे उसे उचित है कि अपने समय का पूरा विधान करे। यदि वह हर काम को नियत समय पर करेगा तो उस के सारे उद्योग सुफल होंगे। विद्यार्थियोंको तो समय का नियम सब से पहिले अवश्यही पालन करना चाहिये, बहुत से लड़के परीक्षा में इस कारण उत्तीर्ण नहीं होते कि वे परीक्षा के समय तो अति परिश्रम करते हैं और पहिले कुछ नहीं पढ़ते। व्योपारियों और कारीगरों में भी समय के पालन न

होने से बड़ी हानि होती है, बहुत सा द्रव्य खो बैठते हैं इन के लिये भी समय का पालन और अपनी बातका सच्चा रहना आवश्यक है, हम को इस विषय में अंग्रेजों से शिक्षा लेनी चाहिये कि वे अपने समयके कैसे पक्के होते हैं। हमारे बहुत से काम इस कारण सफल नहीं होते कि हम समय को वृथा खो देते हैं, नियत समय पर काम करने की आदत हम में नहीं होती। यदि यह आदत बचपन से डाली जावे, तौ इस से बढ़ के माता, पिता तथा गुरू की कोई शिक्षा नहीं हो सक्ती। यदि वे आप अपने सब काम नियत समय पर करके अपनी सन्तति के लिये आदर्श बनेंगे तौ उनकी सन्तति आप से आप योग्य होगी। महाभारत में कहा है कि कल का कार्य आज करो, दो पहर के पीछे का दो पहर पहिले करो, मृत्यु यह नहीं देखता कि किसने क्या किया, क्या न किया। अमरीका के एक महानुभाव फ्रैंकलिन ने कहा है कि यदि तुम्हें जीवन प्यारा है, तौ समय वृथा मत खोओ क्योंकि समय से ही जीवन बना है।

प्र०-(४३) सत्य पालन के क्या नियम होने चाहियें ?

उ०--सत्य और धर्म, ये दोनों जैसे परमार्थ के मूल हैं वैसे व्यवहार के भी हैं। बृहदारण्यक उपनिषद में कहा गया है कि जो धर्म है वही सत्य है, सत्य कहने वाले कोही कहते हैं कि यह धर्म कहता है। श्रीरामचन्द्रजी ने कहा है कि स्वर्गका मार्ग सत्यधर्म और पराक्रम ही हैं। व्यासजी महाभारत में कहते हैं कि सत्त्य से परे कोई धर्म वा तप नहीं, सत्य से ही मृत्यु को जीत सक्ता है, ज्ञान का सार यही है, कि मृत्यु का मार्ग टेढ़ा और ब्रह्म का मार्ग (आर्जव) सीधा है, जो सर्व वेदों में जो पारंगत हो और जो सब के साथ जो सीधा सच्चा

( आर्जव युक्त ) वर्ताव करे वे दोनों तुल्य हैं, अथवा आर्जव युक्त पुरुष श्रेष्ठ है, आर्जव को ही धर्म कहते हैं। कुटिलता अधर्म है जो आर्जव युक्त है वही धर्मी है। यूनान का एक विद्वान् प्लूटार्क कहता है कि सत्य से हटने से मनुष्य यह दिखाता है कि वह ईश्वर को तुच्छ समझता है और मनुष्य से भय मानता है। जितने महा पुरुष हुए हैं वे सब अपने सत्यके प्रभाव सेही महत्व को प्राप्त हुए, जिनका अन्दर बाहिर एक हो वेही महापुरुष हैं। श्रीकृष्ण भगवान ने यह कर कि मैंने कभी असत्य नहीं कहा न हास्य में भी असत्य भाषण किया इसलिये यह बालक जीवे, परीक्षित को जो अश्वत्थामाके ब्रह्मास्त्र से गर्भ में दग्ध होगया था, जिवाया और वह जी उठा। शेक्सपियर इंगलिस्तानका एक बड़ा कवि कहता है कि सब से पहिले अपने आप के (अपने अन्तरात्मा के) लिये सत्य हो फिर जैसे कि रात दिन के पीछे आती है तुम किसी मनुष्य के लिये झूटे नहीं हो सक्के।" ये बातें सब जानते हैं, परन्तु स्वार्थ लोभ और मोह इनका वर्ताव नहीं होने देते, इस का परिणाम यह है कि भारतवासियों की व्यवहारिक उन्नति प्रति दिन घटती जाती है। एक मोल कहना, दूसरा लेना किसी से कुछ दाम कहना किसी से कुछ, कम मापना, कम तोलना, एक वस्तु दिखाना दूसरी देना, नमूना कुछ भेजना माल कुछ और देना, झूठ को झूठ न समझना, किन्तु उसे व्यवहार के लिये आवश्यक जानना, यह सब बातें यहां के दूकानदारों, सौदागरों, अढ़तियों और साहूकारों में रोज देखने में आती हैं और बड़े से बड़े लोग भी इनमें संकोच नहीं करते, थोड़े से लाभ के लिये वहीखाते भी झूठे बन जाते हैं, अमानत को मुकरने में संकोच नहीं होता, धोखा देना, छल करना, व्यापार में चतुराई का चिन्ह गिनते हैं। पहिले

कलकत्ते बम्बई मेंही अब सारे भारत में बदनी सट्टे का व्यापार बहुत बढ़ता जाता है। खांड, अफीम, नील, गेहूं, रुई, चांदी, सर्कारी कागजादि के सिवाय वर्षा तक का भी सट्टा होता है और ऐसे मति भ्रष्ट हो जाती है कि नष्ट होने पर भी लोग नहीं सम्हलते। अधर्मोपार्जित द्रव्य से न कोई बढ़ा न बढ़े, इसलिये व्यवहार में सत्य बोला जावे, सत्य से कभी न हटा जावे, दूकानदार नियत दाम सब से एकसे लें, माप तोल में कमी न हो, ग्राहक को धोखा देना आप को धोखा देना मानें सट्टा बदनी से बचें, जल्दी से मालदार होनेकी आशाके ज्वर को शान्त करें, विना इसके व्यवहार में कभी भी उन्नति न होगी। कैसे शोच की बात है कि जो लोग सर्कारी या और किसी नौकरी पर होते हैं वे रिशवत को बुरा समझने और घृणा से देखने के स्थानमें प्रायः उसे हक़ समझ कर लोगों से मांगते हैं और सर्व साधारण रिशवत की आमदनी को ऊपरकी पैदा कहकर अच्छा जानतेहैं। रिशवत लेने, मालिक का द्रव्य लूटने, अपनी दस्तूरी बट्टे के नाम से मालिक का नुकसान करने से विना बचे कोई नौकर उन्नति को नहीं प्राप्त हो सक्ता, यह सब धर्म शिक्षा के मूल मंत्र हैं॥

प्र०-(४३) परिश्रम व व्यवसाय का क्या नियम होना चाहिये?

उ०-संसार में उन्नति प्राप्त करने का मुख्य उपाय दृढ़ परिश्रमहै, जो काम उठाया जावे वह सोच समझ कर उठाया जावे और फिर उससे पीछे न हटा जावे यही सारे कामों की सफलताका मूलहै। अपने पांवपर खड़ाहोना, दूसरोंके आश्रित न होना, अपने पुरुषार्थ परही विश्वास करना जो काम करना उसे अपने अन्तःकरण की सन्तुष्टि पर्यन्त करना, यही सब उन्नति की जड़ हैं, यह दृढ़ता राज्य कार्य में प्रवीण पुरुष की

विचार शक्ति योधा कि वीरता, पण्डितकी बुद्धि की तीक्ष्णता से भी अधिक फल देने वाली है। विना उसके सब पुरुषार्थ निष्फल है। काम करने में प्रकृतिके नियमों को न भूलो, उनके अनुसार काम करो और गीता के इस सिद्धान्त को कि तुम्हारा अधिकार कर्म में हो है उसके फल में नहीं उसका फल ईश्वर के ऊपर छोड़ दो सदा याद रक्खो॥

प्र०-(४४) शौच कहां तक होना चाहिये?

उ०-वर्तमान समय में वाह्य शौच कोही धर्म मान लिया गया है, चौके के वाहिर खाना या चौके अन्दर यह वस्तु सखरी है, यह निखरी, इसके हाथ का खाना चाहिये इस का नहीं ये सब अब ऐसे बड़े मान लिये गये हैं कि उनसे हिन्दु कुछ नहीं कर सक्ते, शौच और शुद्धि अवश्य होनी चाहिये परन्तु जितनी छूत अब है उससे सिवाय हानि के कोई लाभ नहीं। वेदों, स्मृतियों, और इतिहासों में कहीं भी इतने क्लिष्ट नियम खाने पीने के जितने अब प्रचलित हैं नहीं मिलते किन्तु सब त्रैवर्णिक एक दूसरे के हाथ का वनाया हुआ अन्न वरावर खाते थे, ऐसा महाभारतादि शास्त्रों से पाया जाता है। यह कहीं नहीं था कि एक जाती अथवा कुटुम्ब के लोग भी एक दूसरे के हाथ का न खावें। खाने पीने के ये क्लिष्ट नियम जो गंगा यमुना के वीच के देश में हैं वे पंजाव, वंगाल, गुजरात, महाराष्ट्र, दक्षिण में नहीं परन्तु अव वह समय आ गया है कि इसमें या तो यथोचित संशोधन हो नहीं और भी नीचे गिरेंगे चौके ने हमारी धार्मिक उन्नति पर बहुत कुछ चौका लगा दिया भोजन का स्थान शुद्ध हो, मलिन और अपवित्र पुरुषों के हाथ का भोजन करो परन्तु अति को छोड़ो॥

---

# अष्टमोऽध्यायः ।

## प्रचलित धर्म व्यवस्था और उसका संशोधन ।

प्र०–(१) प्रचलित धर्म व्यवस्था क्या है ?

उ०–हिन्दुओं की प्रचलित धर्म व्यवस्था न केवल शास्त्रीय है किन्तु लोकाचार, देशाचार, कुलाचार, आदि से मिली हुई है। अन्यजाति के देवताओं और मनुष्यों की पूजा, सखरे निखरे, कच्ची पक्की रसोई चौके के वाहिर खाने न खाने का आग्रह, वाहिरकी दिखावट, ये सब श्रौत स्मार्त धर्मकी जगह बहुत चलते हैं। यहां तक कि कहीं कहीं तो वैदिक अथवा स्मार्त धर्म वाह्याचार विचार के नीचे दब कर लुप्त होगये हैं।

प्र०–(२) वर्तमान समय में किन देवताओं की पूजा प्रायः होती है ।

पूजा

उ०–अग्नि, सोम, आदित्य, इन्द्रादि मुख्य वैदिक देवताओं की जगह पंचदेवता पंचायतन के नाम से शास्त्र पर चलने वाले लोगों में वहुधा पूजे जातेहैं।वे पंचदेवता ये हैं विष्णु, शिव, सूर्य, शक्ती, गणेश। इनके साथ वरुण, लक्ष्मी, ओंकार, ६४ योगिनियां, १६ मातृका, ८ कुलनाग, ब्रह्मा, चन्द्र, मंगल, वुध, वृहस्पति, शुक्र, शनि, राहु, केतु की भी पूजा होती है। इस पंचदेव पूजा में जो जिसका इष्टदेवता है उसे बीच में और और सब को चारों ओर रखते हैं। हरेक पूजा में [१] आवाहन (वुलाना), [२] आसन, [३] पाद्य, [४] अर्घ्य, [५] आचमन, [६] स्नान, [७] वस्त्र, [८] यज्ञोपवीत दान, [९] गन्ध, [१०] पुष्प, [११] धूप, [१२] दीप, [१३] नैवेद्य, [१४] नमस्कार, [१५] प्रदक्षिणा, [१६] विसर्जन होता है, इसे षोड़श उपचार कहते

हैं, इसके मन्त्र कुछ वैदिक हैं कुछ पौराणिक। इनके साथ बहुत सी नदियों जैसे गङ्गा यमुनादि, वृक्षों जैसे वट, पीपल, शमी आदि, पशुओं जैसे गौ, सर्पादि की पूजा होती है। शिल्पी अपने औजारों को, किसान अपने हल बैलों को, सिपाही और राजा अपने शस्त्रों को, वैश्य अपनी बहियों को समय समय पर पूजते हैं। इन्हीं के साथ शीतला, मसानी, जखिया, शेख़सद्दो, जाहरपीर आदि भी कहीं कहीं सब लोगों में, कहीं कहीं केवल नीच जातियों में पूजे जाते हैं।

प्र०-(२) मूर्त्ति पूजा की क्या व्यवस्था है ?

उ०-वेद में कहा है कि परमात्मा नेत्रों का विषय नहीं न वह वाणी अथवा और किसी इन्द्रिय का विषय है न उसका कोई स्थान विशेष है। यजुर्वेद में कहा गया है कि :-

तदेवाग्निस्तदादित्यस्त द्वायुस्तदुचन्द्रमा।
तदेवशुक्रं तद्ब्रह्मता आपः स प्रजापतिः॥

यजुर्वेद अध्याय ३१ ॥ २२ क० ॥

अर्थात् वही अग्नि है, वही सूर्य है, वही चन्द्रमा है, वही शुक्र है, वही ब्रह्म है, वही जल है, वही प्रजापति है।

नतस्य प्रतिमाऽस्ति यस्यनाम यहद्यशः।

अध्याय ॥ ३२ ॥ क० ॥ ३ ॥

जिसका यहद्यश अर्थात् सब से उत्कृष्ट यशस्वी नाम है उस पुरुष की कोई प्रतिमा नहीं है। इसी प्रकार श्वेताश्वतर उपनिषद् में भी कहा है :-

अपाणिपादो जवनोगृहीता
पश्यत्यचक्षुः सशृणोत्यकर्णः।

सर्वेत्तिवेद्यं न च तस्याऽस्तिवेत्ता
तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तम् ॥

अध्याय ॥ ३ ॥ मन्त्र ॥ १९ ॥

अर्थात् उस परमात्मा के हाथ पांव नहीं हैं, तथापि वह बड़े वेग से चलने वाला और ग्रहण करने वाला है, बिना आंख देखता है, बिना कान सुनता है, वह जो जानने के योग्य है उसे जानता है, उसका कोई जानने वाला नहीं, उसी को श्रेष्ठ और महान् पुरुष कहते हैं"। इन मन्त्रों से सिद्ध होता है कि वेद में ईश्वर का कोई स्थान नहीं कहा गया, किन्तु वह सर्वव्यापी निराकार है। अधिकारी भेद से प्रतीकोपासना शास्त्र में कही गई है। पहिले अधिकारी प्रतीक पर चित्त को स्थिर करे और जब वहां पर चित्त स्थिर हो जावे तो प्रतीक को हटाकर यथावत् स्वरूप का साक्षात्कार करे। नियम यह है कि :-"**ब्रह्मदृष्टि रुत्कर्षात्**"अर्थात् निकृष्ट में उत्कृष्टदृष्टि करने से निकृष्ट उत्कृष्ट हो जाता है। इस लिये यदि प्रतीक उपासना करो तो उसमें ब्रह्मदृष्टि करके ऊंचे जावो ब्रह्म में प्रतीक दृष्टि करके ब्रह्म को नीचे मत लाओ। यही नियम सारी प्रतीक अथवा मूर्त्ति उपासना का यदि रक्खा जाय तो मध्यम अथवा कनिष्ठ अधिकारियों के लिये ऐसी प्रतीक पूजा से कोई हानि नहीं, परन्तु उस प्रतीक में ब्रह्मदृष्टि करो ब्रह्म में प्रतीक दृष्टि न करो, यदि ऐसा करोगे तो वह अल्प और परिच्छिन्न हो जावेगा, इसलिये जो अधिकारी भगवत् स्वरूप का साक्षात्कार करना चाहे उसे चाहिये कि पहिले किसी स्थूल मूर्त्ति जैसे रामकृष्णादिक का ध्यान करे, फिर मूर्त्ति के एक अवयव पर चित्त जमावे

जब वहां भी चित्त जम जाय तो उस मूर्त्ति को सर्वथा हटा-कर विराट रूप से ध्यान करे अर्थात् जगत् को ईश्वर का शरीर देखे जब वह भी सिद्ध हो जाय, तो चित्त को निर्गुण में लय करदे। जो उत्तम अधिकारी है उसे मूर्त्ति उपासना वा किसी मन्दिर या स्थान की अपेक्षा नहीं क्योंकि नियम यह है

" यत्रैकाग्रता तत्राविशेषात् ।

अर्थः-जिस जगह और जिस काल में चित्त की स्थिरता हो वहीं ध्यान करे इससे जो वाद विवाद मूर्त्ति पूजा पर है वह व्यर्थ प्रतीत होता है। दिव्योह्यमूर्त्तं पुरुषः-यह पुरुष (परमात्मा) प्रकाश स्वरूप और मूर्त्ति रहित है यह सिद्धान्त है।

जप प्र०-(३) वर्त्तमान समय में जप प्रणाली क्या है ?

उ०-गायत्री मृत्युंजय, महामृत्युंजय द्वादशाक्षरादि का जप प्रायः होता है। गायत्री की व्याख्या पीछे कर आये हैं; मृत्युंजय मन्त्र यह है।

त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टि वर्धनम्
उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्

और महामृत्युंजय यह है।

ओं ह्रौं ओं जूं सः भुर्भुवः स्वः ओं त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टि वर्धनम्। उर्वारुक मिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृ-तात ओं सः जूं ह्रौं ओं स्वः भुवः भूरोम् ॥

इस मन्त्र में वैदिक मन्त्र के साथ जो तान्त्रिक भाग मिला है वह यदि छोड़ कर केवल वेदोक्त मन्त्र शुद्ध भावना

से जपा जाय तो वह अकेला ही कल्याणकारी होगा। वैदिक मन्त्रका अर्थ सायन भाष्य के अनुसार यह है कि ब्रह्मा विष्णु महेश तीनों देवताओं के पिता रूपी परमात्मा की हम पूजा करते हैं, उस परमात्मा की पवित्र कीर्त्ति सर्वत्र विस्तृत है, वोही जगद्बीज उपासकों की शक्ति की वर्धक है, हे परमात्मन् जैसे ककड़ी पककर फूट हो अपने वन्धन से स्वयं अलग हो जाती है वैसे ही हम भी इस भ्रमात्मक संसार रूपी बंधन से छूट कर सायुज्य पद पावें हमें मुक्ति प्रदान कीजिये। द्वादशाक्षर मन्त्र विष्णु पुराण में इस प्रकार है।

ॐ हिरण्य गर्भ पुरुष प्रधानाव्यक्त रूपिणे॥ ॐ नमो वासुदेवाय शुद्ध ज्ञान स्वभाविने॥

(अर्थ) ब्रह्मा विष्णु महेश से परे जो अव्यक्त रूप शुद्ध ज्ञान स्वभाव भगवान् वासुदेव हैं उनको हमारा नमस्कार है। इस मन्त्र को जपने से सदा कल्याण होता है। इन सब मन्त्रों का सार प्रणव अर्थात् ओंकार है, उसका जप और ध्यान मोक्ष का सीधा मार्ग है। ब्रह्मा विष्णु महेश और जो इनसे परे हैं भूर्भुवः स्वः तीनों लोक और जो कुछ उन से परे है, वह सब इसी ओंकार के अन्तर्गत है। इसीलिये इसके जप और अर्थानुसंधान को समाधि का द्वार कहा गया है, अन्त कालमें इसी को जपते हुए योगी परम पद पाते हैं। इसी का प्राणापान रूप से अनुसंधान करना हंस जप कहलाता है।

प्र०—(५) तान्त्रिक मन्त्रों की क्या व्यवस्था है?

मन्त्र

उ०—तान्त्रिक मन्त्र जो वर्तमान काल में प्रचलित हैं वे वेद विहित नहीं, न वैदिक मन्त्रों से किसी प्रकार उच्चतर

भाव को उत्पन्न कर सक्ते हैं। उनका जप विशेषतः रजोगुणी अथवा तमोगुणी वृत्ति को उत्पन्न करता है सात्विक वृत्ति को नहीं, इस लिये उनका परित्याग ही श्रेष्ठ है। बहुत से मन्त्रों के कुछ भी अर्थ नहीं हैं न वे व्याकरण की रीति से सिद्ध होते हैं जैसे ऐं ह्रीं क्लीं फट्-

पाठ

प्र०-(६) पाठ की क्या विधि है ?

उ०-वर्त्तमान समय में बहुत करके पुरुष सूक्त, रुद्री, विष्णु सहस्रनाम, गोपाल सहस्रनाम, सप्तशती, भगवद्गीता आदि का पाठ किया जाता है। इनमें विष्णु सहस्रनाम का सर्वसाधारण लोग स्वयं पाठ करते हैं। कोई कोई सप्तशती का भी पाठ करते हैं। विष्णु सहस्नाम और गीता यह दोनों महाभारतके अन्तर्गत हैं, गीता के विषय में अब सब देशों के विद्वानों की सम्मति है कि मनुष्य के कल्याणकारी और कोई ऐसा ग्रन्थ नहीं है, इसका नित्य पाठ तथा अर्थ विचार करना बड़ा लाभदायक है। भीष्मस्तवराज जो भीष्म ने शरशय्या पर मरण समय कहा उस का पाठ भी बहुत ही उत्तम है॥

प्र०-(७) किन किन कथाओं का सर्वसाधारण में प्रचार है और होना चाहिये ?

उ०-सत्यनारायण, श्रीमद्भागवत, तुलसीकृतरामायणादि का अधिक प्रचार है। वेद, उपनिषद्, वाल्मीकीय रामायण, का कम है इन का अधिक प्रचार होना चाहिये सत्य नारायण की कथा सिवाय इस के कि सर्व साधारण को एक व्रत करने और दान देने का अवसर मिले और कोई विशेष अथवा उच्चभाव उसमें नहीं पाया जाता, यह कथा किसी पुराण में भी नहीं मिलती और वह प्रायः प्रत्येक मासकी पूर्णिमा अथवा द्वादशी को होती है। श्रीमद्-

भागवत के विषय में बहुत मत भेद है, बहुत से विद्वान उसको वोपदेवकृत कहते हैं, बहुत से व्यासकृत कहते हैं। श्री नीलकण्ठ शास्त्री महाभारत के टीकाकार ने देवी भागवत् को अष्टादश पुराणों में प्रमाण माना है इसको नहीं माना। भागवत की शब्द रचना और कविताके माधुर्य में कोई सन्देह नहीं। संस्कृत के आधुनिक काव्यों में कविता के विषय में इस से बढ़कर कोई ग्रंथ नहीं परन्तु इसमें भी सन्देह नहीं कि यदि महाभारत व्यासकृत है तो भागवत उन की नहीं हो सक्ती। जो उच्च भाव-सरल शब्दों में भक्तिज्ञान वैराग्य का भारत में है वह भागवत के कठिन और रँगे हुए शब्दों में नहीं। इस ग्रन्थ से वर्त्तमान समय में जितना उपकार नहीं हुआ कि जितनी उसके कहने वालों और व्याख्या करने वालों की स्वार्थ परायणता से कपोल कल्पित बातें मिलाने से हानि हुई। जो लोग अब भागवत बांचते हैं वे उसके शब्दों और उन के आशय को इस प्रकार रंगते हैं कि जिससे सर्वसाधारण के चित्त शुद्ध होने में स्थान में बिगड़ जाते हैं और इसका स्त्रियों पर विशेष कर बहुत बुरा प्रभाव पड़ता है। जो लोग भागवत का आश्रय लेकर आप कृष्ण बन कर पर स्त्रियों को गोपिकाएं समझ कर उनके साथ व्यभिचार करते हैं वे उसे और भी नीचे गिरा रहे हैं, इन्हीं लोगों द्वारा धर्म के नाम से दुराचार बढ़ा है। जो लोग भागवत को सात दिन में बांचते हैं और आधे दिन में पाठ और आधे में अर्थ करते हैं वे कैसे इस अध्यात्म विचार से भरे हुए महाकठिन ग्रन्थको सर्वसाधारण के लिये उपयोगी कर सक्ते हैं। महाभारत में तो कहा है कि जब राजा परीक्षित को ऋषि का शाप लगा तो उसने एक खम्भे का एक मकान बनवाकर ऊंचे पर अपने आप को सब ओर से बन्द करके चारों तरफ़ पहिरे लगा दिये.

तस्मिंश्च गत मात्रेऽथ राजागौर मुखेतदा।
मन्त्रिभिर्मन्त्रयामास सहसंविग्न मानसः २८
सम्मंत्र्यं मन्त्रिभिश्चैव सतथा मंत्रतत्ववित्।
प्रसादं कारयामास एकंस्तम्भं सुरक्षितम् २९
रक्षाञ्चविदधेतत्र भिषजश्चौषधानि च।
ब्राह्मणान्मंत्रसिद्धांश्च सर्वतोवैन्ययोजयत्३०
राजकार्याणितत्रस्थः सर्वाण्येवाकरोच्चसः।
मंत्रिभिः सहधर्मज्ञः समन्तात्परि रक्षितः ३१
न चैनं कश्चिदारूढं लभते राज सत्तमम्।
वातोपि निश्चरँस्तत्र प्रवेशे विनिवार्यते ३२

( अर्थ ) तिस गौरमुख के जाने के पीछे व्याकुल मन हो राजा ने अपने मंत्रियों के साथ सलाह की फिर मंत्र तत्व के जानने वाले राजाने मंत्रियों की सलाह से एक बड़ा ऊंचा एक खंभे का सुरक्षित मकान बनवाया और वैद्यों औषधियों और मंत्र वेत्ता ब्राह्मणों द्वारा अपनी रक्षा के लिया यत्न किया. वह धर्मज्ञ राजा सर्व ओर से रक्षा किया हुआ उस रक्षित मकान में बैठा हुआ मंत्रियों के साथ समस्त राज्य कार्यों को करने लगा। उस रक्षित मकान में बैठे हुए श्रेष्ठ राजा को कोई भी नहीं पहुंच सक्ता था. यहां तक कि वायु भी वहां पहुंचने से रोका जाता था। महाभारत आदि पर्व अ० ४२ श्लोक २८ से ३२ तक :

फिर सातवें रोज़ एक ब्राह्मण ने राजा को आकर कुछ फल दिये उनमें से एक कीड़ा निकला और उसने राजा

को मार दिया। इसी के साथ यदि भागवत की कथा देखी जाती है तो उसमें यह कहा है कि

इति व्यवच्छिद्य सपाण्डवेयः
प्रायोपवेशं प्रति विष्णु पद्याम् ।
दध्यौ मुकुन्दांघ्रि मनन्य भावो
मुनिव्रतो मुक्त समस्त संगः ।

इस प्रकार निश्चय कर के वह पाण्डव वंश में उत्पन्न हुआ राजा परीक्षित गंगा जी के तट पर प्राण त्यागने के अर्थ गया और वहां पर मुनिव्रत धारण कर समस्त संगों को त्याग अनन्य भावसे विष्णु भगवान के चरणों का ध्यान करने लगा. ( भागवत स्कं० १ अध्याय १८ श्लोक ७ )

वहां पर शुकदेव जी ने आकर उसे भागवत सुनाई यदि यह सत्य है तो भारत की कथा सत्य नहीं और यदि भारत की कथा सत्य है तो यह सत्य नहीं और यदि दोनों सच्ची हैं तो एक व्यक्ति अर्थात् व्यासकृत कैसे हो सक्ती हैं। इससे यह सप्ताह की कल्पना ठीक नहीं प्रतोत होती। यदि भागवत पढ़ो और पढ़ाओ तो उसकी कविता और पाण्डित्य और भक्ति के लिये पढ़ो वह कृष्ण का ऐतिहासिक जीवन चरित्र नहीं है वास्तव जीवन चरित्र तो सिवाय महाभारत के और कहीं नहीं है-

शक्ति आदि की उपासना

प्र०-(८) शक्ति उपासना की क्या व्यवस्था है ?

उ०-वेदों में प्रकृति अथवा माया शब्द से ईश्वर की संसार रचने की शक्ति लीगई है। शक्ति और शक्तिमान वास्तव में दो नहीं इसलिये वेद में कोई पृथक उपासना शक्ति की नहीं रक्खी गई, जो वैदिक मन्त्र शक्ति की उपासना में प्रयुक्त

किये गये हैं वे जैसे के उनके शब्दार्थ से प्रतीत होता है प्रधानतया नहीं हैं, शक्ति उपासना पीछे से प्रारम्भ हुई है, इसे स्थूल दृष्टि से करने से वाम मार्ग पैदा हुआ कि जिससे धर्म व देश को बड़ी हानि हुई, किसी शास्त्र में भी वह मद्य-पान, मांस भक्षण और दुराचार जो वाममार्गी करते हैं नहीं विधान किया गया है। यदि मनुष्य पशुओं का आचरण कर सक्ते हैं तो इसी के द्वारा कर सक्ते हैं। पहिले यह लोग प्रकट दुराचार करते थे अब यह गुप्त रीति से होता है, परन्तु इस देश के दौर्भाग्य से अब भी इसके अनुयायी सर्वत्र विद्यमान हैं, सहस्रों पशु मारे जाते हैं, सहस्रों बोतलें मदिरा की पी जाती हैं और वह दुराचार होता है जो पशु भी नहीं करते, और यह सब ईश्वर की शक्ति की उपासना के नाम से किया जाता है इससे अधिक धर्म की दुर्दशा और क्या होगी। जो लोग इस उपासना को मद्य मांसादि द्वारा करते हैं उनसे सदा बचना चाहिये, उनके शास्त्रों को अध्यात्म अर्थ करके अच्छा कहना सर्वथा हानि कारक है। जो मन्त्र दुर्गा सप्तशती के पाठ के साथ पढ़े जाते हैं, उनके कुछ उदाहरण ये हैं।

ओं ह्रीं स्फुर स्फुर ओं फ्रीं ओं हुं फट् मर्दय मर्दय हुं ऐं नमः ब्रह्मरन्ध्ये ह्रीं नमः दक्षनेत्रे क्लीं नमः वामनेत्रे चां नमः दक्षण कर्णे मुं नमः वामकर्णे ॐ दक्षनासा पुटे यैं वामनासा पुटे विं मुखेच्चें गुह्ये।

इन मन्त्रों को यदि व्याकरण की रीति से देखा जाय तो अशुद्ध हैं और अर्थ से भी निरर्थक हैं इनसे कौन सा शुद्ध वा उच्च भाव उत्पन्न हो सक्ता है। यह कह सक्ते हैं कि दुर्गा परमे-

श्वर की माया है, वह दो रूप से जगत् में प्रकट होती है, एक इस महान् जगत को रचने वाली शक्ति, दूसरी वह ब्रह्मविद्या जिससे इस जगत् से मोक्ष होती है, यह ब्रह्मविद्या विष्णु अर्थात् भगवान् के शरीर से उत्पन्न होकर मधु कैटभ अर्थात् काम और कर्म को जय करती है, फिर वही ब्रह्मविद्या अहंकार रूपी महिषासुर और रक्तबीज रूपी मन को जो प्रतिक्षण नये २ रूप धारण करता है अपनी अनेक शक्तियों द्वारा जीतती है. परन्तु मोह और महामोहरूपी शुम्भ निशुम्भ उसको वश में करना चाहते है उनका जीतना कठिन है, परन्तु उन्हें भी अन्त में जीतही लेती है, और देवताओं अर्थात् अधिकारी जनों को सुख देती है। परन्तु वाममार्ग अथवा पशु हिंसा वा दुराचार तो किसी प्रकार नहीं बन सक्ता ॥

प्र०-(६) शीतला मसानी की पूजा की क्या व्यवस्था है ?

उ०-वेदों स्मृतियों अथवा इतिहासों में तो शीतला की पूजा का कोई प्रमाण नहीं है, परन्तु वर्त्तमान समय में विष्णु महेशादि पञ्च देवों के जितने उपासक मिलेंगे उनसे अधिक शीतला के मिलेंगे और पुरुष चाहे मानें या न मानें, ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्रों तक की स्त्रियों में बहुत सी जगहों में कोई घरऐसा होगा जो शीतला को न मानता हो, इसके नाम शीतला मसानी, बसन्ती, महामायी आदि हैं, इसके मन्दिर सारे होते हैं परन्तु दिल्ली के पास गुड़गांवे में और रायवाला ज़िला देहरादून में और आगरे में प्रख्यात हैं। यहां पर दूर २ से लाखों आदमी आते हैं। जब किसी घरमें बच्चा पैदा होता है या किसी के माता निकलती है तो शीतला की पूजा अवश्य होती है और मिठाई नारियल फूलों के सिवाय कहीं कहीं बकरों अथवा शूकरों का रुधिर अथवा मांस भी चढ़ाया जाता है और द्विजातिओं को भङ्गी चमारों का स्पर्श होता

है। बच्चे के शीतला निकलते ही माता के भक्त कुम्हार बुलाये जाते हैं वे उसको गंडा बांध देते हैं और नीम की टहनी मकान के बाहर लगा देते हैं और जब माता हाथ दे जाती है अर्थात् रोग में कमी होती है तब बच्चे को निल्हा कर माता की पूजा करते हैं। शीतला के मन्दिरों में कोई सुन्दर या दर्शनीय मूर्त्ति नहीं होती, एक पत्थर का टुकड़ा अथवा सामान्य सी मूर्ति होती है अब एक शीतला स्त्रोत भी बन गया है उसमें यह लिखा है।

शीतलेत्वंजगन्माता शीतलेत्वंजगत्पिता। शीतलेत्वंजगद्धात्री शीतलायैनमोनमः॥ रासभोगर्दभश्चैव खरोवैशाखनन्दनः। शीतलावाहनश्चैव दूर्वाकन्दनिकृन्तनः॥ एतानि खरनामानि प्रातरुत्थायःपठेत्। तस्यगेहेशिशूनाञ्च शीतलारुग्नजायते॥

(अर्थ) हे शीतले तूही जगन्माता है, तूही जगत् पिता है, हे शीतले तूही जगत् के धारण करनेवाली है, शीतला को नमस्कार है. रासभ, गर्दभ, खर, वैशाखनन्दनः, शीतलावाहन और दूर्वानन्दनिकन्दन, इन सब गधे के नामों को जो शीतला के अगाड़ी पढ़े उसके घर में और बालकों को शीतला की पीड़ा नहीं होती"। यह मूर्खों का शास्त्र केवल धर्म की विडम्बना बुद्धि के सर्वथा विरुद्ध है इसे कदापि न मानो, किन्तु शीतला से पीड़ित रोगी की रक्षा करो, शुद्धि और औषधि का पूरा २ प्रबन्ध करो, घर की सफाई रक्खो, बच्चों के टीका लगवाओ जिससे शीतला का जोर न हो। ऐसे स्थानों में जहां

भङ्गी चमार एकत्रित हों और रुधिरादिक चढ़ाये जाएँ वहां आप जाना और बालकोंको लेजाना बुद्धिमत्ताका काम नहीं।

प्र०–(१०) हनूमान जी की पूजा की क्या व्यवस्था है?

उ०–हम पहिले कहचुके हैं कि रामायण में जो हनुमान सुग्रीवादिक को बानर शब्द से कहा गया है वह केवल रूपक मात्र है वे लोग बानर नहीं थे मनुष्य थे, हनुमान जी बल पराक्रम पाण्डित्य और ज्ञान की मूर्त्ति थे और रामचन्द्र जी के रावण को विजय करने में बड़े कारण हुए, उनका जीवन भक्ति ज्ञान का परम उदाहरण है, उसको लक्ष्य करके यदि उनकी पूजा की जाय तो इससे अत्यंत लाभ होगा, परन्तु एक बानर की मूर्ति बनाकर उसकी पूजा करने से कोई फल नहीं। अयोध्या में हनुमानगढ़ी का मन्दिर बड़ा प्राचीन है परन्तु वहां भी इसी प्रकार हनुमान जी की पूजा होती है।

प्र०–(११) भैरव की पूजा की क्या दशा है?

उ०–प्राचीन शास्त्रों में भैरव की पूजा नहीं पाई जाती, परन्तु अब बहुत से देवस्थानों में इसकी पूजा होती है। सर्व सामान्य इसको काशी का कोतवाल अथवा रुद्रावतार महादेव का गण कहते हैं। कालिञ्जर में जो भैरव का मंदिर है उसको अबुलफ़ज़ल ने आईन अकबरी में लिखा है, काशी में बटुकनाथ का मंदिर बड़ा प्रसिद्ध है और कहा जाता है कि भैरव काशी के सब मन्दिरों की रक्षा करता है, बहुत से गाँवों में भी उसकी पूजा भूमिया आदि के नाम से होती है, यह पूजा ग्राम देवताओं की है शास्त्रोक्त नहीं है॥

प्र०–(१२) सतियों की पूजा की क्या व्यवस्था है?

उ०–सती पूजा भी बहुत जगह की जाती है और सतियों की जात दी जाती है, अर्थात् लोग मन्नत मान कर जब पूरी होती है तो सती के मन्दिर में जाते हैं। यह पूजा उन पति-

व्रता स्त्रियों की हैं जो अपने पतियों के साथ सती हुईं, परन्तु लोग इस लक्ष्य को नहीं देखते न उस पूजा से स्त्रियों को पातिव्रत धर्म में कोई शिक्षा मिलती है। अब सति होनी बन्द है क्योंकि यदि एक दो स्त्री शुद्ध पातिव्रत से सति होती थीं, तो बहुतों को बलात्कार आग में डाल देते थे। यदि सति पूजा हो तो केवल पतिसेवा के लिये हो नहीं तो उससे क्या फल है॥

वृक्षों की पूजा

प्र०-(१३) वृक्षों में किस २ की पूजा होती है?

उ०--सब से अधिक प्रचलित पूजा वट पीपल और तुलसी की है। पीपल में सब देवताओं का निवास माना गया है। गीता में श्रीकृष्ण भगवान् ने कहा है कि वृक्षों में अश्वत्थ में हूँ. इसका लगाना बड़ा पवित्र और इसका काटना बड़ा पाप समझा जाता है, और कहते हैं कि इसके उत्तर में ब्रह्मा, पूर्व में इन्द्रादि देव, मूल में यक्ष, समुद्र वेद स्थित हैं, वट वृक्ष की पूजा स्त्रियाँ करती हैं और गाँवों में इसके नीचे देवता का स्थान अवश्य होता है। तुलसी की पूजा भी पुराणों से निकली है और एक स्तोत्र तुलसी कवच के नाम से भी बन गया है. उसको श्रीकृष्ण जी की प्रियपत्नी माना जाता है, और बहुत सी विधवा वा अन्य स्त्रियाँ जिनके सन्तति नहीं होती सैकड़ों रुपये खर्च करके किसी ब्राह्मण के यहाँ शालिग्राम की मूर्त्ति से व्याह करती हैं और सारी विधि विवाह की होती है। यह कोई शास्त्रोक्त विधि नहीं तुलसीदल बड़ी गुणकारी वस्तु है, और तुलसी के वृक्ष सब घरों में होने चाहियें परन्तु तुलसी शालिग्राम का विवाह एक व्यर्थ सी बात है। वट के वृक्ष की छाया बड़ी सुखदायक है, कहीं कहीं सहस्त्रों पुरुषों उसके नीचे ठहर सक्ते हैं। पीपल नीम आदि वृक्ष बड़े उपकारक हैं. इनको लगाना चाहिये और रक्षा करनी चाहिये॥

प्र०-(१३) पशुओं में किन २ की पूजा होती है ? 

उ०-सब से मुख्य पूजा गौ की है, शास्त्र में गोदान की महिमा बड़े विस्तार से वर्णन की गई है। गौ को सारी ऋद्धि सिद्धि ऐहिक परमार्थिक कल्याण का हेतु माना गया है, एक गौ के दान से मनुष्य वैतरणी से तर जाता है। पञ्चगव्य अर्थात् दूध दही घी मूत्र गोमय सारी शुद्धि का हेतु माना गया है। गौओं में भी कपिल गौ के दान की बड़ी महिमा है, गौ का दूध सदा पवित्र है और अमृत समान गिना जाता है, जैसे कि अमृत जगत् को अमर्त्य करता है वैसेही गौ का दुग्ध घृत हव्य कव्य द्वारा जगत् के कल्याण के हेतु हैं। बड़े २ राजा जैसे श्रीरामचन्द्रजी, भरत, मान्धातादि गोदान में सदा तत्पर रहते थे, परन्तु प्राचीन समय में जैसी गोदान की महिमा और गौओं का महत्व था वैसेही उन की रक्षा और दान के भी नियम थे। महाभारत के अनुशासन पर्व अध्याय ६६ में कहा गया है कि ऐसे पुरुष को जो धार्मिक नहीं है जो पापाचारी, लोभी, असत्यवादी देव पितृकार्य को न करने वाला हो गोदान करना पाप का हेतु है। गोदान ऐसे पुरुष को करना चाहिये जो वेदान्त में निष्ठा रखता हो, जो पण्डित मेधावी जितेन्द्रिय सङ्गों से रहित हो, जो सदा प्रिय-भाषी हो जो भूख से पीड़ित होकर भी किसी का बुरा न चाहे जो क्रूर कर्मा न हो जो सदा अतिथि सेवा करता रहे। वर्त्तमान समय में इस प्रकार का दान नहीं होता, लोग विना विचारे चाहे जिस ब्राह्मण को गोदान करते हैं वे लोग लालच के मारे गौओं को ले लेते हैं और तत्काल बेच डालते हैं। इधर यजमान को तो यह धोखा होता है कि जो गौ मैंने दी वह पण्डित जी के यहां सुखी है और पण्डितजी उसका दूध पीते हैं उधर वह विचारी गौ घातकों के हाथ में पड़ कर अपनी

जान खो देती है। यह बात प्रतिदिन देखने में आती है, और देने वालों को पुण्य के स्थान में पाप होता है, घी और दूध प्रतिदिन कम होते जाते हैं बहुत सा घी स्वच्छ नहीं मिलता अच्छे दूध का मिलना कठिन हो गया है, खेती के बैल बल-हीन होते जाते हैं उनकी संख्या कम होती जाती है और दाम बढ़ते जाते हैं जो बैल पहिले १०) दस रुपये को आता था वह अब वह तीस रुपये का है, पहिले लोग सांड़ बना कर छोड़ते थे अब यह कम होता है। चारे का बहुत अभाव होता जाता है इसलिये यदि गौ की सच्ची पूजा करना चाहते हो तो इन नियमों को पालन करो ॥

१ हर ग्राम में पृथ्वी का एक भाग पशुओं के चरने का रक्खा जाय ॥

२ चारे की फ़सल अधिक बोई जाय और भूसा नाज का अधिक पैदा किया जाय ॥

३ गौओं और बैलों को नियत समय पर परिमित चारा दिया जाय, लवण अवश्य खिलाया जाय, गौओं के घर साफ़ रक्खे जायँ और उनको मैला न रक्खा जाय न मैले पात्रों में दुग्ध निकाला जाय, अयोग्य वस्तु न खिलाई जाय, इलाहाबाद में जो सर्कारी गोशाला है वहाँ गौओं को नियत समय पर भूसा और रिज़का घास बहुत बारीक काट कर दी जाती है और बहुत सुन्दर और साफ़ स्थानों में रक्खा जाता है और उनका दूध साफ़ कपड़े पहिन कर साफ़ हाथों से साफ़ बर्त्तनों में निकाला जाता है और एक एक गौ १५-बीस २ सेर तक दूध देती है और सब बड़ी हृष्ट पुष्ट हैं। यही सच्ची गो सेवा है ॥

४ बिना पात्र के कभी गोदान मत करो ॥

# त्यौहार-व्रत-उत्सव ।

प्र०-(१५) हिन्दुओं के मुख्य त्यौहार और व्रत कौन कौन हैं ?

उ०-हमारे यहां प्रायः हर महीने-तिथी औ दिन का महात्म्य माना गया है, और सब में ही दान पुण्य और व्रत का नियम है। परन्तु विशेष कर महीनों में कार्तिक, माघ और वैशाख बड़े पवित्र गिने जाते हैं। गीता में कहा गया है कि महीनों में मार्ग शीर्ष में ही हूं, परन्तु आज कल इस महीने को अधिक मानने कीपृथा नहीं है। तिथियों में अब अष्टमी एकादशी और पूर्णमासीका बहुत लोग व्रत करते हैं। दिनों में रविवारको सूर्य के उपासक, सोमवार को महादेव जी के, मंगल को हनुमान जी के उपासक व्रत रखते हैं। महाभारत में एकादशी व्रत नहीं पाया जाता, द्वादशी व्रत का विष्णु भगवान के उपासकों के लिये बड़ा महात्म्य कहा है ॥

विशेष व्रत और उत्सव इस प्रकार हैं ॥

(१) राम नवमी (चैत्र सुदी नौमी)-यह श्री रामचन्द्र जी का जन्मोत्सव दिन है, इस दिन अयोध्या में बड़ा मेला होता है, यह पवित्र उत्सव एक पवित्र महापुरुष का स्मारक सर्वत्र होना चाहिए ॥

(२) अक्षय तृतीया-( वैशाख सुदी तीज ), इस को सत्वा तीज भी कहते हैं, गंगा स्नान का इस दिन बहुत रिवाज है वैसाख सुदी १४ (नृसिंह चौदस) इस दिन कहते हैं कि नृसिंह अवतार हुआ ॥

(३) ज्येष्ठ सुदी १०-गंगा वतरण-जिसे दशहरा कहते हैं, इस दिन श्री गंगा जी पर्वतों से देश में लाई गई ऐसा कहा जाता है ॥

(४) ज्येष्ठ सुदी ११ जिसे निर्जला एकादशी कहते हैं-इस में निर्जल व्रत होता है, परन्तु जो अशक्त हैं वे निर्जल व्रत नहीं करते किन्तु फलाहार करते हैं, इस दिन ब्राह्मणों को जल के घट, पंखे, फलादि दिये जाते हैं॥

(५) आषाढ सुदी २-इस दिन श्री जगन्नाथ जी की रथ यात्रा होती है और पुरी में लाखों मनुष्य इकट्ठे हो जाते हैं। पहिले रथ के नीचे किचल कर मरना भ्रान्ति से बड़ा पुण्य माना जाता था अब इस का बन्द होना अच्छा है हुआ॥

(६) आषाढ़ी पूर्णिमा इस दिन गुरु पूजा और पवन परीक्षा होती है, विद्यार्थी किसी सरोवर अथवा नदी के तट पर एकत्रित होकर परस्पर सम्वाद और शास्त्रार्थ करते हैं और पवन परीक्षा से आगामि ऋतु की पैदावार की व्यवस्था की जाती है॥

(७) श्रावण सुदी १५-इस का रक्षाबन्धन (सलूनो) कहते हैं, यह एक बड़ा त्योहार अर्थात् उत्सव है, इस में शास्त्र के अनुकूल नदी अथवा तालाब के तट पर ऋषियों और पित्रों की पूजा और तर्पण होता है, और नवीन यज्ञोपवीत धारण करके शुद्ध हो कर उपनिषदों का पाठ किया जाता है। यह उत्सव इस लिये है कि लोग उस वेद शास्त्र और ब्रह्मविद्या के प्रवर्त्तकों को जिनके पुण्य प्रताप से भारतवर्ष चल रहा है न भूलें। इसी दिन हेमाद्रि सङ्कल्प होता है, यह एक अद्भुत संकल्प है, इस में सृष्टि की उत्पत्ति, स्थिति, लय का क्रम, काल, विभाग, ब्रह्माण्ड के खण्ड, योग विद्या के अङ्ग, ऋषियों, नदियों, पर्वतों, तीर्थों, वनों, उपवनों के नाम, देश देशान्तरों की व्यवस्था सृष्टि के आदि से आज तक काल की गति वर्णन की गई है, सर्व साधारण को शास्त्र मर्यादा स्मरणार्थ दिखाई गई है, संकल्प करने वाला इस जन्म अथवा जन्मान्तर में

वालक, युवा, वृद्ध अवस्थाओं में ज्ञात, अज्ञात, कामहत अथवा अकामहत छोटे बड़े पाप जैसे हिंसा, सुरापान स्तेयादि बुद्धि पूर्वक अथवा अबुद्धि पूर्वक सब से क्षमा मांगता है, जो कुछ मलिन बर्ताव अथवा अशुद्ध व्यवहार कूट साक्षी, पैशुन्य, मिथ्यावाद, वृत्तीछेदन, मित्र वञ्चन, स्वामी वञ्चन, असत्य-भाषण, पराञ्नभोजन, आदि किये हों उन सब से क्षमा चाहता है यदि संकल्प इस पिछला भाग नित्य किया जावे तो उस से कितना कुछ लाभ हो, अब इस पवित्र दिवस को विगाड़ कर ब्राह्मणों ने पैसे माँगने का अवसर कर लिया है। इसी दिन रक्षा बन्धन होता है। इसके मन्त्र वैदिक और पौराणिक दोनों हैं और उनका तात्पर्य यह है कि ईश्वर सब ओर से तुम्हारी रक्षा करे॥

(८) भाद्र बदी ८-(जन्माष्टमी) यह श्रीकृष्ण भगवान् के जन्मोत्सव का दिन-है यह पहिले दिन स्मार्तों का और दूसरे दिन वैष्णवों का होता है, परन्तु भारतादि प्राचीन शास्त्रों में ऐसा कोई विधान नहीं है। यह उत्सव सर्वत्र होना चाहिये और उस में श्रीकृष्ण भगवान् के शुद्ध और शास्त्रोक्त चरित्र और उद्देश्यों के स्मरण द्वारा जीवन शुद्ध करना चाहिये, अर्ध रात्री पर्यन्त व्रत रखने, नाचने, कूदने, दही फेंकने और बहुतसी धूम धाम से कदापि वह लाभ नहीं होगा जो कृष्ण के जीवन की ओर ध्यान देने से होगा॥

(९) भाद्र शुक्ला ४-इसे गणेश चतुर्थी कहते हैं-इस दिन गणेशजी की पूजा होती है, यह उत्सव विद्यार्थियों के लिये है इस दिन विद्या की मूर्त्ति गणेश जी का जन्म हुआ ऐसा कहते हैं॥

(१०) भाद्रपद शुक्ला ५-इसे ऋषि पञ्चमी कहते हैं-इस दिन सप्त ऋषियों की पूजा होती है और यह उन लोगों के

लिये है जो श्रावणी नहीं करते जैसे सामवेदी, इस दिन महेश्वरी वैश्यों का रक्षाबन्धन होता है॥

(११) भाद्रपद शुक्ला १४-( अनन्त चौदस ) यह विष्णु भगवान् का व्रत है इस दिन लोग अनन्त बाँधते हैं। इसी के साथ यदि विष्णु भगवान् के चरित्रों पर विचार किया जावे और उन की भक्ती बढ़ाई जावे तो ऐसा लाभ हो॥

(१२) भाद्रपद शुक्ला १५ से आश्विन बदी १५ तक पितृपक्ष है जिसे कनागत कहते हैं। प्राचीन शास्त्रों में यह पक्ष यथार्थ इस लिये रक्खा गया था कि इसमें नूतन अन्न से ऋषियों देवताओं और पितरों की पूजा हो, तौभी अब यह केवल ब्राह्मणों को भोजन कराने का रह गया है और भोजन भी बिना विचारे ऐसे कुपात्र ब्राह्मणों को कराया जाता है जो एक एक दिन में पांच पांच छः छः जगह जाकर खाना बुरा नहीं जानते। इससे दाता और भोक्ता दोनों पाप के भागी होते हैं। ये श्राद्ध अब इस तरह होने चाहियें कि विद्वान् सदाचारी ब्राह्मणों को सत्कार पूर्वक भोजन कराया जाय, श्राद्ध के समय जैसा कि शास्त्र में लिखा है वेद पाठ किया जाय और भोजन वह दिया जाय जो सात्विक हो और अपने पूर्वजों का जीवन चरित्र स्मरण किया जाय। सङ्कल्प का शब्दार्थ मन की कल्पना है इस लिये जो मन्त्र कि पितृ यज्ञ और तर्पण के हैं उनका लक्ष्यार्थ यही होना चाहिये कि देवताओं ऋषियों और पूर्वजों को न भूलें विद्या की उन्नति हो सदाचारियों की सेवा हो। सप्तमी से नवमी तक सरस्वती शयन होता है, उस दिन सब पुस्तकें एक जगह रखकर पूजा की जाती है और तीन दिन तक पुस्तकें नहीं उठाई जातीं। तीसरे दिन फिर पुस्तकें पूजा कर के उठाली जाती हैं।

(१३) आश्विन शुक्ला प्रतिपदा से दशमी तक बंगाल में दुर्गा पूजा और पश्चिमोत्तर देश में रामलीला होती है, दशमी दसेहरा का दिन है जब श्रीरामचन्द्र जी लंका पर चढ़े थे, उस दिन सब रजवाड़ों में सवारियां निकलती हैं और दर्बार होते हैं, यह एक उत्सव है कि जो सारे भारत में जहां नहीं होता अवश्य होना चाहिये। जैसे रामनवमी श्री रामचन्द्र जी का जन्मदिवस पवित्र दिन है वैसे ही यह दिन भी है। भारत का कल्याण इसी में है कि यहां के महापुरुषों और महानुभावों जैसे रामकृष्ण के चरित्रों और उपदेशों को सदा स्मरण किया जावे और रामलीलादि समागमोंमें उनके कथनों और उपदेशों को सर्व साधारण को सरल रीति से सुनाया जावे। जो रामलीला अब होती है उस से चित्त विनोद के सिवाय और कुछ लाभ नहीं, हिन्दुमात्र को चाहिये कि राम चन्द्र जी के सत्य, पराक्रम और दृढ़व्रत की कथा सुने और सुनावे।

(१४) अश्विन शुक्ला १५ शरद् पूर्णिमा श्रीकृष्ण भगवान्, का शार्दोत्सव है॥

(१५) कार्त्तिक वदि १५ दिवाली-इस दिन महालक्ष्मी का पूजन तथा दीपदान और घरों की सफ़ाई होती है। यह उत्सव भी सर्वत्र होना चाहिये परन्तु इसदिन जैसा कि कहीं कहीं होता है जुआ खेलना बन्द होना चाहिये॥

(१६) कार्त्तिक शुक्ला २-यमद्वितीया-इसदिन बहिनें भाइयों की पूजा करती हैं। मथुरा में विश्राम घाट पर स्नान होता है इस दिन यमुना ने यम की पूजा की थी इसी से इसे यम द्वितीया कहते हैं॥

(१७) व (१८) कार्त्तिक शुक्ला ११ से १५ तक इस दिन से पूर्णिमा तक भीष्म पंचक व्रत होता है-इसी को लेकर

गंगा तट पर पांच दिनका मेला होता है यह दिन भीष्म पिता-मह भारत के परम पूजनीय आचार्य के स्मरणार्थ हैं और उन को मानना चाहिये ॥

१९) मकर की संक्रान्ति पौष में होती है इस दिन गंगा सागर पर गंगा स्नान होता है और सर्व साधारण खिचड़ी तिल का दान व भोजन करते हैं ॥

(२०) माघ वदी अमावस इसे मौनी अमावास्या भी कहते हैं-इस दिन प्रयाग में त्रिवेणी का स्नान होता है और बारहवें वर्ष प्रयाग कुम्भ होता है। इसमें लाखों मनुष्य एकत्रित होते हैं और साधु अपना वैभव दिखाते हैं ॥

(२१) माघ शुक्ला पंचमी, यह वसंत पंचमी है, यह पवित्र दिवस सरस्वती अर्थात् विद्या की अधिष्ठात्री देवी का है-और जहां नहीं माना जाता, वहां अवश्य मानना चाहिये-विना विद्याके मान किये हमलोग कदापि आगे नहीं बढ़सक्ते, परन्तु मान पूजा यथार्थ होना चाहिये अर्थात् इस दिन को किसी विद्योन्नति के यथार्थ काम का दिवस बनाया जावे, विद्यार्थि कोई नई विद्या का प्रारम्भ करें. गृहस्थ कोई विद्यालयादि निर्माण करें. सन्यासी ब्रह्म विचार में अधिक प्रवृत्त होने और औरों को कराने का संकल्प करें ॥

(२२) फालगुन वदी त्रियोदशी (शिवरात्रि) यह व्रत अब इस प्रकार रक्खा जाता है कि लोग रात्रि को जागरण कर के चार पहिर में चार वार वेलपत्र फल मूलादि से शिव पूजा करते हैं और शिव मन्दिरों में बडे उत्सव होते हैं। परन्तु इस के साथ यदि भगवान शंकर के सदुपदेशों और ज्ञान वैराग्य और त्याग को लक्ष्य बनाया जावे और वास्तव शिव पूजा की जावे तो कैसा लाभ हो। उनका सिद्धान्त है कि पुष्प धूप दीपादिकों की पूजा बाल बुद्धियों के लिये है, जो

देव है वह तो ब्रह्मा, विष्णु, रुद्रादि देवताओं से तथा मन की वृत्तियों से परे, देश काल वस्तु के परिच्छेद से रहित सर्वज्ञ, सर्वव्यापि है। वही शिव, विष्णु, ब्रह्मा, यम, कुवेर, इन्द्रादि रूप से सर्वत्र प्रकट होता है, वही सब का अन्तरात्मा है उसकी पूजा ध्यान मात्र है, बोध ही उसके स्नानार्थ जल और शम सन्तोष पुष्प और आत्म समर्पण नैवेद्य होने चाहियें।

(योग वासिष्ट निर्वाण प्रकरण पूर्वार्द्ध सर्ग २६ व ६०)

(२३) व (२४) फालगुन शुक्ला पूर्णिमा होली और उसके अगले दिन चैत्र वदी १ को दुलहराडी अथवा धूल होती है होली के विषय में अनेक लोकोक्तियां हैं कोई कहते हैं कि यह एक राक्षसी हिरण्यकशिपु की बहन थी जो उसकी आज्ञासे प्रह्लाद को लेकर अग्नि में इस लिये प्रविष्ट हुई थी कि प्रह्लाद भस्म हो जावे परन्तु वह तो नहीं जला और होलिका जल गई, कोई कहते हैं कि यह नवान्न के पाक का उत्सव है। इनमें से पिछली बात ठीक मालूम होती है क्योंकि इस दिन कहीं २ नये जौ भून कर पलटे जाते हैं, और लोग एक दूसरे से मिलते हैं। इस उद्देश्यसे इस त्यौहार को मानने में कोई हानि नहीं। परन्तु कीचड़, मट्टी, धूल में लोटना और दूसरों पर डालना, मनुष्य से पशु बनना, अशलील बातें बकना किसी धर्म का अंग नहीं है, यह सारे बन्द होना चाहिये। कहीं कहीं ऐसी कृष्ण होलियां बन गई हैं कि जिन से सुनने वालों के तत्काल चित्त बिगड़ते हैं और दुराचार बढ़ता है कहीं कहीं कृष्ण मन्दिरों में होली पर गुसाईं अथवा पुजारी लोग होली खेलने के नाम से स्त्रियों की दुर्दशा करते हैं यह सब दूर होनी चाहिये। चित्त विनोद करो परन्तु पवित्र रीतिसे करो, परस्पर अच्छे भोजन करने, अच्छे वस्त्र धारण करने, अच्छे

भजन गाने का होली को अवसर बनाओ परन्तु चित्तों को मलिन बातों से कदापि न बिगाड़ो ॥

प्र०-(१६) इन उत्सवों और व्रतों से क्या लाभ है ?

उ०-इन उत्सवों और व्रतों का उद्देश्य बहुत अच्छा है भोगों से चित्त को हटाकर महापुरुषों के चरित्रों को स्मरण करना, तप और दान करना सर्वदा श्रेष्ठ है। शास्त्रों में व्रत इस लिये रक्खे गये हैं, कि मनुष्य भोगासक्त नहो बहुत से व्रतों से शारीरिक शुद्धि होती है, महाभारत में एक एक मास पर्यन्त अनशन व्रतों का विधान किया गया है और अब भी बहुत से स्त्री पुरुष चान्द्रायणादि व्रत करते हैं, सुकुमार स्त्रियां चतुर्मास में लवण शाकादि नहीं खातीं, बहुत सी अग्नि में पकी हुई सब वस्तुओं को त्याग देती हैं, जैनियों भी बड़े क्लिष्ट व्रत भाद्रपद में विशेष कर किये जाते हैं, परन्तु ये सब व्रत और नियम सात्विक भावसे होने चाहिये अन्यथा उनसे कुछ लाभ नहीं। इस बात पर सदा ध्यान रक्खो कि त्याग, तप, दान, कर्तव्य बुद्धि से केवल ईश्वर प्रीत्यर्थ किया जावे फल की इच्छा नहो, यही सब शास्त्रों का सिद्धान्त ॥

## तीर्थयात्रा ।

प्र०-(१७) तीर्थयात्रा की क्या व्यवस्था है ।

उ० शास्त्रों में तीर्थयात्रा की बड़ी महिमा कही गई है, विशेष कर उन लोगों के लिये जो बड़े बड़े यज्ञ द्रव्य के खर्च से नहीं कर सके। तीर्थयात्रा का फल चित्त शुद्धि द्वारा मोक्ष की प्राप्ति थी, कारण यह कि तीर्थों में ज्ञानी, तपस्वि, महात्मा रहते थे और वे अपने सदुपदेशों से अपने पास बैठने वालों को तार देते थे। सत्संग की ऐसी ही महिमा

है, संत पुरुष जैसा कि तुलसीदास जी ने कहा है आप भोजपत्र की नाईं दुःख उठाते हैं और दूसरों को सुख देते हैं। बिना शुद्ध भावना के तीर्थों में जाना व्यर्थ है पहिले अपने घर में शुभ कर्मों द्वारा अन्तःकर्ण को शुद्ध कर लो फिर यदि तीर्थ यात्रा करोगे तो उसका पूरा फल होगा। वर्त्तमान समय में लोग प्रतिदिन अनेक पाप करके यह चाहते हैं कि एक दिन के गंगा स्नान अथवा बद्रीनाथ वा जगन्नाथ की यात्रा से शुद्ध हो जावें, यह कैसे हो सक्ता है। इसी कारण आज कल की तीर्थयात्रा प्रायः सुफल नहीं होती॥

प्र०-(१८) मुख्य तीर्थ कौन से है ?

उ०-पहिले समय में कुरुक्षेत्र, पुष्कर, प्रभास, गोदावरी, नैमिष, गंगाद्वार, (हरिद्वार), कंखल, काशी, प्रयाग, नर्मदा, गया, अयोध्या, द्वारिका, बदरी आदि बड़े तीर्थ थे, अब भी यही सब तीर्थ माने जाते हैं। इनके साथ, जगन्नाथ, रामेश्वर, रादि और मिल गये हैं। अयोध्या, मथुरा. माया, (हरिद्वार), काशी, कांची, अविन्तिका (उज्जैन) और द्वारिका ये सात पुरियां मोक्ष की देनेवाली मानी जाती हैं। इनके सिवाय प्रत्येक मत के तीर्थ अलग अलग भी हैं। वर्तमान तीर्थों की संक्षेप से यह व्यवस्था है :--

१-कुरुक्षेत्र यह भारतवर्ष का प्राचीन पवित्र स्थान वेद शास्त्रों में प्रसिद्ध है। महाभारत में इसे सरस्वती दृषध्वती के बीच में देवताओं और ऋषियों के रहने का स्थान कहा गया है, यहां पर ही भारत का युद्ध हुआ था। उसके पीछे भी और जितनी लड़ाइयां जो इस देश को इधर से उधर करने वाली हुईं वे भी इसीके आस पास हुईं। यह मैदान कोसों तक चला गया है और वहां पद पद पर मालूम होता है कि वीर भूमि है. भगवद्गीता के प्रारंभ में धर्मक्षेत्र के

विशेषण से कुरुक्षेत्र को कहा है, इसमें जो तालाब है उसके विषय में कहा जाता है कि महाभारत के अंतमें दुर्योधन इसी में छिपा था, उसके सामने एक ऊंचे टीले पर चक्रव्यूह स्थान है जहां अर्जुन का पुत्र अभिमन्यु मारा गया था। सूर्य ग्रहण पर यहां लाखों आदमियों का मेला होता है॥

२-पुष्करराज यह बड़ा रमणीक और पवित्र स्थान अजमेर के पास पहाड़ों के बीच में है। यह प्राचीन तपोभूमि थी, इसको तीर्थराज के नाम से कहा गया है यहां पर ब्रह्मा जी का मंदिर है जो और कहीं नहीं है। अब इस तालाब का जल नालों के बढ़जाने से मलिन हो गया है, परन्तु पुष्कर उद्धारणी सभा इसकी शुद्धि का प्रयत्न कर रही है। यहां पर कार्तिक पूर्णिमा को बड़ा मेला होता है, अब भी यहां के पर्वतों में उन लोगों के लिये जो ध्यान करना चाहें बड़े बड़े उत्तम स्थान हैं॥

३-प्रयागराज जिसे अब इलाहाबाद कहते हैं। यहां पर गंगा यमुना का संगम है और कहते हैं कि एक तीसरी नदी जो लुप्त है और भी मिली है परन्तु वेद में केवल इतनाहीं कहा है (सिता सिते यत्र संगते) अर्थात् गंगा यमुना ही यहां पर मिली हैं। यह स्थान प्राचीन शास्त्रों में देवताओं और राजाओं की यज्ञभूमि कहा गया है। यहां पर माघ में कल्पवास का बड़ा महात्म है और १२ वर्ष में कुंभ और ६ वर्ष अर्धकुंभी का बड़ा भारी मेला होता है॥

४ हरिद्वार-शास्त्र में इसको गंगाद्वार कहते हैं क्योंकि यहां पर गंगा जी पहाड़ों से मैदान में आई हैं, यहां का मुख्य स्थान ब्रह्मकुण्ड है जिसे हर की पैड़ी भी कहते हैं। इस से कुछ ऊपर सप्तस्रोत है जहां गंगा जी की सात धारें होगई हैं। कंखल में जो हरिद्वार के पास है दक्ष प्रजापति का मंदिर

प्राचीन है, इस स्थान पर कहा गया है कि दक्ष ने यज्ञ किया था. हरिद्वार में सदा से नित्य प्रति सैकड़ों यात्री ब्रह्मकुण्ड में आकर स्नान करते हैं-यहां अस्थि डालने का बड़ा पुण्य गिना जाता है । १२ वर्ष में यहां पर कुंभ और ६ वर्ष अधकुंभी होती है, इन मेलों पर लाखों आदमी दूर २ से आकर एकत्रित होते हैं, बहुत से अखाड़े और संप्रदाय के लोग जमा हो कर अपना वैभव दिखलाते हैं, पहले ब्रह्मकुंड पर स्नान करने में शैव, वैष्णवों में लड़ाई होती थी जिसमें सैकड़ों आदमी मर जाते थे अब सरकार अंग्रेज़ी के प्रबंध से यह मेला बड़ी शांति के साथ आनन्द पूर्वक होता है॥

भारतादि शास्त्रों में गङ्गा का जितना महात्म्य कहा कहा गया है उतना किसी तीर्थ का नहीं। गङ्गा स्नान से सब पाप धुल जाते हैं. गङ्गा सर्व तीर्थमयी है, जिस देश में गङ्गा वहे वही तप के योग्य है, पुष्कर, कुरुक्षेत्र, प्रयाग में स्नान करो और गङ्गाजल पान करो फिर सब दोषों की शुद्धि हो जावेगी, कलियुग में केवल गङ्गा ही तीर्थ है ऐसा सब हिन्दू मानते हैं। इसके जल के अनेक गुणों को तो हकीम और डाक्टर भी मानते हैं और कहते हैं कि उसमें डालते ही हैज़ा और दारुण रोगों के कीड़े तत्काल मरजाते हैं। जो लोग शुद्ध गङ्गाजल का नित्य सेवन करते हैं वे कभी रोगी नहीं होते। कवियों ने गङ्गा की महिमा वर्णन करने मेंअपनी कविता को समाप्त कर दिया। विरक्तों ने उसके तट पर समाधि लगाना अपने जीवन का परम उद्देश्य जाना सामान्य गृहस्थ गङ्गा स्नान से कठिन से कठिन कामों की समाप्ति की उपमा देते हैं, गङ्गाकी शपथ पर सहस्त्रों रुपये इधर से उधर होजाते हैं। मरते समय गङ्गाजल मुख में डालना बड़ा आवश्यक माना

गया है। एकान्त में इसके तट पर बैठ कर कैसाही अशान्त चित्त पुरुष हो अवश्यमेव शान्त हो जाता है॥

५-बद्रिकाश्रम-हिमालय पर्वत सदा से देव स्थान व तपोभूमि व स्वर्ग है यहां श्रीगङ्गाजी के तट पर पर्वत की कंदराओं में फलमूल खाकर ऋषि समाधि लगाते थे, वैराग्य संपन्न वानप्रस्थ व संन्यासी महापुरुषों के लिये और कोई स्थान ऐसा पवित्र नहीं है। अब भी उत्तराखंड में गंगातट पर सहस्रों महात्मा रहते हैं और कोई २ उन में से बड़े ज्ञानी और विरक्त हैं। लछमण झूले पर गंगा की शोभा अकथनीय है, जहां पहले उतरना कठिन था अब एक वहां सुंदर पुल सेठ सूर्य्यमल कलकत्ते वालेने बनवा कर बड़ा यश लिया है। इसके आगे देव प्रयाग है, जहां भागीरथी और अलखनंदा और मंदाकिनी मिली हैं। केदारनाथ जी का मंदिर उसके आगे है, यह स्थान समुद्रसे प्रायः ११००० फुट ऊंचा है। वहां से जोशीमठ पांडुक्षेत्र होकर बद्रीनाथ जाते हैं। जोशीमठ वह स्थान है जहां श्रीशंकराचार्य भगवान भाष्यकार ने षोडस भाष्य रचे थे। परन्तु समय के प्रभाव से वहां पर अब ब्रह्मविद्या का नाम भी नहीं। यहां पर जो मूर्ति है उसके विषय में कहा जाता है कि उसके हाथ का पत्थर बराबर क्षीण होता जाता है जब वह हाथ बिलकुल गिर पड़ेगा तब बद्रीनाथ का मंदिर ऐसा बरफ में ढक जायगा कि यात्रा बंद हो जावेगी। बद्रीनाथ जी का मंदिर नवीन है। परन्तु मूर्त्ति प्राचीन है यह मूर्त्ति स्वामि शंकराचार्य जी ने नारदकुंड से निकाली थी अब बद्रीनाथ जी की यात्रा पूर्व की नाई कठिन नहीं रही सहस्रों स्त्री पुरुष प्रति वर्ष यात्रा के लिये जाते हैं॥

६-अयोध्या जी श्री रामचन्द्र जी की राजधानी है-यहां पर रामनौमी को बड़ा मेला होता है, हनुमान गढ़ी यहां का

बड़ा प्रसिद्ध मंदिर है सिवाय इसके यहां और कोई प्राचीन मंदिर नहीं है ॥

७ काशी सदा से विद्या का बड़ा स्थान चला आया है उपनिषदों में काशी और वाराणसी के नाम से इसे कहा है। पुराणों में इसको महादेव का स्थान कहा है, यहां पर जितने शिव मंदिर हैं उतने और कहीं नहीं। मुख्य मंदिर विश्वनाथ जी का है। पहिला मंदिर औरंगज़ेब के समय में गिरा कर उसकी जगह मसजिद बनाई गई थी, उसी के पास दूसरा मंदिर अहिल्याबाई इन्दौर की रानी ने बनवाया और ऊपर का सुवर्ण महाराजा रनजीतसिंह के समय में जड़ा गया, इस मंदिर में सहस्रों रुपये की आमदनी है लाखों यात्री दर्शन के लिये आते हैं परन्तु यहां का बहुत सा रुपया व्यर्थ जाता है और कोई विशेष धर्म कार्य्य सिद्ध नहीं होता। इसी के पास अन्नपूर्णा का प्रधान मंदिर है यहां पर नवरात्रों में सहस्रों पुरुष दुर्गा पाठ करते हैं; इस मंदिर में मदिरा मांस का व्यवहार कुछ नहीं किया जाता। मनिकर्णिका वह स्थान है जहां यात्री पंचकोशी व अंतरग्रही करते समय स्नान व आचमन करते हैं, यहां से ही पंचकोशी की यात्रा का प्रारम्भ होता है और यहां पर ही समाप्ति होती है। मान मंदिर वह स्थान है कि जहां पहिले समय में जोतिष द्वारा तारागणों का हिसाब लगाया जाता था। कालभैरव जी का मंदिर भी प्रधान और सर्वत्र प्रसिद्ध है। काशी में अब भी सहस्रों विद्यार्थी दूर २ से संस्कृत पढ़ने आते हैं सिवाय गौरमिंट संस्कृत कालिज के बहुत सी पाठशालाएं विद्यार्थियों के पढ़ने के लिये विद्यमान हैं, बहुत से पंडित अपने २ घरों में भी विद्यार्थियों को पढ़ाते हैं इस शिक्षा प्रणाली में छात्रों का कुछ भी खर्च नहीं होता, किन्तु बहुत से अध्यापक अपने

पास से शिष्यों की पालनादि करते हैं, इस प्रकार सहस्रों विद्यार्थी विद्या पढ़ कर देश देशांतरों में जा कर अपनी वृत्ती उपार्जन करते हैं। विद्यार्थियों के लिये काशी में अब भी ३०० सौ से अधिक अन्न क्षेत्र हैं परंतु इन में से वहुतों का प्रबंध अच्छा नहीं है। बहुत से ब्राह्मण काशी में अब भी ऋक, यजुः, साम, अथर्व चारों संहिताओं को कंठ से पाठ करते हैं और एक मात्रा भी त्रुटि नहीं होती, यदि कमी है तो उच्च विचार और ब्रह्म विद्या की है और इसके जानने वाले प्रति दिन कम होते जाते हैं॥

८–गया यह भी एक प्राचीन पितृ तीर्थ है, इसमें पित्रों को पिण्डदान का शास्त्रों में बड़ा महात्म्य कहागया है, "बहुत से पुत्रों की इच्छा करो कि उनमें से कोई तो गया जावे अथवा अश्वमेध करे या नीला सांड़ छोड़े," यह शास्त्र का कथन। यहां पर अब भी पितृपक्ष में सहस्रों यात्री दूर २ से आकर पितृ श्राद्ध करते हैं, यहां का मुख्य स्थान विष्णुपादा का मंदिर है उससे थोड़ी दूर पर बोध गया है कि जहां बुद्ध भगवान् को समाधि हुई थी इस जगह पर सारी पृथ्वी के बोध यात्री दर्शन को आते हैं और कहा जाता है कि वह वट वृक्ष जिसके नीचे समाधि हुई थी अब तक विद्यमान है। बोध गया का मंदिर सबसे पहिले २२३ वर्ष सन् ईसवी से पहिले राजा अशोक ने बनाया था उसकी दिवाल अब तक मौजूद है

९–जगन्नाथ इसको पुरुषोत्तम भी कहते हैं, यहां पर एक मंदिर सन् ११९८ ईसवी में अनंग भीमदेव ने बनाया था वह मंदिर फिर सत्रहवीं सदी में गिर गया और नया बनाया गया। अरुण स्तंभ और भोग मंदिर पहिले नहीं बने थे उन को मरहटों ने बनाया, इस मंदिर के विषय में एक बड़े अंग्रेज़ विद्वान का कथन है कि समस्त भूमि में उसके सदृश दूसरा

मंदिर नहीं, इसके ४ भाग हैं, १ देवल जहां जगन्नाथ बलभद्र जी और सुभद्रा जी की मूर्त्तियां हैं, दूसरा भोग मंदिर जहां भोग लगता है, ३ नट मंदिर जहां गाना होता है, ४ जगमोहन जहां यात्री लोग खड़े होकर दर्शन करते हैं । महाराजा रंजीतसिंह ने इस मंदिर की बड़ी सहायता की थी, अब भी उसे बहुतसी माफ़ी अंग्रेज़ी गौरमिन्ट ने दे रक्खी है। यहां पर प्रातःकाल से रात्रि तक भोग लगता रहता है और जगन्नाथ पुरी में कोई भी अपने घर भोजन नहीं बनाता, सब मन्दिर से ही मंगाकर खाते हैं, कोई विचार सखरे निखरे का नहीं है, हर जाति के लोग एक दूसरे के हाथ से ही नहीं किन्तु एक दूसरे का भूठा तक खाते हैं। बहुत से विचारशील पुरुषों ने इसकी व्यवस्था यह की है कि यह सब बातें बौद्धों अथवा शाक्तों से ली गई हैं और मंदिर की बनावट और विमला देवी की पूजा से जो मंदिरमें सब से पहिले होती है ऐसा प्रतीत होता है कि इसमें शाक्त अंश अवश्य मिला हुआ है। आषाढ़ में रथजात्रा का मेला होता है उसमें लाखों मनुष्य एकत्रित होते हैं, शोक के साथ देखा गया है कि जो भोजन यात्रियों को महा प्रसाद के नाम से मिलता है वह प्रायः अधकचरा होता है, पानी भी अच्छा नहीं मिलता और इसी से सहस्रों मनुष्य हरसाल मरते हैं, मन्दिर में सिंहासन के आगे बड़ा अंधेरा रहता है इन सब बातों में संशोधन होना अवश्य है। पुरी से थोड़ी दूर पर भुवनेश्वर है वहां पर प्राचीन काल से आज तक जो २ परिवर्तन मंदिरों की बनाने में हुआ वह स्पष्ट प्रतीत होता है। जगन्नाथ के पास कोनार्क का भी मंदिर है जहां सूर्य्य को पूजा होती थी उसके विषय में आईन अकबरी वाला कहता है कि इस मंदिर को देख कर कोई भी मनुष्य ऐसा नहीं होगा

जो विस्मित न हो—यह जगन्नाथपुरी नवीन तीर्थ है इसका भारतादि शास्त्रों में कहीं कथन नहीं है ॥

१०-रामेश्वर समुद्र तटपर वह स्थान है जहां से श्रीरामचंद्रजी सेतु बांध कर लङ्का पर चढ़े थे, यहां पर शिव जी का बड़ा मंदिर है और गंगोत्री से ला कर जलचढ़ाया जाता है परंतु वाल्मीकी रामायण अथवा महाभारत में इस का कोई वर्णन नहीं है ॥

११ मथुरा वृन्दावन वैष्णवों के बड़े तीर्थ श्रीकृष्ण महाराज की जन्मभूमि और बाल लीला के स्थान हैं। मथुरा में जितने मंदिर हैं वे सब नये हैं वृन्दावन में भी सिवाय गोविंद देव मदन मोहनादि दो तीन मंदिरों के और सब नवीन हैं। मथुरा में पारख जी का और वृन्दावन में रंगजी—लाला बाबूसाह जी—राधारमण ब्रह्मचारी आदिके मंदिर बड़े प्रसिद्ध हैं, यहां पर प्रति दिन विशेषकर श्रावण में दूर दूर के लोग आते हैं। गोवर्धन गोकुल नन्दग्राम बरसाना आदि भी यात्राकी बड़ी जगह हैं परन्तु वर्तमान समय में कृष्ण भगवान का वास्तव जीवन-चरित्र और पवित्र उपदेश भागवत-ब्रह्म वैवर्तादि पुराणों और सूरदासादि कवियों की रची हुई बाललीला और रासलीला के नीचे ऐसा दब गये हैं कि उनसे लोग प्रायः अनभिज्ञ रह कर अनेक वक्ताओं की बहुत सी कपोल कल्पित और व्यर्थ बातों पर विश्वास रख कर के श्रीकृष्ण को चोर जार और विषयी मान बैठे हैं। जिससे उनमें श्रद्धाभक्ति उत्पन्न होने के स्थान में अश्रद्धा होती है, यह सब लौकिक

प्रथा जब तक शुद्ध न होगी हमारे कल्याण की कोई आशा नहीं, इसलिये श्रीकृष्ण भगवान का जीवन चरित्र जो महाभारत में है संक्षेप से दिया जाता है ॥

उनके विषय में यह कथन कि "कृष्णस्तु भगवान् स्वयं" सर्वथा सत्य है, भारत का क्या पृथ्वी भर में कोई ऐसा महानुभाव नहीं हुआ जो बल, वीर्य, पराक्रम में उतना परिपूर्ण हो, उनकी विद्वत्ता, ज्ञान, बल और त्याग के कारण उनके सहचारी उनको ईश्वर रूप मानते थे। अपने आप को सर्वथा भूल कर पर काज सम्हारना, दुष्टों का निग्रह करना, सज्जनों को सुख देना, अधर्म को दूर करना और धर्म को स्थापन करना, सदा सत्य परायण हृदय से सर्व त्यागी आत्मनिष्ठ रहना यही उनके जीवन का परम लक्ष्य था। वसुदेव देवकी के गृह में जन्म लेकर कुछ दिन तक वे गोकुल में नन्द यशोदा गोपों के घर में पले, वहां पर उन्होंने पूतना. हंस. डिंभादि प्रजा को बहुत क्लेश देने वाले दुष्टों को मारा, कालीनाग का दमन किया, गोवर्धन द्वारा व्रज कि रक्षा की, फिर कंस को मारा, और जरासंध को भीम से मरवाकर राजा युधिष्ठिर कि राजसूय यज्ञ में आप ब्राह्मणों की सेवा का काम अङ्गीकार किया। भारत के युद्ध से पहिले धृतराष्ट्र की सभा में पाण्डवों के दूत बन कर बड़े गम्भीरता से कौरव पाण्डवों में संधी कराने का प्रयत्न किया और जब दुर्योधनादि ने न सुना तो आप अर्जुन के सारथी बने और अपनी सेना दुर्योधन को देदी, और युद्ध में अर्जुन को गीता के उपदेश द्वारा सारे जगत का सदा के लिये कल्याण किया। कृष्ण ही पाण्डवों के जय के हेतु हुए। फिर अभिमन्यु के पुत्र परीक्षित को जो मृतक पैदा हुआ था अपने सत्य और तपोबल से सजीवित किया। अन्त में यादवों में मद्यपान और व्यभिचार की वृद्धि देख कर बहुत

दुःखी हुए और जब यादव कुल का परस्पर कलह से विध्वन्स होगया तब योग द्वारा प्राण त्याग परमधाम को सिधारे। व्यास जी का सिद्धान्त है कि भारत में कृष्ण भगवान की महिमा ही सर्वत्र गाई गई है, जहां कृष्ण हैं वहां धर्म है, जहां धर्म है वहां जय है, भीष्मपितामह का कथन था कि वेद वेदाङ्ग का ज्ञान, बल, चतुराई, शास्त्र, शौर्यही कीर्त्ति बुद्धि, आदि सब गुण श्रीकृष्ण में थे जो मनुष्य उत्तम धर्म को सम्पादन करना चाहे उसे चाहिये कि श्रीकृष्ण भगवान का आराधन करे। उनके लक्ष्यों को सदा सामने रखने से ही भारतका कल्याण होगा॥

(११) द्वारिका-यह कृष्ण भगवान की राजधानी थी, महा भारत से पाया जाता है कि उन के अन्तर्धान होते ही वह समुद्र में डूब गई, वर्तमान द्वारिका नवीन है.॥

यह व्यवस्था उन तीर्थों की है जो सर्व साधारण में प्रसिद्ध हैं। इन के सिवाय वैष्णवों में नाथ द्वारादि और शैवों में ओंकार महाकालादि प्रसिद्ध तीर्थ हैं॥

प्र०-(१८) इन तीर्थों की वर्तमान दशा कैसी है ?

उ०-इन की वर्त्तमान दशा अच्छी नहीं, प्रत्येक तीर्थ में पण्डों और भिखारियों के कारण किसी के चित्तको प्रायः शान्ति नहीं होती। दम्भी, दुराचारी, पाखण्डी लोग बहुत एकत्रित होकर बिचारे यात्रियों को लूटते हैं. पण्डे बहुधा ऐसे अनपढ, दुराचारी, मद्यपान करने वाले व्यभिचारि होते हैं कि उन्हें बेचारे यात्रियों की कष्टकी कमाईको अदालतों की लड़ाई, व्यभिचार जुए वा और दुराचारों में उड़ाने में संकोच नहीं होता और जो अनर्थ तीर्थों में देखने में आता है वह और कहीं नहीं दीखता। इस समय के तीर्थ प्रायः नाम मात्र के रह गये हैं। सर्वसाधारणकी अबभी उनमें बड़ी श्रद्धा है परन्तु वे अन्ध परंपरा से अच्छे और बुरेका विवेचन नहीं करते और आंखें बन्द

कर के पण्डों भिखारियों और वेष धारियों से धोखा खाते हैं विना पण्डे के सुफल बोले यात्रा सुफल नहीं मानते और पण्डे सुफल बोलने में यज़मान को कोराकर छोड़ते हैं, सद्-सद् के विवेचन और विद्या की वृद्धिसे ही इसका सुधार हो सक्ता है।

प्रयाग, हरिद्वार, नासिक और अवन्तिका में जो कुम्भ हर तीसरे वर्ष होते हैं उनमें साधु महात्मा पण्डित एकत्रित होकर यदि धर्मका विचार करें, स्मृति शास्त्रको समयानुसार शुद्ध करें, पन्थाई झगड़ों को दूर करके मिलकर धर्मकी मर्यादा स्थापन करें जैसा कि शास्त्र का आशय है, द्रोह, ईर्षा, द्वेष को उन पवित्र स्थानों में न जाने दें, गृहस्थ लोग भी इन स्थानों में विना विचारे दान न दें तो कैसा अच्छा हो। दम्भियों आलसियों दुराचारियों की संख्या को विना परिश्रम का भोजन और अच्छे अच्छे पदार्थ दे कर न बढ़ाओ, किसी पण्डे को जो पढ़ा लिखा न हो कभी भी अपने पास न आने दो, किसी के वेष पर भरोसा करके अपना गुरु वा पूजापात्र न बनाओ। तीर्थों को व्यवस्था की शुद्धि भारत के धर्म की शुद्धि है। जैसे कि तीर्थ आजकल हैं उनसे तो घर रहना भला है, यदि तीर्थयात्रा करो तो अन्ध परम्परा छोड़ दो, तीर्थों में धक्के खाने से मोक्ष नहीं होती।

गरुड़ पुराण में कहा है—

ज्ञान ह्रदे सत्य जले राग द्वेषमलापहे।
यः स्नाति मानसे तीर्थे सवैमोक्षमवाप्नुयात्॥

(अर्थ) मानस तीर्थ में ज्ञान रूपी तालाव के राग द्वेष रूपी मल क दूरो करने वाले सत्य रूपी जल में जो स्नान करता है वही मोक्ष को प्राप्त होता है।

# नवमोऽध्यायः ।

## दान धर्म्म ।

"श्रद्धया देयम् अश्रद्धयाऽदेयम् श्रिया देयम् ह्रिया देयम् भिया देयम् संविदा देयम् ।

अर्थ श्रद्धा पूर्वक दान करना चाहिये-अश्रद्धा से दान न करो-विभूति से (वित्त के अनुसार) दान करो-लज्जा पूर्वक दान करो-भय पूर्वक दान करो-ज्ञान पूर्वक दान करो ( तैत्तरीयोपनिषद्-शिक्षा ध्यायः) ॥

प्र०-(१) दान का क्या नियम होना चाहिये ?

उ०-वही जो श्रुति ने ऊपर कहा है, अर्थात् पात्र को देखकर श्रद्धा पूर्वक दो, जितना वित्त हो उतना लज्जा के साथ उद्धत्ता को छोड़ कर ईश्वर का भयकर के दो ॥

प्र०-(२) दान कितने प्रकार का होता है ?

उ०-दान तीन प्रकार का है-सात्विक, राजस, तामस-जो दान केवल इस बुद्धि से कि वह देने योग्य है, ऐसे पुरुष को जिस से किसी प्रत्युपकार की आशा न हो, उचित देश में उचित समय पर पात्र विचार कर किया जावे-वह सात्विक दान है, जो दान प्रत्युपकार की आशा से अथवा फल के उद्देश्य पूर्वक क्लेश सहित किया जावे वह राजस है, जो दान कुपात्र को बिना देश काल विचारे बिना सत्कार के तिरस्कार पूर्वक किया जावे वह तामस है ॥

(भगवद्गीता अ० १७ श्लोक २०-२१-२२)

प्र०-(३) पात्र कौन है ?

उ०-जो दीन अथवा दुखी हो और जिसे दान की आवश्यक्ता हो वही पात्र है, दम्भी, दुराचारी, मुर्ख कुपात्र है, कुपात्र को दिया हुआ दान कदापि फलदायक नहीं होता, दान ऐसे पुरुषों को देना चाहिये जो याञ्चा न करें, जो फल अग्निहोत्र से होता है वही फल वेदवेत्ता पुरुप को जो कि अपने व्रत से सावधान हो, जो अपने तप और ज्ञान को अपने मुख से प्रगट न करे, जो दृढ़वत हो, जिसकी दृष्टि सूक्ष्म विचार में लगी हुई हो, जो जितेन्द्रिय हो, दान देने से होता है। सब भूतों पर दया रखने वाला सत्य और तप परायण पुरुष ही दान का पात्र है। उसे श्रद्धा भक्ति पूर्वक दान करना यही सत्पुरुषों के काम है, थोड़ा सा भी दान यदि भक्ति पूर्वक पात्र में किया जाय तो वह सहस्रों दानों से जो विना विचारे कुपात्रों को किये जावें श्रेष्ठ होता है-यह शास्त्र का नियम है, वर्तमान समय में जो व्यवस्था मांगने वालों की हो गई है उस से पात्र कुपात्र का विवेचन कठिन हो गया है, फिर भी यदि दान देने वाले विचार के साथ दान करें तो दान व्यवस्था शीघ्र शुद्धी हो जायेगी ॥

प्र०-(४) सब दानों में श्रेष्ट कौन दान है ?

उ०-सब दानों में श्रेष्ठ भूखे को अन्नदान और वृत्तिहीन को वृत्ति लगना है, महाभारत में कहा है कि अन्न के बराबर कोई दान नहीं है, न हुआ न होगा, यदि कोई भूखा हो तो उसकी जाति पांति मत देखो वह अन्नदान का पात्र है, कोई काल कोई जगह हो वही तीर्थ है। परन्तु जिस रीति से अब अन्नदान होता है वह प्रायः अच्छी नहीं है, बहुत सी जगह अन्न क्षेत्रों में भूखों की जगह हृष्टों पुष्टो दम्भियों दुराचारियों का दान के नाम से पोषण होता है और जो दान के पात्र

हैं उन्हें रोटी तक नहीं मिलती, इससे दुराचार की वृद्धि और धर्म की हानि होती है तीर्थों में यह प्रतिदिन होता है, यह दूर होना चाहिये ।

प्र०-(५) इन दानों से अतिरिक्त और कौन कौन दान होने चाहियें ?

उ०-विद्या दान, जल दान, औषधि दान, अभय दानादि सब अपनी अपनी जगह अपने अपने समय पर श्रेष्ठ हैं । विद्या दान से बढ़कर कोई दान नहीं, विशेष कर इस देश में इस समय पर जब विद्या की इतनी कमी है। और देश जैसे इंगलेण्ड, अमरीका आदि में जहां विद्या की इतनी वृद्धि है लोग प्रति दिन सहस्त्रों रुपये विद्योन्नति के लिये देते हैं। यहां विवाहादि कार्यों में सहस्त्रों रुपये वृथा लुटा देते हैं, अथवा कुपात्रों को नाच तमाशे में देते हैं, यहां जो लोग यह समझते हैं कि हम बड़े धनाढ्य हैं वे इंगलेण्ड अथवा अमरीका के सामान्य पुरुषों के भी बराबर नहीं । यदि हम अब भी विचार पूर्वक दान करें तो सैंकड़ों विद्यार्थियों का पालन हो जावे, देश की उन्नति हो, और जिस दारिद्र्य के वृद्धि का शोक है वह दूर हो जावे । हर साल वर्षा के यथोचित समय पर न होने से दुर्भिक्ष बना रहता है, इस के दूर करने के निमित्त वापि, कूप, तड़ागादि का बनाना मन्दिरों के बनाने से आवश्यकतर है । शास्त्रों में तड़ागों के खुदवाने और वृक्षों के लगाने का बड़ा महात्म्य इस कारण कहा गया है कि उनसे सब का उपकार होता है । महाभारत में कहा गया है कि तड़ाग के स्थान की भूमि सुन्दर होनी चाहिये, वहां पर सत्पुरुषों का निवास हो, और प्राणिमात्र जल से तृप्त हो-एक अच्छे तालाब के बनाने से जो फल होता है वह अश्वमेध से भी नहीं होता, इसी प्रकार वृक्षों का लगाना भी बड़े पुण्य का काम है । व्यास

जी कहते हैं कि वृक्ष देवताओं को फूलों से, पितरों को फलों से, और सारे अतिथियों को अपनी छाया से सन्तुष्ट करते हैं। जैसे कि मनुष्य की सन्तति उसकी रक्षा करती है वैसे ही उस के लगाये हुए वृक्ष भी उस की रक्षा करते हैं। यह धर्म कार्य अब कम होता है और इसी कारण यहां वृष्टि में भी कमी होती जाती है।

दान की महिमा वस्तु के वहुमूल्य अथवा अल्पमूल्य पर नहीं है। कहते हैं कि महाभारत में राजा युधिष्ठिर के अश्वमेध यज्ञ में एक नकुल (न्यौला) आया और उसने कहा कि यह यज्ञ सत्तू के एक प्रस्थ के वरावर भी नहीं है जो उंछ वृत्ति धारण करने वाले एक ब्राह्मण ने कुरुक्षेत्र में किया: वहाँ वड़ा दुर्भिक्ष था और उस ब्राह्मण के घर में वहुत दिनों तक कुछ खाने को न रहा, एक दिन ज्येष्ठ के महीने में छटे पहर एक प्रस्थ जौ का मिला और उसको सत्तू वना विभाग कर सकुटुम्ब वैठ कर खानाही चाहता था कि एक अतिथि आ पहुँचा और वोला कि मै भूखा हूं भोजन दो, ब्राह्मण ने प्रसन्नता पूर्वक अपना भाग उस को दिया परन्तु उसकी तृप्ति न होने पर उसकी स्त्री पुत्र, पुत्रवधू, ने भी अपने २ भाग दे दिये और उस अतिथि ने प्रसन्न होकर अपना स्वरूप जो धर्म था दिखाया और कहा कि इस तुम्हारे पुण्य कर्म से तुम सब मोक्ष के भागी होगये। धन का उपार्जन करना थोड़ी वस्तु है परन्तु उसको सत्पात्र को देना वड़ी चीज़ है उस से भी अधिक काल विचार कर देना है और उस से भी अधिक श्रद्धा से देना है। ईश्वर सहस्रों के दान से ऐसा प्रसन्न नहीं होता कि जैसा एक अञ्जलि जल से होता है जो श्रद्धा पूर्वक प्रीति के साथ दी जाय। सारे दान की साफल्यता इस वात पर निर्भर है कि वह द्रव्य जो

दिया जावे न्यायोपार्जित हो, कोई दान अन्याय से कमाये हुए द्रव्य का कभी सफल नहीं हो सक्ता, इस लिये जुआ, चोरी, या और किसी पाप कर्म से उपार्जन किये हुए धन को देकर जो लोग यह समझते हैं कि हमने अपने पाप कर्म का प्रायश्चित कर लिया वे बड़ी भूल में हैं। वर्त्तमान समय में दान प्रायः प्रत्युपकार की इच्छा से, भय से, अथवा पुण्य की इच्छा से या नाम बड़ाई के लिये किया जाता है। इन सब से श्रेष्ठ पात्र को दान है। श्रीकृष्ण भगवान कहते हैं कि पत्र पुष्प फल अथवा जल जो मुझे श्रद्धा भक्ती पूर्वक देता है उसे मैं प्रीति पूर्वक स्वीकार करता हूं। हिन्दू सदा से बड़े दान शील चले आये हैं। यह उन्हीं की उदारता है कि बावन लक्ष साधु और एक किरोड़ से अधिक ब्राह्मण विना परिश्रम के सुखसे अब भी बैठे खाते हैं, सहस्रों मन्दिर धर्म-शाला अन्नक्षेत्र सारे विद्यमानहैं और प्रतिदिन बढ़ते जाते हैं। परन्तु इस दान में समयानुसार संशोधन होना आवश्यक है, अब मन्दिरों, धर्मशालाओं अन्नक्षेत्रों और साधु ब्राह्मणों में द्रव्य खर्च करने की इतनी आवश्यकता नहीं है जितनी कि विद्या और शिल्प की उन्नती की। महाभारत में कहा है कि जो वेदान्त निष्ठ, बहुश्रुत, ज्ञानतृप्त, जितेन्द्रिय शिष्टाचारयुक्त, दमयुक्त, यति, सब से प्रिय वचन बोलने वाला, भूख के भय से भी बुरा कर्म न करने वाला, कोमल स्वभाव वाला शान्त, अतिथि प्रियहो ऐसे द्विजके लिये यदि वह अपने समान शील-वान हो वृत्ति विधान करे (अनुशासन पर्व अध्याय ६६)। ऐसे अधिकारी का मिलना कठिन है परन्तु यदि दान देने वाले अधिकारी को देख कर दान दें और जो अधिकारी न मिले तो अपने रुपये को वृथा न खोवें तो धर्म की शुद्धि और देशो-न्नति शीघ्र हो जावे. सारी धर्मोन्नति का मूल दान शुद्धि है।

# दशमोऽध्यायः।

## असद्विश्वास और उसका निवारण।

प्र०-(१) हिन्दुओं में असद्विश्वास कौनसे हैं और उनका क्या फल है?

उ०-(१) फलित ज्योतिष और ग्रहगोचर पर अनुचित विश्वास-हिन्दू जैसी आघलू कोई प्रजा नहीं-कोई वस्तु नहीं जिसे वे नहीं पूजते-कोई बात नहीं जिसे कोई हिन्दू न माने, छींक से भी डरते हैं बिना मुहूर्त विचारे घर से बाहिर नहीं निकलते, दशाशूल, जोगनी कोई काम कैसा ही अवश्य हो करने नहीं होने देती-लड़का लड़कियों की परस्पर योग्यता और प्रकार से हो वा न हो परन्तु जन्म पत्रों की विध अवश्य मिलनी चाहिये, वर कन्या कैसे ही योग्य हों यदि पत्री न मिले तो संबन्ध कदापि न होगा-ग्रह देखने वाले चाहे सत्य कहें वा न कहें अनपढ़ हों वा पढ़े हुए, बनावट की बातें करें वा न करें सर्व सामान्य उनके कथन को वेद वाक्य से भी अधिक मानते हैं, कोई रोग वा कोई आपत्ति नहीं जिसमें ज्योतिषि से न पूंछा जावे-बहुत से बड़े आदमी बिना शुभ मूहूर्त्त विचारे घरके कमरे के बाहिर न निकलने से अपना धन वा राज तक खो बैठते हैं। भृगु संहिता नामक ज्योतिष का एक ग्रन्थ जिसमें भूत भविष्यत और वर्तमान बताया जाताहै- ऐसा प्रचलित हो गया है कि एक के स्थान में बीसियों बन गये और लोगों को खूब लूटा जाता है-इसका परिणाम निरुद्य- मता, आलस्य की वृद्धी, प्रयत्न की शिथिलता पुरुषार्थ की हानि है। प्राचीन शास्त्रों जैसे वाल्मीकि रामायण महाभार- तादिमें कहीं भी ग्रह गोचर को इतना महत्व नहीं दिया गया

जितना अब दिया जाता है-शास्त्र का सिद्धान्त है कि पुरुष प्रयत्न पूर्व जन्मके संस्कार तक को भी पलट सकता है-व्यास भगवान कहते हैं कि निष्कर्म वैठना यद्यपि उस समय तो अच्छा प्रतीत होता है परन्तु उसका परिणाम अच्छा नहीं- विचार पूर्वक परिश्रम से जो काम किया जाता है वह यद्यपि करते समय अच्छा न लगे अन्त में सुखदायक ही होता है। श्री और सुख पुरुषार्थ मेंही है निकम्मे दैव वश भाग्य आधीन बैठने से कोई काम सिद्ध नहीं होता, इस लिये इस ज्योतिष पर अनुचित विश्वास का त्याग और किसमत-प्रारब्ध भाग्य पर निर्भर रहना छोड़ना ही कल्याणकारी होगा-

(२) गंडे, तावीज़, जन्त्र, मंत्र इनके ऊपर भी लोगों का विशेष कर स्त्रियों का बड़ा विश्वास है, वहुत से फ़कीर, स्याने, मुल्ला सर्व साधारण को इनके नाम से खूब लूटते हैं। रसायन बनाने वाले अबभी सर्व साधारण को क्या पढ़े लिखों तक को ठगते हैं, झाड़ा फूंकी वाले खूब कमाते हैं, अच्छे विद्वानों की आज कल उतनी पूंछ नहीं है जितनी दम्भियों की ये बातें न शास्त्र के अनुकूल हैं न बुद्धि के ॥

(३) सिद्धी दिखाने वालों पर विश्वास-यह भी सैकड़ों पुरुषों को नष्ट करता है, सिद्धी दिखाने वालों की खूब बनती है, अच्छे साधुओं को तो भोजन तक नहीं मिलता, परन्तु जो सिद्धी दिखाकर लोगों को ठगना चाहते हैं उन्हें सैकड़ों रुपयों की कमी नहीं रहती. विना ढोंग रचे आज कल कोई नहीं पूंछता. कोई बात अद्भुत करने का दावा करने की देर है कि सहस्रों स्त्री पुरुष टूट पड़ते हैं। और देशों में भी ये बातें हैं परन्तु इतनी नहीं जितनी यहां ॥

(४) तापस वेषधारियों पर विश्वास-यह भी हिन्दुओं को बड़ा नष्ट करना है। सर्वसाधारण विना विचारे तापस

वेष की पूजा करते हैं और धोखा खाते हैं शास्त्र में इसका सर्व था निषेध है ॥

गरुड़पुराण में कहा है।

जटा भाराजिनैर्युक्ता दांभिका वेषधारिणः।
भ्रमंतिज्ञानिवल्लोके भ्रामयंतिजनानपि ॥१॥
संसारजसुखासक्तं ब्रह्मज्ञोस्मीतिवादिनं।
कर्मब्रह्मोभयभ्रष्टं संत्यजेदंत्यजंयथा ॥२॥
गृहरण्य समालोके गतव्रीडादिगंबराः।
चरंति गर्दभाद्याश्च विरक्तास्तेभवंतिकिम् ॥३॥
मृद्भस्मोद्धूलनादेव मुक्तास्युर्यदिमानवः।
मृद्भस्मवासिनित्यंश्वः सकिं मुक्तो भवष्यति४
तृणपर्णोदकाहाराः सततंवन वासिनः।
जम्बुकाखुमृगाद्याश्चतापसास्ते भवंतिकिम् ५
आजन्ममरणांतंचगंगादि तटनीस्थिताः।
मंडूकमत्स्यप्रमुखायोगिनस्ते भवंतिकिम् ॥६॥
पारावताशिलाहारा कदाचिद पिचातकाः।
नपिवंति महीतोयंव्रतिनस्ते भवंतिकिम् ॥७॥
तस्मादित्यादिकं कर्म लोकरंजनकारकं।
मोक्षस्यकारणं साक्षात्तत्वज्ञानं खगेश्वर ॥८॥

अध्याय १६ श्लोक ६३ से ७० तक

(अर्थ) जटा भार व चर्म-धारण किये, दम्भी लोग वेष बना कर ज्ञानियों की नाईं लोक में भ्रमण करते हैं और औरों को भ्रम में डालते हैं (१)। सांसारिक भोगों में आसक्त कथन मात्र से ब्रह्मज्ञानि बनने वाला कर्म ब्रह्म उभय भ्रष्ट को चाण्डालवत त्याग दे (२)। जो लोग निर्लज्ज हो गर्दभों की नाईं घरों में जंगल की नाईं नग्न फिरते हैं क्या वे विरक्त हैं (३)। यदि मट्टी वा भस्म में लिप्त होने से ही मनुष्य मुक्त हो जावें तो क्या कुत्ते जो नित्य मट्टी में लोटते हैं मुक्त नहीं होंगे (४)। घास और पत्तों को खाकर सदा वन में रहने से यदि तापस हो जावें तो शृगाल चूहे और मृग भी तापस होने चाहियें (५)। जन्म से मरण पर्यन्त जो गंगादि नदियों के तट पर रहने से ही योगी हो तो मेण्डक और मछलियां भी तापस होने चाहिएं (६)। यदि पत्थर खा कर या पृथिवी का जल न पीने अर्थात् अशास्त्र विहित उपवासादि से (व्रत-धारी) माने जावें तो कबूतर और चातक (पपीहे) भी व्रत-धारी होंगे (७)। इस कारण जितने कर्म इस प्रकार के हैं वे सब लोक रंजनार्थ हैं। हे गरुड़ मोक्ष का कारण तो केवल तत्वज्ञान ही है इसलिये वर्तमान समय के तापस वेषधारियों का मान पूजा व पालन विना विचारे न करो, इस से देश को बड़ी हानि हुई है भूठों और आलसियों की संख्या बढ़गई है सैंकड़ों स्त्रियों की दुर्दशा होती है सैंकड़ों घर बिगड़ जाते हैं, और धर्म का नाश होता है।

(५) गुरु सेवा-शास्त्र में गुरु की महिमा बड़ी रक्खी गई है. गुरु परमेश्वर है गुरु सेवा विना कुछ नहीं मिलता, यह शास्त्रों का सिद्धान्त है। परन्तु उनका यह भी सिद्धान्त है कि गुरु विद्वान शुद्ध आचारण सम्पन्न हो न कि उसके विपरीत यदि वह दुराचारी, दम्भी, लालची, अनपढ़, वा मूढ़ है तो

उसे मानने की कहीं आज्ञा नहीं। वर्त्तमान समय में बहुत से लोगों में यह पृथा चली है कि तन मन धन गुरु अर्पण, न केवल गुरुजी का झूठा अन्न प्रसाद मान कर खाया जाता है किन्तु उनके स्नान के जल का चरणामृत भी लिया जाता है, कोई वस्तु नहीं जो गुरु के अर्पण न हो सके। मूर्ख, विषयी, दुराचारी, गुरुओं को भी लोग साक्षात् ईश्वर के अवतार मानते हैं और ईश्वरवत पूजते हैं। बहुत से व्योपारी गुरुओं की सेवा निमित्त अपने व्योपार में कर बांध देते हैं और चाहे वह धन अच्छे काम में खर्च हो वा बुरे में उनको परवाह नहीं। बहुत से लोगों में ब्राह्मणों वा पण्डितों की उतनी पूंछ नहीं होती जितनी साम्प्रदायिक गुरुओं की, उनकी आज्ञा ईश्वर की आज्ञा से भी अधिक है। मनुजी महाराज ने तो ब्रह्मचारी के लियेही गुरु की आज्ञा ईश्वरवत माननी कही है परन्तु वर्तमान समय में सहस्रों स्त्री पुरुष विद्वान तक न केवल अज्ञ दुराचारी विषय लम्पट गुरुओं की आज्ञा मानना किन्तु अनुचित और अकथनीय रीति से उनके दास होकर रहना परमधर्म समझते हैं। इस भ्रांति का अविद्या के सिवाय और क्या कारण हो सक्ता है। यह दास भाव जो अयोग्य गुरुओं के साथ होता है शास्त्र में कहीं नहीं कहा गया केवल आधुनिक साम्प्रदायिक है, उससे धर्म की बड़ी हानी हुई है। जो पुरुष सदाचारी नहीं वह कैसे दूसरों को तार सक्ता है, जो आप विषयी वा पामर है वह भला कैसे दूसरों का कल्याण कर सक्ता है। गुरु सेवा करो परन्तु योग्य गुरु के करो अन्ध परम्परा से अयोग्यों की सेवा कर के अपनी अधोगति के आप कारण न बनो॥

(५) पशु अहिंसा—अहिंसा बड़ा धर्म है परन्तु अब अहिंसा परमोधर्मः के नाम से हानिकारक और हिंसक पशु पक्षियों की भी पालना होती है—विष से भरे हुये सर्पों की

न केवल पूजा होती है किन्तु कहीं कहीं उनको दूध पिलाया जाता है, सर्प को देवता कहते हैं, हर नगर व तीर्थ में वन्दर इतने बढ़गये हैं कि कोई वस्तु नहीं छोड़ते परन्तु उनको हनुमान जी की सेना मान कर पालते हैं और दुःख उठाते हैं। बहुत से और भी पशु, पक्षी नित्यप्रति खेतियों और वृक्षों के फलों का नाश करते हैं परन्तु हिंसा के भय से उनसे कोई कुछ नहीं कहता। शास्त्र में इन बातों का कहीं विधान नहीं पाया जाता इससे सर्व साधारण को सिवाय दुःख के और कुछ नहीं होता, पशु पालो परन्तु अयोग्य रीति से नहीं॥

(६) रोग के देवताओं की पूजा–यह भी एक बड़ी प्रचलित भ्रान्ति है सिवाय शीतला के जिसको ऊपर कह आये हैं, ज्वर, हैज़े, दारिद्र्यादि के दूर करने के निमित्त भी स्तोत्र पाठ ऐसे करते हैं कि जिनसे उचित औषधि नहीं करते और प्राण खो बैठते हैं॥

(७) भूतावेश–इस पर भी इतना विश्वास बढ़ा हुआ है कि बहुत से स्त्री पुरुष स्वयं अपने अन्दर मनः कल्पित भूत प्रेत का आवेश मान कर दुःखी होते हैं वा बकने वा निषिद्ध आचार करने लगते हैं, विशेष कर स्त्रियों को भूतावेश पर सदा से विश्वास है और मिरगी, मूर्छादि रोग होते ही भूतावेश मान कर रोग की योग्य औषधि नहीं करतीं, किन्तु भूत उतारने वालों की ख़ूब बनती है, यह सर्वथा शास्त्र के विरुद्ध है, योग्य चिकित्सा न होने से सिवाय प्राण जाने के और क्या होगा। भूत प्रेत कोई वस्तु नहीं, केवल अपने मन की कल्पना है यदि मन शुद्ध और दृढ़ है तो कोई भूत नहीं सता सक्ता न किसी के ऊपर मीरां वा चुडैल चढ़ सक्ती है न अन्य स्त्री पुरुष का आवेश हो सक्ता है यह सब मिथ्या भ्रान्ति है अविद्या के दूर होने से दूर होगी भगवद्गीता में इसे तामसी पूजा कहा है॥

# एकादशोऽध्यायः ।

## सम्प्रदाय व्यवस्था ।

प्र०-(१) भारत में वर्तमान सम्प्रदायें क्यों हुईं ?

उ०-शास्त्रों में शैव वैष्णवादि के भेद अथवा साधुओं की अनेक सम्प्रदायों का कोई प्रमाण नहीं है। चार वर्ण चार आश्रम के सिवाय और मत भेद कहीं नहीं पाया जाता। अब इन भेदों और सम्प्रदायों की कुछ गिनती नहीं। ब्राह्मणों का अन्य जाति के लोगों को मोक्ष का अधिकारी न ठहराना, मन्दिरों में सब को न जाने देना और धर्म कार्यों से वहिष्कृत करना, कर्मकाण्ड का अनुचित आग्रह व विस्तार, ये सब इसके कारण हुए। अब मुख्य सम्प्रदायें वैष्णव, शैव, शाक्त, सिख और जैन हैं। पहिले समय में वौद्धमत की सम्प्रदायें और इसके अनुयाइयों की संख्या अधिक थीं अब बहुत कम है इन सम्प्रदायोंका मूल मंत्र गुरु भक्ती और अपने गुरु के सिद्धान्तों का ही ग्रहण और औरों का त्याग है। वैष्णव शैवों को पाखण्डी कहते हैं और वैष्णव ग्रन्थों में शिव के पूजने वालों को सच्छास्त्र के शत्रु कहा है-शैव ग्रन्थों में शिव द्रोह से नरक और विष्णु के दर्शन मात्र से शिव द्रोह उत्पन्न होता है इस लिये विष्णु का नाम भी न लो। शाक्त ग्रन्थों में ब्रह्मादि देवता सब शक्ति से उत्पन्न हुए कहे जाते हैं. जो कुछ है वह केवल शक्ति ही है उससे अधिक कुछ नहीं। इसी प्रकार और सम्प्रदायों के लोग भी अपने अपने गुरुओं और शास्त्रों को ही सर्वोपरि ठहराते हैं और औरों की निन्दा करते हैं। यह सब पक्षपात अथवा अविद्या के कारण है। महाभारतादि में यह नहीं था न शिव विष्णु में कोई भेद था।

प्र०-(२) वैष्णवों के मुख्य भेद कितने हैं-

उ०-(१) श्री वैष्णव-जो रामानुज आचार्य के अनुयायी हैं-रामानुज आचार्य दक्षिण में ११२७ इसवी में हुए उनके मत में विष्णु भगवान और लक्ष्मी की पूजा प्रधान है। तुलसी शालिग्राम को वहुत मानते हैं-रसोई वनाने में परदा होता है। प्रत्येक वैष्णव अपनी रसोई आप वनाता है यदि कोई दूसरा देखले तो वह अपवित्र हो जाती है, 'नमो नारायणाय' मंत्र है एक दूसरे से दासोहं कहकर अभिवादन करते हैं, तिलक गोपी चन्दन की दो रेखा खड़ी और एक सीधी और वीच में रोली की विन्दुका होता है इनमें कोई कोई वड़े वड़े भक्त हुए हैं, भुजाओं पर संख चक्र गदा और पद्म का चिन्ह होता है। इनका सिद्धान्त यह है कि यद्यपि परमात्मा और जगत एक है तथापि चित अचित भेद से परमात्मा कारण और जगत उसका कार्य है इसी कारण यह मत वशिष्ठा अद्वैत कहलाता है। इसमें प्रधान ग्रन्थ सिवाय वेदों और गीता के विष्णु पुराण और भागवत और सर्व साधारण में तुलसी कृत रामायण हैं।

(२) दूसरी मुख्य वैष्णव सम्प्रदाय श्रीचैतन्य महाप्रभु की है जो वंगाल में अव भी वड़ी प्रचलित है। चैतन्य देव १४८५ ई० में नदिया में हुए उन्होंने कृष्ण भक्ती को जगाया। वह कृष्ण भगवान को परमात्मा मानते थे उनके मत में भक्ती से अधिक कोई ज्ञान व कर्म नहीं था, सव जाति के लोग उसके अधिकारी थे और हिन्दू मुसलमान सव को चैतन्य देव ने अपनी सम्प्रदाय में लिया, कृष्ण भक्ती के पांच रस माने गये (१) शान्ति जैसे कि सनकादिक का (२) सख्य जैसे अर्जुनादि का (३) वात्सल्य जैसे यशोदादि का (४) माधुर्य जैसे गोपिकाओं का (५) दास्य जैसे हनुमानादि का, नाम कीर्तन वड़ा साधन रक्खा

गया, व्रत करना, क्रोध मोह लोभादि को जीतना, गुरु पदाश्रय सब इसके अन्तर्गत हैं। माया से मुक्त हो भगवान के साथ वैकुण्ठ में रहना मोक्ष है। इस मतमें गृहस्थ और भिक्षुक दोनों होते हैं और भिक्षुकों में स्त्री पुरुष दोनों हो सक्ते हैं इनका हरी कीर्तन कभी कभी बड़े प्रम से होता है। इनका मुख्य स्थान वृन्दावन है, वहां पर गोविन्द देवजी और मदनमोहनजी के मन्दिर जो सब से पुराने हैं गोस्वामि रूप सनातन चैतन्य देवके अनुयाइयों के प्रयत्न से बने थे, ये लोग म्लेछ थे परन्तु चैतन्य देवके कृपासे बड़े हरिभक्त हुए। इस मतके ६ आचार्य हुए रूप, सनातन, जीव, रघुनाथदास-रघुनाथ भट्ट और गोपाल भट्ट और अब भी इसके अनुयायियों में कोई कोई बड़े हरि भक्त होते हैं।

(३) रामानन्द सम्प्रदाय-यह सम्प्रदाय भी इसी समय से है। यह लोग श्रीरामचन्द्र जी के उपासक हैं। रामानन्द जी पंद्रहवीं सदी में बनारस में हुए, उनके अनुयायियों को जो भिक्षुक होते हैं वैरागी कहते हैं और उनकी संख्या बहुत है। "जयराम जयजयराम" इनका मूल मंत्र है, भगवान और उन के भक्तों में कुछ भेद नहीं। इस लिये इस मत में जाति भेद नहीं माना जाता-नाभाजी जिसने भक्तमाल नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ लिखा जाति का डोम था और वह अकबर के समय में हुआ, फिर हुए सूरदास जिन्होंने श्रीकृष्ण की भक्ति में सवा लक्ष पद लिखे, जयदेव जिनका गीतगोविन्द सर्वत्र प्रसिद्ध है, कबीरदास जो अपने को दास कबीर कहते थे ये सब भी इसी मत के थे। कबीर सम्बत् १५०५ के करीब हुए, उनका सिद्धान्त सब मतों को एक करना था. उन्होंने हिन्दू मुसलमान दोनों के मतों में जो २ त्रुटियां थीं उनको स्पष्ट रीतिसे दिखला दिया। उनका कथन है कि

दोहा ।

राम पदारथ पाय के, कबिरा गांठ न खोल ।
नहीं पठन नहिं पारखूं, नहिं ग्रहक नहिं मोल ॥
फकीर सेवा दो भली, एक संत एक राम ।
राम है दाता मुक्ति का, संत जपावे नाम ॥
मुल्लाँ पुकारे क्या करे, सांइ न बहेरा होय ।
जिस कारन तू बांग दे, दिल ही भीतर सोय ॥

इसी कारण उनको हिन्दू मुसलमान दोनों मानते थे और उनके मरने पर उनकी आधी हड्डियों को उनके अनुयायियों ने जलाकर कबीर चौरे बनारस में समाधि बनाई और आधे की मुसलमानों ने गोरखपुर के पास मग्गर में कबर बनाई ॥

कबीर के पीछे दादूजी हुए दादूपंथी लोग अब भी राजपूताने में बहुत हैं । नागे फ़कीर जो जयपुर की रियासत में रहते हैं इसी मत के लोग हैं । दादूजी सन् १६०० ईस्वी के लगभग हुए उनका मत भी वैष्णव था और वह कबीर के सिद्धान्तों को मानते थे-वह कहते हैं

दोहा ।

सब कुछ व्यापे राम जी, कुछ भी छूटा नाहिं ।
तुमते कहाँ छुपाइए, सब देखत हो माहिं ॥
दादू प्यासा प्रेम का, साहब राम पियाय ।
प्रगट प्याला देव भर, मृतक लेहु जिलाय ॥
तुमको हम से बहुत हैं, हमको तुम से नाहिं ।
दादू को जनि परि हरैं, तू रहै नयनों माहिं ॥

दादूपंथियों का प्रसिद्ध मठ नरायणे में है । उस मत के लोग प्रायः सदाचारी और शान्त होते हैं । गोस्वामि तुलसी

दासजी भी इसी सम्प्रदाय में हुए। ये महात्मा सम्वत् १५८२ में राजापुर जिले बांदा में पैदा हुए और सम्वत १६८० में बनारस में देह त्याग किया, उनकी रामायण जगत प्रख्यात है और जब तक हिन्दी भाषा रहेगी वह भी रहेगी। तुलसी दासजी की सी भक्ति कहां देखने वा सुनने में आती है, वह कहते हैं।

कानन भूधर वारि बयारी दवा दुःख व्याधि महा अरि घेरे।
संकट कोटि तहां तुलसी जहां मात पिता सुत बन्धु ननेरे॥
रखिहें तहँ राम कृपा करके हनुमान से सेवक हैं जिन केरे।
नाकरस सातल में भूतल में रघुनायक एक सहायक मेरे॥

(४) वल्लभ सम्प्रदाय यह भी बड़ी सम्प्रदायों में से है। वल्लभाचार्य्य तैलंग ब्राह्मण गोकुल के रहने वाले थे और १५०० इस्वी के-लगभग हुए उनका सिद्धान्त कृष्णभगवान के बाल चरित्रों की पूजा पर निर्भर था। इस मत में कृष्ण-भगवान का निवास गोलोक में है जो विष्णु और शिव लोक अर्थात् वैकुण्ठ और कैलाश से भी ऊपर कहा गया है। गोलोक में कृष्णभगवान ने अपने तपोबल से विष्णु, महादेव, धर्म, सरस्वती, लक्ष्मी, दुर्गा और राधा को अपने अंगों से उत्पन्न किया। भागवत, ब्रह्मवैवर्तपुराणादि इस मत के बड़े ग्रन्थ हैं। इनके मंदिरों में राधाकृष्ण की मूर्ति की पूजा होती है। वल्लभाचार्य्य का सिद्धान्त था कि कृष्ण की पूजा शरीर को सुखाने से नहीं होती किन्तु अच्छे २ भोजन करने अच्छे वस्त्र पहिनने और सुख भोगने से होती है। इस मत के आचार्य्य बड़े ऐश्वैर्यवान होते हैं और भोग को परम धर्म मानते हैं। इनके मन्दिरों में मंगल (प्रातःकाल स्नान), कलेवा, शृङ्गार, ग्वाल (कृष्णभगवान का गऊ चराने जाना), राज-

भोग, उत्थापन ( भगवान को शयन से जगाना ), भोग, सन्ध्या आरती और शयन होते हैं। रासलीला का बड़ा प्रचार है, गोकुल इनका मुख्य स्थान है। इनका तिलक रक्तवर्ण का और बीच में श्याम बिन्दी का होता है

यह लोग तुलसी की माला धारण करते है "जय श्री कृष्ण" "जय गोपाल" इनका अभिवादन है। वैष्णवों की चौरासी वार्ता ब्रजविलास और भक्तमाल सर्वसाधारण में पढ़े जाते हैं। गुजरात और मालवे में इस मत के अनुयायी बहुत लोग हैं। भाटिए जो बड़े धनाढ्य हैं, वह प्रायः वल्लभ सम्प्रदाय के अनुयायी होते हैं। श्रीनाथद्वारे का मन्दिर धन से परिपूर्ण है, यहां के गुसाइयों का इतना बड़ा मान है कि चाहे वह पढ़े हों वा अनपढ़ वह ईश्वरवत माने जाते हैं। यही हाल और भी गुसाइयों का है। वल्लभकुल के गुसाईं आप को कृष्ण और जितनी स्त्रियां हैं उन सब को गोपियां मानते हैं, इसका परिणाम बहुत बुरा हुआ है। बहुत सा व्यभिचार इसीसे बढ़ा है। बम्बई हाईकोर्ट में एक मुकद्दमा सन् १८६२ में हुआ कि जिसमें इस मत की दशा बहुत बुरी प्रगट हुई और यह प्रतीत हुआ कि साठ सत्तर गुसाइंयों में केवल दो तीन तो संस्कृत जानते थे शेष कोरे दुराचार में पड़े हुए थे। अब भी इसमें कोई सुधार नहीं हुआ है और सर्वत्र यही देखने और पढ़ने में आता है कि यह लोग प्रायः व्यभिचारी हैं और इन्होंने कृष्ण भक्ती को बहुत नीचे गिराया है। बहुत सी रियासतों से यह लोग अपने अत्याचार के कारण निकाले गए हैं, बहुत से लोगों ने इनके आचरणों के कारण वैष्णव मत छोड़ दिया। सर जोजेफ आरनोल्ड एक प्रतिष्ठित न्यायाधीश ने इनके विषय में कहा है कि "जो बर्ताव सदाचार के विरुद्ध हो वह धर्म के अनुसार नहीं हो सक्ता, जो कर्म कि

सदाचार की जड़ उखाड़ने वाले हैं, जिनसे सत्य केअभेद्य नियमों पर भी धर्म के नाम से आक्रमण होता है, उन आचरणों का लोकोपकारार्थ खुले २ प्रगट करके उनकी निन्दा करना सर्वथा प्रशंसनीय है" शोक है कि इतने पर भी लोग इन्हें मानें

(५) मध्व सम्प्रदाय इसके अनुयायी दक्षिण में हैं यह सम्प्रदाय भी पुरानी है और छः सो वर्ष से चली आती है ये लोग वैष्णव हैं और विष्णु भगवान को परमात्मा और जगत का उसके शरीर से उत्पन्न हुआ मानते हैं अंकन-नाम करण और भजन द्वारा विष्णु भक्ति होती है विष्णु भगवान के चिन्हों का शरीर में लगाना अंकन–बालकों को उनके नाम देना नामकरण और मनो वाक् और कायासे सत्य का आचरण करना भजन है मध्वाचार्य के भाष्य उपनिषदों गीता और ब्रह्म सूत्र पर विद्यमान हैं इनके आठ मठ दक्षिण में हैं और इनमें हर जाति के लोग हो सक्ते हैं–

प्र०–(३) शैव सम्प्रदाय की क्या व्यवस्था है?

उ०–शैव सम्प्रदाय के अनुयायी प्रायः दक्षिण में गृहस्थों में और सर्वत्र दण्डी व दशनामी आदि साधुओं में होते हैं। दण्डी सम्प्रदाय भगवान शंकराचार्य के समय से प्रचलित हुई है। इनके दण्ड में ब्रह्ममुद्रा और परशुमुद्रा इत्यादिक होती हैं। भगवान शंकराचार्य के अवतीर्ण का ठीक पता नहीं लगता, परन्तु इतना पाया जाता है कि वह दक्षिण में आठवीं सदी में हुये और नौ वर्ष से चौदह वर्ष की अवस्था तक उपनिषदों, भगवद्गीता, और ब्रह्मसूत्र पर बद्रीकाश्रम के पास ज्योतिर्मठ में भाष्य रचे फिर और मतों के अनुयायियों को जीत कर चार मठ (१) एक ज्योतिर्मठ हिमालय में (२) दूसरा गोवर्द्धन उड़ीसा में (३) तीसरा

शृंगेरी मठ दक्षिण में और (४) चौथा शारदा मठ द्वारका में स्थापन किये, इनमें उनके चार शिष्य पद्मपाद, हस्तामलक, सुरेश्वर और तोटक नियत किये गये। पद्मपाद के वन और अरण्य। हस्तामलक के सरस्वति, भारती और पुरी। सुरेश्वर के तीर्थ और आश्रम, और तोटक के गिरि, सागर और पर्वत शिष्य हुए। यही दश नामी सन्यासियों के कर्ता कहे जाते हैं। इनमें से सरस्वति, तीर्थ और आश्रम यह तीन केवल ब्राह्मण हो सक्ते हैं, शेष सब त्रयीवर्ण हो सक्ते हैं, इनके भिक्षा के नियम बहुत क्लिष्ट होते हैं, और कोई २ इनमें से ब्राह्मण से अतिरिक्त अन्य जाति का अन्न ग्रहण नहीं करते। भगवान शंकर के पीछे दत्तात्रय जी अत्रेयी के पुत्र अनुसुया से हुये वह भी दश नामियों में बहुत माने जाते हैं और उनके अनुयायी अवधूत कहलाते हैं। गुरू गोरखनाथ ने जो सम्प्रदाय स्थापनकी उसे जोगी कहते हैं। इनका बड़ा मन्दिर गोरख टीला ज़िले जेहलम में है और दूसरा मन्दिर गोरखपुर में है इस मन्दिर को पहिले अलाउद्दीन बादशाह ने तोड़कर मसज़िद बनाई थी फिर दूसरा मन्दिर बना इसको औरंगज़ेब ने तोड़ा अब जो मंदिर है उसको बुद्धनाथ ने बनाया था, गोरखनाथ के अनुयायी कनफटे होते हैं, क्योंकि दीक्षा लेने के समय उनके कान फाड़ दिये जाते हैं। यह लोग किसी जाति के हो सक्ते हैं। इनके सिवाय जंगम जोगी होते हैं कि जो शिव के वाहन नन्दी को कपड़ा और कौड़ियां पहिना कर लिए फिरते हैं। शैव सम्प्रदाय में बहुत से अखाड़े और मठ हैं और कोई २ उनमें से बड़े धनाढ्य हैं। कंखल में महा निर्वाणी अखाड़े की आमदनी जायदाद की १५००० रुपये साल और भेंट की १५००० रुपये साल और निरंजनी अखाड़े की १०००० रुपये साल जायदाद की और १०००० रुपयेसाल भेट की कही जाती

है। इन अखाड़ों में लाखों रुपये की सम्पत्ति विद्यमान है इनका मुख्य स्थान बड़ौदे में है। परन्तु कुम्भों पर बड़ी २ सवारियां निकाल कर अपना ऐश्वर्य दिखलाने के सिवाय और कुछ नहीं करते न इनसे कोई धर्म या विद्या की उन्नति होती है, दशनामी साधुओं में कोई २ अच्छे विद्वान भी होते हैं और अपना समय शास्त्र विचार और ध्यान में व्यतीत करते हैं इनके मुख्य उपास्य देव महादेव जी हैं। उनके द्वादश ज्योतिर्लिंग प्रधान हैं, सोमनाथ गुजरात में, मल्लिकार्जुन श्री शैल में, महाकाल और अमरेश्वर उज्जैन में, ओंकार नर्मदा पर, वैद्यनाथ बंगाल में, रामेश्वर दक्षिण में, भीम शंकर डाकिनी में (यह स्थान राजमन्द्री मदरास में है), विश्वेश्वर बनारस में, त्र्यम्बक नासिक में, केदार हिमालय में, और घुसृणेश इलापुर में। इनमें भी केदार, सोमनाथ, ओंकार, महाकाल, रामेश्वर, विश्वेश्वर, और त्र्यम्बक अब भी बड़े यात्राके स्थान हैं। शैवों में मुख्य ग्रंथ शिवपुराण, शैव सुधाकर आदिहैं सन्यासियों में उपनिषद भगवद्गीता, वेदान्त दर्शन पढ़े जाते हैं और कहीं २ बड़े विद्वान देखने में आते हैं। शैव सम्प्रदाय में कोई कोई उर्ध्व बाहु जो अपने हाथ ऊंचे रखते हैं, अधोमुखी जो नीचे शिर ऊपर पैर किए पड़े रहते हैं होते हैं कोई २ रेती में मुख दबा कर शरीर को ऊंचा रखते हैं, कोई लोहे की शल्लाखों के खटोलों पर पड़ते हैं, यह सब तप शास्त्र के विरुद्ध केवल पैसा कमाने के लिये है इससे धर्म की कोई वृद्धि नहीं होती॥

प्र०-(८) शाक्त सम्प्रदाय की क्या व्यवस्था है ?

उ०-शाक्त सम्प्रदाय तांत्रिक है, पुराणों में जो शक्ति उपासना है वह उस प्रकार की जैसी अब की जाती है नहीं है। ये तंत्र सब आधुनिक हैं. इन में महा निर्वाण श्याम रहस्य मंत्रमहोदधि रुद्रयामल शारदा तिलक आदि बड़े तंत्र हैं, महाभारत में

जो अस्त्र शस्त्र विद्या थी वह तांत्रिक नहीं थी, ऐसा कहना ठीक नहीं। शाक्त सम्प्रदाय के दो भेद हैं एक दक्षिण दूसरा वाम। दक्षिण सम्प्रदाय में मद्य मांसादिक का कुछ प्रयोग नहीं होता और उनके आचारभी प्रायः शुद्ध होते हैं, वाम मार्ग में मद्य मांस आदि पंच मकार होते हैं और उनके आचरण प्रायः सदाचार के विरुद्ध, धर्म को लाज लगाने वाले और कभी कभी पशुओं से भी हीन होते हैं। शक्ति उपासना के मुख्य स्थान विन्ध्य वासनी मिरज़ापुर के पास, नगर कोट कांगड़े में, काली का मन्दिर कलकत्ते में हैं। विन्ध्यावासनी का मन्दिर ७०० वर्ष का है, नगर कोट में ज्वाला मुखी की पूजा का वर्णन मुसलमानों ने १३६० ईस्वी में किया है। कलकत्ते में काली का मन्दिर भी बड़ा विख्याात है। इन मन्दिरों में लाखों रुपये की आमदनी है और सहस्रों पशु मारे जाते हैं। वाम मार्ग के विषय में एक विद्वान ने कहा है कि "वाम मार्ग के आचरण ऐसे हैं कि जिनसे नीच से नीच मनुष्यों को भी लज्जा होगी यह लोग धर्म के शत्रु हैं और इनके आचरणों को यह कहना कि आध्यात्मिक दृष्टि से ठीक हैं इससे अधिक कोई पाप नहीं"।

प्र०-(५) नानक सम्प्रदाय की क्या व्यवस्था है ?

उ०-यह सम्प्रदाय गुरु नानक जी से चली, गुरु नानक जी का जन्म सन् १४६९ में हुआ लाहौर के पास एक स्थान में रहते थे उन्होंने अपने मत का प्रचार इस प्रकार किया कि जिससे वह सर्व साधारण को उपयोगी हो, वह मूर्ति पूजा को नही मानते थे और उनका सिद्धान्त यह था "एक ओंकार सत्य नाम कर्ता पुरुष निर्भउ निर्वैर अकाल मूर्ति अयोनी सैभंगुरु प्रसादि जपु आदि सचु युगादि सचु है भी सचु नानक होसी भी सचु"।

गुरु नानक जी का देहान्त सन् १५३८ में हुआ उनके पीछे जो गुरु हुए उनमें गुरु गोविन्द सिंह जी प्रधान हुए ग्रन्थ साहव जो सिक्खों का सर्वत्र पूज्य है, उसकी वुनियाद गुरू रामदासजी ने डाली और गुरु अर्जुन जी ने एकत्रित किया, सिक्खोंको योधा वनाने में गुरु गोविन्द सिंह जी वड़े कारण हुए और उनके समय से ही इन लोगों का केश वढ़ाने और अपने नाम के साथ सिंह लगाने का रिवाज हुआ। उन्होंने एक दूसरा ग्रन्थ वनवाया और उनका गुरु द्वारा पटने में है सिक्खों का मुख्य स्थान अमृतसर में है, यह मन्दिर गुरु रामदासजी ने वनाया था, फिर अहमदशाह पठान ने इसको गिरादिया उसके थोड़े दिन पीछे वह फिर वनाया गया और सन् १८०२ में महाराजा रणजीत सिंहजी ने उसको जैसा कि अव है वनवा कर सुवर्ण का पत्र चढ़वाया। यहां पर प्रति दिन ग्रन्थ साहव की पूजा होती है और वह वड़े भक्ति के साथ पढ़ा और सुना जाता है। इस मत के साधुओं मुख्य उदासी और निर्मले हैं कुल नानक शाहियों की सात जमात हैं शेष इनमें सुथरे शाही नागें गंज वख़शी रामराई गोविन्द सिंही होते हैं, उदासी और निर्मले साधुओं के वड़े २ अखाड़े कंखल. इलाहावाद, वनारस, अमृतसर आदि में हैं। कंखल में जो निर्मलों का अखाड़ा है उसकी जायदाद की आमदनी १२००० रुपय साल और भेट के ३००० रुपय कही जाता है। पंचायती अखाड़े की आमदनी १८००० रुपये साल है कंखल में ही चेतनदेव की छावनी २००००० रुपयके अन्दाज के ख़र्चसे वनी है। और उस में २०० से अधिक साधु रह सक्ते हैं उदासी और निर्मले साधुओं की संख्या वहुत है और ऋषि केश आदि स्थानों में सैकड़ों क्या हज़ारों साधु इन मतों के पाये जाते हैं इनमें से कोई २ विद्वान, त्यागी, और आत्मनिष्टि भी होते हैं,

और इन से ब्रह्म विद्या का प्रचार कुछ न कुछ होता रहता है केवल इतना और होना चाहिये कि अखाड़ों के महन्तों और अधिष्ठानाओं को कुम्भादि समागमों पर अपना वैभव दिखलाने अथवा अपने अनुयायियों को सुन्दर पदार्थ भोजन कराने के साथ विद्योन्नति में भी तत्पर होना चाहिये।

प्र०-(६) जैन सम्प्रदाय की क्या व्यवस्था है?

उ०-जैन शब्द का अर्थ जिन का उपासक है और जिन शब्द उन चौवीस तीर्थंकरों के लिये प्रयुक्त होता है जो संसार समुद्र से तर गए। जैनों के दो भेद हैं एक श्वेताम्बर दूसरे दिगम्बर। श्वेताम्बरों के मन्दिरों में मूर्त्तियां नग्न नहीं होतीं दिगम्बरों के यहां नग्न होती हैं। सब से पहिले तीर्थंकर ऋषभ देवजी हुए और सब से पिछले पारसनाथ जी और महावीर जी हुए। इनके मुख्य स्थान पारसनाथ पर्वत पर जो कलकत्ते से २०० मील हैं और गिरनार और आबू में हैं। सोनागिर का मन्दिर भी बड़ा प्रसिद्ध है। ग्वालियर में सास बहू का मन्दिर १९०३ ईस्वी से है।

आबू में जो मन्दिर जैनों के हैं उनमें भी एक मन्दिर सन १०३१ और एक ११९७ का बना हुआ है। पालीटाना में शत्रुंजय पर्वत पर आदि नाथ आदि के मन्दिर हैं और सारा पहाड़ मन्दिरों से खचित है। गिरिनार पर्वत जूनागढ़ के इलाके में है यहां पर नेमनाथजी का मन्दिर सन् १२७८ ईस्वी में बनाया गया था। श्वेताम्बर जैनियों में स्त्रियां भी भिक्षुक हो सक्ती हैं, दिगम्बरों में नहीं हो सक्तीं, जैनों के दो भेद और भी हैं एक यति दूसरे श्रावक, यति वह होते हैं कि जो ब्रह्मचर्य को पालन करते हैं मुंह के आगे कपड़ा बान्धते हैं और अपने साथ झाड़ू रखते हैं और पृथ्वी को झाड़कर बैठते हैं कि जिससे जीव हिंसा न हो। श्रावक वह लोग

होते हैं कि जो चातुर्मासमें लवण, हरा साग कन्दादि नहीं खाते और पानी छान कर पीते हैं, जैन मन्दिरों में प्रति दिन दर्शन करने जाते हैं अपने सहधर्मियों को बड़ा मानते हैं और उदार और सौम्य होते हैं। इनके यहां शुद्ध विश्वास, शुद्ध ज्ञान, शुद्ध आचार, संसारके पदार्थों का त्याग अहिंसा ही परम धर्म है अर्हत सिद्धों और उपाध्यायों को मानों यह इनके मूल सिद्धान्त हैं।

यही प्रचलित सम्प्रदाय हैं इनसे अधिक जो सम्प्रदाय हैं उनमें चरण दासी और गरीब दासी साधुओं की मुख्य सम्प्रदायें हैं चरणदास जी का स्वरोदय सारे प्रख्यात है। वर्तमान समय में राधास्वामी सम्प्रदाय भी आगरे में पैदा हो गई है. इस सम्प्रदाय के कर्त्ता राधास्वामी जो पूर्वाश्रम में आगरे के एक खत्री गृहस्थ थे हुए–उनके पीछे राय सालग राम वहादुर हुए–उनका सिद्धान्त गुरु भक्ति और राधास्वामी के सिद्धान्तों को सर्वोपरि मानना हैं। ब्रह्मसमाज और आर्या-समाज को सम्प्रदायों में नहीं कह सक्ते इसलिये उनका कुछ वृतान्त नहीं लिखा गया–

प्र०–(७)–इन सम्प्रदायों का क्या फल है ?

उ०–प्रारम्भ में तो इन सम्प्रदायों से कुछ लाभ अवश्य हुआ–परन्तु अब इनसे भेद भाव की वृद्धि से अतिरिक्त और कुछ नहीं है, प्रारम्भ में तो इनके कर्त्ताओं ने अपने अपने मत को इस प्रकार चलाया कि जिससे धर्म के आचरण में कुछ न कुछ स्वतन्त्रता मिली–परन्तु थोड़े दिनों में ही कर्त्ता के शुद्ध भाव लुप्त हो गए और पक्षपात रह गया इसी कारण यह सम्प्रदाय भेद अब धर्म वा विद्या की उन्नती का हेतु नहीं है–

---

# द्वादशोऽध्यायः ।

## मोक्ष ।

**ब्रह्मविद्ब्रह्मैवभवति**=ब्रह्म का जानने वाला ब्रह्म ही होता है ।

**तरतिशोकमात्मवित्**=आत्मा का शोक जानने वाला शोक से तर जाता है ।

प्र०-(१) मोक्ष क्या पदार्थ है ?

उ०-संसार बन्धन से छूटने का नाम मोक्ष है । इसी पर सारे कर्म, उपासना और ज्ञान की समाप्ति है । सारे धर्म, यज्ञ, दान, व्रत, नियम, तीर्थ, ध्यान, योग, समाधि, इसी के लिये हैं । इसी को प्राप्त करना सब शास्त्रों का सिद्धान्त-मनुष्य का परम पुरुषार्थ है । आवागमन के चक्र से मुक्ति ही परमानन्द की प्राप्ति है

प्र०-(२) इसकी प्राप्ति के मुख्य साधन कौन हैं ?

उ०-(१) आहार शुद्धि, आचार शुद्धि, व्यवहार शुद्धि । (२) अध्यात्म शास्त्र विचार । (३) सत्संग । (४) मन व इन्द्रिय निग्रह । (५) समता । (६) निष्काम कर्म । (७) अनन्य उपासना । (८) धारणा ध्यान, समाधि । संसार मार्ग पर चलना, प्रवृत्ति और मोक्ष मार्ग पर चलना निवृत्ति धर्म कहलाता है ॥

प्र०-(३) अहार, आचार और व्यवहार शुद्धि के क्या नियम होने चाहियें ?

उ०-(३) सात्विक भोजन जो शीघ्र पच सके और दोषों को उत्पन्न न करे किया जावे। प्रमाण से अधिक कदापि न खाया जावे। बहुत कड़वे, खट्टे, तीक्ष्ण, विदाह उत्पन्न करने वाले अथवा उच्छिष्ट दुर्गन्धि वा वासी पदार्थ न खाने चाहिये। चित्त की वृत्ति को मलिन करने वाले पदार्थ कदापि न खाये जायें। श्रुति में कहा है कि अहार शुद्धि से बुद्धि की शुद्धि होती है, सत्व शुद्धि से स्मृति शुद्ध होती है, और स्मृति की शुद्धि से सब ग्रन्थियों से मुक्ति होती है। मुमुक्षु को उचित है कि चा हे अपने घर का हो चाहे दूसरे घर का जो अन्न संकीर्ण हो उसे कदापि ग्रहण न करे। शुद्धाचार मोक्ष की दूसरी सीढ़ी है। विना पाप कर्म से वचे मोक्ष पद कदापि नहीं मिल सकती। अहिंसा अर्थात् मन वाणी. कर्म से किसी को दुःख न देना, न दूसरों का अनिष्ट चिन्तन करना, सदा सत्य परा-यण होना, परद्रव्य हरण, परदारागमन को चित्त में कदापि न लाना, ब्रह्मचर्य को सदा पालन करना, विद्वानों को संगति करना, मूर्खों का संग त्याग कर एकान्त सेवन करना, मन को शुद्ध विचारों द्वारा वाणी को सत्य और मधुर भाषण द्वारा और शरीर को शौच स्नान परोपकार द्वारा पवित्र करना, सदा प्रसन्न चित्त व सन्तुष्ट रहना ये सब इस मार्ग पर चलने वाले को अवश्य कर्तव्य हैं। इसीके साथ लौकिक व्यवहार में छल, कपट, दम्भ झूठ, ईर्षाद्वेष, मात्सर्य, पर निन्दा स्तुति जनवाद, मृषावाद, आत्मश्लाघा आदि से सदा वचना अत्यन्त आवश्यक है। जिसका आहार, आचार और व्यव-हार शुद्ध नहीं वह चाहे कितने ही पढ़ा लिखा हो कितने ही वेष धारण करने मोक्ष का भागी नहीं हो सक्ता। व्यास कहते हैं कि शान्त चित्त, इन्द्रियों को जय करने वाला, अध्यात्म

विचार शील, आत्मत्यागी-बुद्धिमान और पवित्र कर्म करने वाले पुरुष ही इस पद को पा सक्ते हैं॥

प्र०-(४) शास्त्र विचार किस प्रकार होना चाहिये ?

उ०-सांसारिक कार्यों से जहां तक हो सके समय निकाल कर मोक्ष शास्त्रों के पठन और उनके अर्थ विचार में लगावे। यह पठन और विचार अभ्यास से आप ही बढ़ता जावेगा, यहां तक कि उसी के चिन्तन, उसी के कथन, उसी के परस्पर विचार और उसी में लगा रहने से अतिरिक्त और कुछ न रुचेगा, ब्रह्माभ्यास इसी को कहते हैं। जो पढ़ा जावे उसे पुनः पुनः विचारना चाहिये यहां तक कि वह चित्त से कभी न हटे, इसी को मनन कहते हैं। मनन किये हुए अर्थ को साक्षात्कार करने का नाम निदिध्यासन है। अधिकारी को ये सब क्रमशः सिद्ध हो जावेंगे।

प्र०-(५) मोक्षशास्त्र कौन से हैं ?

उ०-जिन शास्त्रों का अध्यात्म विद्या और मोक्ष से संबन्ध है वे अध्यात्म शास्त्र कहलाते हैं। हमारे सब शास्त्र प्रायः ऐसे ही हैं परन्तु मुख्य दशोपनिषद् ( ईश, केन, कठ, प्रश्न, मुण्डक, माण्डूक्य, तैत्तिरीय ऐतरेय छन्दोग्य बृहदारण्यक और श्वेताश्वतर ) भगवद्गीता और ब्रह्म सूत्र हैं। इनको ब्रह्म विद्या की प्रस्थान त्रयी कहते हैं, महाभारत के अन्तर्गत शान्तिपर्व में मोक्ष धर्म उद्योग पर्व में सनत सुजात गीता और आश्वमेध पर्व में अनुगीता यह सब ग्रन्थ मुमुक्षु के लिये बड़े उपयोगी हैं योग वशिष्ठ महा रामायण में भी वसिष्ठ भगवान ने श्री रामचन्द्र जी को ज्ञान का जो उपदेश किया है वह चाहे कैसा ही मूढ़ बुद्धि हो अवश्य विचारशील कर देगा-ये सब ग्रन्थ संस्कृत और भाषा दोनों में मिलते हैं इनसे अधिक मुमुक्षु को पढ़ने व विचारने की अपेक्षा नहीं

इन्हीं के साथ यदि पातंजल योग दर्शन व्यासभाष्य सहित भी विचारा जावे तो और भी लाभ होगा–

प्र०–(६) यह ग्रन्थ विचार कब तक रहना चाहिये ?

उ०– जब तक चित्त में शास्त्र का सिद्धान्त पूरा २ आरूढ़ न होजाय यह विचार बराबर रहना चाहिये। जितना २ अभ्यास बढ़ेगा उतना २ इन ग्रन्थों के विचार में अधिक आनन्द मिलेगा, अन्त में जैसे के धान्य को चाहने वाला उसके छिलके को त्याग देता है वैसेही ज्ञानवान पुरुष ग्रंथ विचार से उपरत हो ध्यान में समय व्यतीत करेगा–इस विचार का फल बिना योग नहीं मिल सक्ता, बिना चित्त की एकाग्रता और वृत्ति निरोध के सारा पढ़ना पढ़ाना निष्फल है॥

प्र०–(७) सत्संग किस प्रकार करना चाहिये ?

उ०–वसिष्ठ भगवान का कथन है कि मोक्ष मन्दिर के चार द्वारपाल हैं शम, विचार, संतोष और साधु संगम, साधु वह है जो परकार्य को साधे, जो विरक्त महात्मा एकान्त वासी वैराग्य संयुक्त हैं वेही अपने सदुपदेशों द्वारा जगत को कृतार्थ कर सक्ते हैं अन्य नहीं, जिनके चित्त उद्धत नहीं हैं जो सब भूतों में समदृष्टि रखते हैं जिनकी दृष्टि प्राणिमात्र पर अमृत के समान पड़ती है उन्हीं द्वारा ज्ञान की प्राप्ति हो सक्ती है–सन्तों के विषय में तुलसीदासजी का कथन है कि–

विषय अलंपट शील गुणाकर।
पर दुःख दुःख सुख सुख देखे पर॥
सम अभूत रिपु विमद विरागी।
लोभा मर्ष हर्ष भय त्यागी॥
शम दम नियम नीति नहिं डोलहिं।
परुष बचन कबहू नहिं बोलहिं॥

आज कल ऐसे महापुरुषों का मिलना दुर्लभ होगया है इसलिये यद्यपि मोक्ष शास्त्रों की चर्चा तीर्थादि स्थानों में बहुत सुनने में आती है तथापि सच्चे ज्ञानी कम लोग होते हैं जो लोग इन शास्त्रों को पढ़ते पढ़ाते हैं वे प्रायः वाचक ज्ञान पर ही संतोष करते हैं और सिवाय पुरानी युक्तियों को दोहराने के अपनी बुद्धि को बहुत कम काम में लाते हैं और अपना और दूसरों का वृथा कालक्षेप करते हैं। उनके पास बैठने के स्थान में यदि आपही ग्रन्थ विचार पूर्वक उसके अर्थ का अनुसन्धान किया जावे तो अधिक लाभ होगा। सत्संग से अधिक कोई लाभ नहीं परन्तु इस समय सन्त कहां मिलते हैं–

प्र०-(८) मन और इन्द्रिय निग्रह के क्या नियम चाहिये ?

उ०–मोक्ष का प्रथम साधन वैराग्य है बिना विषयें से चित्त को हटाये इस मार्ग पर चलना असम्भव है–श्रुति में कहा है किः–

"आत्मा को रथी (रथ का स्वामि) शरीर को रथ बुद्धि को सारथी, मनको रसना (लगाम), इन्द्रियें को घोड़े और उनके विषयें को रथचर्या की भूमि जानो। जीवात्मा इन्द्रियें मन और बुद्धि के साथ मिलकर ही विषयें को भोगता जिस रथ का सारथी चतुर नहीं है और जो घोड़ों की लगाम को खींच कर अपने वश में नहीं रखता वह रथ अवश्य कुमार्ग में गिरेगा और रथी दुःखी होगा, जिस रथ का सारथी सावधान रहकर घोड़ों को अपने वश में रखता है वह रथ सुख पूर्वक अपने स्थान को पहुंच जावेगा–जीवात्मा का संसार की अनेक ऊंच नीच योनियें में भ्रमण करना कुमार्ग में गिरना और परम पद पाना मोक्ष और सुख है" ॥

विषय भोगों के त्याग का नाम वैराग्य है परन्तु वह छुरे की धारा पर चलने से भी कठिन है। अनेक जन्मों की भोग

वासनायें चित्त में ऐसी खचित हो गई हैं कि उनका क्षय करना वर्षों के क्या अनेक जन्मों के पुरुषार्थ से भी कठिन है। यह इन्द्रिय ग्राम बड़ा बलवान है और विद्वान को भी खींच ले जाता है इसका रोकनाही बड़ा पुरुषार्थ है। व्यास भगवान कहते हैं, कि मोक्ष मार्ग में चलने वाले के पांच शत्रु हैं काम, क्रोध, लोभ, भय और निद्रा। इनमें से काम को संकल्प के त्याग द्वारा जीते, "यह मुझे मिले" "यह मैंने पा लिया" "यह पाऊँगा" "यह होगया, यह होगा" इत्यादि संकल्पों का त्याग काम का जीतना है, संसार में कामही एक बन्धन है, दूसरा नहीं, इसका नाशही मोक्ष है। क्रोध को क्षमा के द्वारा जीते, बिना व्याधि के भी उत्पन्न होने वाले, आप महा व्याधि, पाप के मूल नरक के द्वार इस क्रोध को जीतने का उपाय शम अर्थात् शान्ति और सब के सुख दुःख को अपनाही सुख दुःख जानना है। लोभ को धनादि में अनित्य और दुःख बुद्धि द्वारा जीते। राजा अंबरीष ने कहा है कि मैंने सब शत्रुओं को तो युद्ध में जीत लिया परन्तु लोभ एक दोष शेष रह गया, वह है ऐसा है कि उसके कारण यह प्राणिदुःख से दुःखान्तर में, एक अन्धेरे गर्त से दूसरे गर्त में, एक पाप से दूसरे पाप में गिरता है, इसे असंग शस्त्र से छेदन करना चाहिये, इसका छेदनही परम सुख का हेतु है। मनुष्य को उतनी सामग्री भय की वास्तव में नहीं होती जितनी कि वह अपने मन से रच कर आप उससे भय मानता है. जरा, रोग, मरण. अनिष्ट सम्प्रयोग इष्ट वियोगादि का भय तब तक ही है जब तक परमात्मा में दृढ़ निष्ठा नहीं, जब उस पद में जो अभय है निष्ठा बांध ली तो फिर भय कहां, जैसे कि प्रह्लाद ने अपने पिता से कहा कि भय के हरने वाले परमात्मा श्री गोविन्द भगवान के हृदय में विराजमान होने पर भय कहां रह सक्ता है उनके

स्मरण मात्र से जन्म जरा आदि के समस्त भय नाश हो जाते हैं। निद्रा और आलस्य तामसी वृत्तियां मोक्ष में बड़े प्रतिबन्धक हैं, उनको सत्व गुण के बढ़ाने और सदा समाहित चित रहने से जीते। इन पांच शत्रुओं को जीतने के साथही धैर्य पूर्वक उदर को अयोग्याहार से, उपस्थ को स्त्री संग से, हाथों को बुरे कर्मों से और पाओं को अयोग्य स्थानों में जाने से रोके, आंखों से सावधान रह कर बुरी वस्तुओं के दर्शन से बचे, कानों को बुरे शब्दों के सुनने से, मन को बुरे संकल्प उठाने और वाणी को बुरे शब्द कहने से रोके। बाहिर के शत्रुओं का जीतना सुगम है, परन्तु अपने अन्दर के शत्रुओं का जीतना महा कठिन है, इनके जय से ही मनुष्य मोक्ष मार्ग पर चलने के योग्य होता है। सिद्धान्त यह है कि बिना विद्या और तप के, बिना इन्द्रियों को जीतने के, बिना सर्व त्याग के मोक्ष की सिद्धि नहीं हो सक्ती। जब मनुष्य को अनेक कर्म करने से भी कुछ नहीं मिलता, जब आशा भंग, इष्ट वियोग और अनिष्ट संप्रयोग ही निरंतर देखता है, जब जहां कहीं आशा बांधता है वहां ही नैराश्य दिखाई पड़ता है. जब सज्जनों को दुखी और दुर्जनों को सुखी पाता है. अनेक प्रकार की शारीरिक व मानसिक व्यवस्थाएं पीड़ित करती हैं, व्याधि और जरा से शरीर जर्जरीभूत और नष्ट होता है. तब इसके चित्त में सांसारिक भोगों से कुछ न कुछ ग्लानि अवश्य उत्पन्न होती है, परन्तु वह विरलों की ही चिरस्थायी होती है। केवल ऐसे महानुभावों जैसे वामदेव, शुक, शंकरादि को बालकपन में ही वैराग्य होता है, इनके साथ ही वे महापुरुष जो राज्य लक्ष्मी के मध्य में भी त्यागी होकर विचरें जैसे कि राजा जनक, श्रीरामचन्द्र जी, श्रीकृष्ण भगवान, भीष्म, युधिष्ठिर, बुद्ध भगवान, विक्रम, भोजादि बड़े श्लाघनीय हैं।

वर्तमान काल में सच्चे वैराग्यवान कम देखने में आते हैं, परन्तु उनका अभाव नहीं। यदि विषय भावना बराबर फुरती रहे तो कथन मात्र के वैराग्य से तो सांसारिक कामों में प्रवृत्त होनाही भला है। एक महात्मा कहते हैं कि सच्चे आनन्द का रहस्य यह है कि जितना संसार के पदार्थों से चित्त को हटाओगे उतनाही वे तुम्हारे पीछे दौड़ेंगे। वर्तमान समय में सांसारिक पदार्थों की वांछा इतनी बढ़ गई है कि उससे हिन्दु वहुत गिरते जाते हैं, जिन देशों में प्रत्येक व्यक्ति को अपने २ सुख की कम और औरों के सुख की अधिक चाह है वेही देश आगे बढ़ सक्ते हैं। हमको जैसे निःस्वार्थी हम सदा से रहे हैं वैसाही अब भी होना चाहिये- विषयों में रस बुद्धि ही बन्धन और उसका अभाव मोक्ष है–सिद्धान्त इतना ही है।

प्र०–(६) समता किसे कहते हैं और वह किस प्रकार सम्पादन करनी चाहिये ?

(उ)–शीतोष्ण, मान अपमान, लाभ अलाभादि द्वन्दों के सहन करने और प्राणिमात्र पर सम दृष्टि का नाम समता है। प्रह्लाद ने कहा है कि समत्व ही ईश्वर का आराधन है। कृष्णभगवान कहते हैं कि समत्व ही ब्रह्म भाव है। राजा जनक ने सुलभा से कहा कि मुझको न अपनी स्त्री में आसक्ति है न शत्रु से वैर है, यदि कोई मेरी दाहनी बाहु पर चन्दन लेपन करे और बाईं को काटे तो मुझे दोनों तुल्य हैं, जैसे कि राजा को निग्रह अनुग्रह करने में क्लेश होता है वैसा ही भिक्षुक को दण्डादि धारण में भी है, यदि दोनों की अपने २ विषयों में आसक्ति है तो दोनों बद्ध हैं, यदि आसक्ति नहीं है तो जैसे राज्य मोक्ष में प्रतिबन्धक नहीं, वैसे ही भिक्षा वृत्ति भी नहीं है। मोक्ष पद न राज्य में है न आकिंचन अर्थात भिक्षा वृत्ति में, वह तो केवल समत्व में है। राजा जनक

कहते हैं कि मेरा वित्त (धन) अनन्त है क्योंकि मेरा कुछ भी नहीं, मिथला नगरी के जल जाने से मेरा कुछ नहीं जलता। दूसरे प्रसंग में उन्होंने एक ब्राह्मण से कहा कि मैं इन गन्धों को यद्यपि वे मेरी नासिका के निकटवर्त्ति हैं अपने लिये नहीं चाहता, इस लिये मैंने पृथ्वी को कि जिसका गुण गन्ध है जीत लिया, मैं अपने लिये इन रसों को जिह्वा के निकट वर्त्ति होने पर भी अपने लिये नहीं चाहता इस लिये मैंने जल को जिसका गुण रस है जीत लिया, मैं अपने लिये इन रूपों को जो मेरे नेत्रों के गोचर हैं अपने लिये नहीं चाहता इस लिये मैंने तेज को जिसका गुण रूप है जीत लिया, मैं अपने लिये इन स्पर्शों को जो मेरी त्वचा के समीप हैं नहीं चाहता इस लिये मैंने वायु को जिसका गुण स्पर्श है जीत लिया, न मैं अपने लिये इन शब्दों को जो मेरे श्रोत्रों में पड़ते हैं चाहता हूं, इस लिये मैंने आकाश को जिसका गुण शब्द है जीत लिया, मैं अपने लिये इस मन को जो नित्य मेरे अन्दर विद्यमान है नहीं चाहता इस लिये मैंने मन को जीत लिया, मैं देवताओं पित्रों अतिथियों और भूतमात्र के साथ इन विषयों को भोगना चाहता हूं इस लिये मेरी समस्त क्रिया सर्वार्थ है स्वार्थ परायण नहीं। इसी पर स्वामि राम तीर्थ जी कहते हैं।

"जब बेहतरी के अपनी फ़िक्रो ख़्याल छूटे।
फ़िक्रों ख़्याले रंगीं मेरे ही बन गये सब॥
आहा अजब तमाशा मेरा नहीं है कुछ भी।
दावा नहीं ज़रा भी इस जिस्मों इस्म पर ही॥
यह दस्तोंपा हैं सब के आखें यह हैं तो सब की।
दुनिया के जिस्म लेकिन मेरे ही बन गये सब॥"

इसी को गीता में स्थित प्रज्ञ के लक्षणों में इस प्रकार कहा है—कि जब मनुष्य समस्त वासनाओं के जो उसके चित्त

में ही त्याग दे, जब वह अपने आत्मा में आत्मा से ही संतुष्ट हो, जब उसका चित्त दुःख में उद्विग्न और सुख में आनन्दित न हो, जब वह राग, भय, क्रोध से रहित हो जावे, तभी स्थित प्रज्ञ कहलाता है—परन्तु यह समता सम्पादन करनी सुलभ नहीं है, यदि वर्षों के अभ्यास से थोड़ी भी प्राप्त होजाय तो बड़ी बात है।

हरेक अवस्था में चाहे कैसीही हो चित्त में विकार न होना विरलों काही काम है। जो अपने साथ कोई अनिष्ट करे तो उसका अनिष्टन चिन्तन न करना, सदा सबके साथ शुद्ध भाव रखना, जय पराजय जीवन मरण संपत आपत में कौन है जिसका चित्त समान रहे। राजा जनक ने एक ब्राह्मण को किसी अपराध पर अपने देश से निकल जाने को कहा और जब उस ब्राह्मण ने जो धर्म रूप से उनकी परीक्षा को आया था कहा कि विचारो तुम्हारा देश क्या है, तो जनक ने विचार कर कहा कि यह देह भी मेरा नहीं अथवा समस्त पृथिवी भी मेरी है और जैसे कि मेरी है वैसे सब की है इस लिये मुझ को व्यथा नहीं तुम जहां चाहे वहां रहो। परन्तु यह दृष्टि किसकी होती है। श्री रामचन्द्र जी ने पिता की आज्ञा पाते ही सारी राज्य लक्ष्मी को छोड़ दिया और चित्त में रंचक मात्र भी खेद न माना। वाल्मीकि जी कहते हैं कि उस समय भी उनके मुख की कान्ति चन्द्रमा की कान्ति के समान बनी रही। इसी प्रकार श्री कृष्ण भगवान ने भी कंस को मार कर मथुरा के राज्य की ओर रंचक मात्र भी ध्यान न दिया। मोक्ष मार्ग पर चलने वाले का समबुद्धि होना परम कर्तव्य है और जितना जितना वह इसे सम्पादन करेगा उतना ही मोक्ष के निकट पहुंचेगा—जो ब्रह्म में स्थित होना चाहे उसे ब्रह्मवत् सम और समदृष्टि होना पड़ेगा॥

प्र०-(१०) निष्काम कर्म किसको कहते हैं और वह कैसे हो सक्ता है ?

उ०-फल की इच्छा से रहित केवल कर्तव्य बुद्धि से काम करने को निष्काम कर्म कहते हैं-कृष्ण भगवान का कथन है कि जो करो, जो खाओ, जो हवन करो, जो कुछ दो जो कुछ तप करो, वह सब मेरे (परमात्मा के) अर्पण करो, ऐसा करने से तुम शुभ अशुभ फल के भागी न होगे और सन्यास योग युक्त हो कर बन्धों से रहित हो मुक्त को प्राप्त होगे। स्वार्थ को छोड़ना मोक्ष का बड़ा साधन है, मुमुक्षु को चाहिये कि अपने सब काम सात्विक भाव से करे। गीता में कहा है कि जो नियत कर्म राग द्वेष छोड़ कर केवल कर्तव्य बुद्धि से किया जावे वही सात्विक कर्म है और जो संगों से मुक्त अहंकार से रहित धैर्य और उत्साह सम्पन्न सिद्धि असिद्धि में समान है वह सात्विक कर्त्ता है। यही निष्काम कर्म अन्तःकरण शुद्धि का मूल है-बिना कर्म कोई नहीं रह सक्ता कुछ न कुछ करना पड़ता ही है, इसलिये यदि सांसारिक काम करे तो उसे ईश्वरार्पण करे और यदि पारमार्थिक करे तो उसे केवल कर्तव्य बुद्धि से करे। इसके बड़े उदाहरण ऋषियों में मनु, याज्ञवल्क्य, वाल्मीकि, व्यास, भगवान भाष्यकार आदि हुए। उनके दिये हुए उपनिषद् रामायण महाभारत स्मृति आदि शास्त्र भारत के क्या सारे संसार के लिये सदा से कल्याणकारी हुए। इन लोगों को कोई नाम बड़ाई की इच्छा नहीं थी, बहुतों के तो नामों का पता तक नहीं लगता, जङ्गलों में कष्ट सहकर तप और अध्यात्म विचार द्वारा उन्होंने जो बात सम्पादन की वह हमारे कल्याण के लिये छोड़ गए, इससे अधिक और क्या परोपकार होगा। कृष्ण भगवान जो निष्काम कर्म की मूर्त्ती थे युधिष्ठिर से कहते हैं कि दो अक्षरों में मृत्यु और

तीन अक्षरों में शाश्वत ब्रह्म है. मम मृत्यु है, निर्मम शाश्वत ब्रह्म है-यह मृत्यु और ब्रह्म दोनों सब प्राणियों के भीतर अदृष्ट रूप से निवास करके परस्पर युद्ध करते हैं, यदि सारी पृथ्वी का राज्य प्राप्त होजाय और उसमें ममता न हो तो वह कैसे बन्धन का हेतु हो सक्ता है? यदि वन में रह कर फल मूल खाकर भी पदार्थों में ममता हो तो मृत्यु सदा मुख में निवास करती है। हे राजन्! यदि तुम अपने बाहर और अन्दर के शत्रुओं से सावधान रहोगे तो आत्मतत्व को जान लोगे और महाभय से छुट जावगे, इस संसार में इच्छा के वशीभूत पुरुष की कोई प्रशंसा नहीं करता और न यहां पर बिना इच्छा के प्रवृत्ति होती है। जितनी इच्छायें हैं वह सब मन के अंग हैं उनको विद्वान बुद्धि पूर्वक संकुचित करे। अभ्यास द्वारा सार असार को विचार कर दान, वेदाध्ययन, तप, व्रत, यज्ञ, नियम, ध्यानादि को विना फल की इच्छा के करना यही मुमुक्षु का कर्तव्य है, मनुष्य का अधिकार कर्म में ही है कर्म के फल में नहीं, उसे कर्म फल का हेतु न होना चाहिये न उसकी प्रीति कर्म त्याग में होनी चाहिये। सारांश यह है कि बिना स्वार्थ त्यागे परमार्थ की प्राप्ति कदापि नहीं हो सक्ती. ब्रह्म विद्या का अधिकारी वह है कि जो अपने सुख दुःख को भूलकर परकार्य सम्हारने में तत्पर हो, सब को अपना आत्मा जाने और अपने आपको सब में देखे, वही ब्रह्म विद्या के रहस्य को पा सक्ता है। "जब तक दिलसे पकड़ छकड़ है। बाहर रगड़ झगड़ है॥ दिल से छोड़ी आस। मुरादें आएं पास"॥ यह स्वामि रामतीर्थ जी का सिद्धान्त था-पहिले लोगों में राम, कृष्ण, वसिष्ठ, बुद्ध भगवानादि और वर्तमान् समय में नानक, कबीर, तुकाराम, रामदास, राजा राम. मोहनराय स्वामि दयानन्द सरस्वती जी. स्वामि राम

तीर्थजी महाराज आदि इसके उदाहरण हुए हैं। अब जितनी इसमें कमी है उतना ही ब्रह्मविद्या के फलीभूत होने में भी प्रतिबन्ध है। गीता में कहा है कि अभ्यास से ज्ञान श्रेष्ठ है ज्ञान से ध्यान और ध्यान से कर्म फल का त्याग श्रेष्ठ है त्याग से ही शान्ति होती है अर्थात् विना त्याग, और अहंभाव दूर किये परं पद नहीं मिलता और इसका एक द्वार परोपकार है। भारत की वर्तमान दशा चाहती है कि जो लोग मोक्ष मार्ग में प्रवृत्त हों वे दूसरों का उद्धार करना अपना मुख्य धर्म जानें॥

प्र०-(११) अनन्य भक्ति किस प्रकार करनी चाहिये?

उ०-(२) उपास्य देव के पास बैठने का नाम उपासना है, भजने का नाम भक्ति है जितना २ उपास्य उपासक में व्यवधान है उतना ही उपास्य उपासक से दूर है, जब वह व्यवधान सर्वथा दूर होकर उपासक उपास्य रूप हो जावे तब उपासना चरितार्थ हो जाती है। ध्यान का भी यही लक्ष्य है इसी का नाम समाधि है-कृष्ण भगवान ने गीता में कहा है कि हे अर्जुन! ईश्वर प्राणिमात्र के हृदय देश में बिराजमान है और सब प्राणियों को अपनी माया से ऐसे घुमाता है जैसे मायावी यंत्रारूढ़ पुतलियों को, उसी की शरण में हे भारत! सर्व भाव से जा, उसी की कृपा से परमशान्ति और शाश्वत पद को प्राप्त होगा-भगवत शरण लेना उपासना का मुख्य अंग है सदा उसी के गुणानुवाद का श्रवण, उसी के नाम का कीर्तन, उसी के चरित्रों का स्मरण, उसी की सेवा, उसी की पूजा, उसी की वन्दना, उसी में मन बुद्धि और कर्म को सर्वथा समर्पण करना यही भक्ति है, विना इसके ज्ञान की प्राप्ति नहीं हो सकती न सांसारिक मोह छूट सकता है। गुसाईं तुलसी दासजी कहते हैं।

अस कछु समुझि परै रघुराया।
बिन तव कृपा दयाल दास हित मोह न छूटै माया।
वाक्य ज्ञान अत्यंत निपुण भव पार न पावै कोई।
निशि गृह मध्य दीप की वातन तम निवृत्त नहिं होई॥
जैसे कोउ यक दीन दुखित अति अशन हीन दुख पावै।
चित्र कल्पतरु कामधेनु गृह लिखे न विपत नशावै॥
षट रस बहु प्रकार भोजन कोउ दिन अरु रैन बखानै।
बिन बोले संतोष जनित सुख खाइ सोई पै जाने॥
जब लगि नहिं निज हृदि प्रकाश अरु विषय आश मन माहीं।
तुलसीदास तब लगि जगयोनि भ्रमत सपनेहु सुखनाहीं॥

कृष्ण भगवान ने भी गीता की समाप्ति इसी पर की है "मेरे ही में मन लगा, मेरा ही भक्त हो-मेरी ही पूजा कर, मुझे ही नमस्कार कर, मुझको ही प्राप्त होगा, मैं तुझसे सत्य प्रतिज्ञा करता हूं तू मेरा प्रिय है-सब धर्मों को त्याग कर एक मेरे ही शरण में जा मैं तुझको सब पापों से छुड़ाऊंगा तू शोच मत कर,"।

जिसका चित्त भगवत् प्रेम में द्रविभूत हो जावे वही भक्त है, वही ज्ञानी है। कृष्ण भगवान कहते हैं कि विशुद्ध बुद्धि युक्त, धैर्य से अपने चित्त को निग्रह करने वाला शब्दादि विषयों को त्यागने वाला, राग द्वेष से रहित, एकान्त शील, लघ्वाहारी, काया, इन्द्रिय और मन को वश में रखने वाला; ध्यान परायण वैराग्यवान, काम क्रोध बल दर्प अहंकार परिग्रह को त्यागने वाला, ममता रहित पुरुष ही ब्रह्म प्राप्ति के योग्य होता है, ब्रह्म भाव को प्राप्त हो कर प्रसन्न चित्त वह पुरुष न शोच करता है न इच्छा करता है, किन्तु सब में सम दृष्टि हो मेरी पराभक्ति को प्राप्त होता है उस भक्ति से मैं जैसा और जो हो वह जानता है और

फिर मुझे जान कर मुझ में लय हो जाता है। अनन्य भक्त तन्मय इस प्रकार हो जाता है कि जैसे लवण की डली पानी में घुल तद्रूप हो जाती है। उसको सिवाय अपने इष्टदेव के और कुछ नहीं दीखता सब जगत तद्रूप ही भासता है यहां तक कि आपको भी तद्रूप देखता है। भीष्म जी कहते हैं कि कृष्ण ही है व्रत जिनका, जो कृष्ण का ही स्मरण करते हैं, जिनका सोते बैठते रात दिन कृष्ण में चित्त लगा हुआ है ऐसे पुरुष कृष्ण रूप हो शरीर के छूटने पर कृष्ण में ऐसे लय हो जाते हैं जैसे कि मन्त्रों से शुद्ध किया हुआ घृत अग्नि में। इसके बड़े उदाहरण प्रह्लाद, हनुमान, भीष्म, नारद, पराशर, व्यास, अंबरीष शुकादि पहिले समय में और मीराबाई, महाप्रभु चैतन्य, तुलसीदास, सूरदासादि वर्तमान समय में हुए हैं अब ऐसे लोग कम हैं परंतु उनका सर्वथा अभाव नहीं। बिना इस अनन्य भक्ति के ज्ञान कदापि नहीं प्राप्त हो सक्ता न मोक्ष पद मिल सक्ता है।

स्वामिराम कहते हैं कि "भक्ति चित्त की उस उदारता का नाम है जिसमें अपने आप तक को उछाल कर फेंक दिया जावे, उपासना आनन्द को तंगदिल वाला नहीं पासक्ता जिसका दिल बादशाह नहीं वह क्या जाने भक्ति रस को और बादशाह वह है जिसको अपने दिल के भीतर से एक लंगोटी के साथ भी दावा न हो" ॥

प्र०-(१२) धारणा, ध्यान समाधि क्या हैं और वे किस प्रकार की जायें ?

उ०-सब ओर से हटाकर किसी एक विषय में चित्त को स्थिर करने का नाम धारणा है। इसी वृत्ति के पुनः पुनः उदय होने से अन्य वृत्तियों के अभाव का नाम ध्यान है-इसी को एकाग्रता भी कहते हैं, जब तक (ध्याता) ध्यान करने

वाला, ध्यान और ध्येय तीनों विद्यमान हैं तब तक वह ध्यान है जब यह तीनों लय हो अपने स्वरूप में स्थिती हो, तब उसे योग अथवा समाधि कहते हैं. यही ब्रह्मविद्या की चरितार्थता है। श्रुति में कहा है कि जब पांचों इन्द्रियां मन सहित निरुद्ध हो जायें और बुद्धि भी चेष्टा न करे-तो उसे परमगति कहते हैं। इन्द्रियों की स्थिरता ही योग है, ज्ञान का रहस्य ध्यान से ही प्राप्त होता है। महाभारत में कहा गया है कि द्वंद रहित, सत्व में स्थित, अपने नियमों को पालन करने वाले, स्त्री आदि संगों से बचने वाले, विवाद शून्य शांति दायक स्थानों में निवास करने वाले, महात्मा पुरुष ही ध्यान परायण हो सकते हैं। ऐसे महानुभाव मन को एकाग्र कर इन्द्रियों को जीत एकान्त स्थान में अचल ध्यान में स्थित होते हैं। शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध विषय भावना से मन को जो सदा चलायमान है रोक कर ध्यान मार्ग में लगाना यही ध्यानी का कर्तव्य है। पहले किसी स्थूल विषय पर फिर सूक्ष्म पर मन को लगाकर एकाग्रता सम्पादन करे और अन्त में उस एक वृत्ति को भी हटा कर आत्मा में लय हो जावे यही मोक्ष का मार्ग है। बिना इस रास्ते पर चले कितना ही पढ़ले, दान व तीर्थ यात्रा करले, मन्त्र लेले, मोक्ष दूर है। जितने महात्मा हुए वे सब ध्यानपरायण ही हुए। उदाहरणार्थ जिस प्रकार कृष्ण भगवान ध्यान परायण हुए वह महाभारत में यों कहा है कि युद्ध के अन्त में जब पाण्डवों की जय हुई और कृष्ण भगवान हस्तिनापुर में निवास करते थे तो एक दिन राजा युधिष्ठिर उनके पास गये. क्या देखते हैं कि स्वर्ण के बड़े पर्यंक पर जिसमें मणि जड़े हैं भगवान नील मेघ के समान विराज रहे हैं-दिव्य आभरणों से भूषित हैं, पीताम्बर ऐसी शोभा दे रहा है कि जैसे नील मणी पर स्वर्ण, वक्षःस्थल पर कौस्तुभ-

मणि ऐसे विराजमान है जैसे उदयाचल पर सूर्य, उस समय व्यास जी कहते हैं कि भगवान की उपमा तीनों लोक में कोई नहीं मिलती थी। राजा युधिष्ठिर ने इस प्रकार भगवान को ध्यानस्थ देख कर उनकी स्तुति की और कहा कि आप के प्रताप से हम को नष्ट हुआ राज्य फिर प्राप्त हुआ. परन्तु भगवान ने कुछ उत्तर न दिया क्योंकि वह उस समय ध्यानस्थ थे-स्थूल, सूक्ष्म, कारण तीनों शरीरों से परे ध्यान मार्ग में स्थित थे, शरीर गत पांचों प्राणों श्रोत्र आदि पंच ज्ञान इन्द्रियों और वागादि पांच कर्म इन्द्रियों को मन में लय कर ध्यान में आरूढ़ थे-उनका मन बुद्धि में लय होगया था, इन्द्रियों के देवता साक्षी चेतन में स्थित थे शरीर के रोम कम्पायमान नहीं होते थे मन प्रसन्न और बुद्धि स्थिर थी, काष्ठ, कुड्य और शिला के समान अकम्पायमान चेष्टा रहित ऐसे स्थित थे जैसे निवास स्थान में दीपक और पाषाणवत अचल प्रतीत होते थे-इस प्रकार भगवान् को ध्यानस्थ देखकर राजा युधिष्ठिर अत्यन्त विस्मित हुए और जब वे ध्यान से उतरे तो राजा के पूंछने पर उत्तर दिया कि भीष्मपितामह मन को एकाग्र कर मेरे ध्यान में स्थित था इस लिये मैं भी मन से उसको प्राप्त हुआ था। ध्यान का यही महात्म्य है कि ध्येय को अपनी ओर खींच बुलावे। यदि इस प्रकार कृष्ण भगवान की नाई ध्यान किया जावे तो चित्त अवश्य स्थिर हो जावेगा।

यह ध्यान जब तक नहीं बन सक्ता जब तक कि सांसारिक पदार्थों की सत्यता में विश्वास, चित्त में द्वेष, स्वार्थ, कपट का लेश मात्र शेष है। व्यास भगवान कहते हैं कि मन इन्द्रिय और बुद्धि का सर्व व्यापि आत्मा के साथ एक करने का नाम योग है और यह उसे ही प्राप्त होता है जो शान्त चित्त इन्द्रियों को जीतने वाला, विचारशील-आत्मारामी,

ज्ञानवान और पवित्र कर्म करने वाला हो। इसी के साथ प्रणव आदि का जप भी करना चाहिये। शुद्ध और एकाग्र मन से फलाभिसन्धि रहित, अर्थानुसन्ध्यान पूर्वक जप करने वाले को शीघ्र समाधि होती है। जिसके चित्त में विषयों से वैराग्य और मोक्ष की इच्छा है उसी को मोक्ष पद मिलता है। यहां किसी वर्णाश्रम का नियम नहीं, इसको जैसे कि पुरुष पा सक्ते हैं वैसे स्त्रियां भी पा सक्ती हैं, जैसे उच्च वर्ण के लोग वैसे ही निकृष्ट वर्ण के, जैसे गृहस्थ वैसे ही वानप्रस्थ व सन्यासी ब्रह्मचारि पा सकते हैं, जिसको आत्मज्ञान हो गया वह चाहे शूद्र भी हो विष्णु स्वरूप है, ऐसा पराशर मुनि ने राजा जनक से कहा।

सजातीय प्रत्यय के प्रवाह और दूसरे प्रत्यय के तिरस्कार से परमात्मा का साक्षात्कार होता है सब बन्धन कट जाते हैं जन्ममरण का प्रवाह छूटजाता है। मुमुक्षु को उचित है कि चित्त को जो इधर उधर दौड़ता फिरता है और स्वभाव से चंचल है रोकने का अभ्यास करे यहां तक कि आप को सर्व में और सर्व को अपने में देखे यही समाधि है। जब सब हृदय की ग्रन्थियां टूट जाती हैं, जब जितने संकल्प इसके अन्दर होते हैं लय हो जाते हैं जब यह आत्म काम आप्त काम होता है जब समस्त विशेष ज्ञान दूर हो जाता है और सब के लय होने पर वह तत्व जो मन और वाणी का विषय नहीं, जिसे वेद में नेति नेति से कहा है शेष रहता है तो फिर जन्ममरण कहां मनुष्य २ नहीं रहता ब्रह्मरूप हो ब्रह्म में लय हो जाता है। जैसे नदियां समुद्र में पहुंच कर अपने नाम रूप से मुक्त हो समुद्र रूप हो जाती हैं वैसे ही विद्वान परमात्म भाव को प्राप्त हो नाम रूप से मुक्त हो ब्रह्म रूप हो जाता है, यही कैवल्य है।

प्र० (१३) वास्तव तप क्या है और वह किस प्रकार किया जावे ?

उ० तप मोक्ष मार्ग का मुख्य अंग है—जब निष्काम कर्म द्वारा अन्तःकरण शुद्ध और उपासना द्वारा चित्त कुछ स्थिर हो जावे और कुछ वैराग्य भी उत्पन्न हो जावे तो तप अर्थात् स्वरूपानुसन्धान में तत्पर हो। यह महान बिचित्र जगत जो मैं अपने चारों ओर देखता हूं क्या यह वास्तव में सत्य है अथवा असत्य, क्या यह जो खाता पीता चलता बैठता दिखाई पड़ता देह है, यही मैं हूं वा इससे विलक्षण, क्या शरीर के मरने पर मैं भी न रहूंगा अथवा रहूंगा, क्या इस जगत का कोई कर्त्ता है वा नहीं, मेरा उससे क्या संबन्ध है, क्या मैं उसका दास हूं, अथवा अंश अथवा वही हूं इत्यादि प्रश्नों के उत्तर को जैसा कि शास्त्र में पढ़ा और महानुभावों से सुना हो, चित्त में पुनः पुनः विचारना सच्चा तप है। इस विचार का फल यह होता है कि अधिकारी आप को इस देह से जो पृथ्वी अप तेज वायु आकाश (पंच महाभूत), श्रोत्र, त्वक, चक्षु, रसना, घ्राण (पंच ज्ञानेन्द्रिय), वाक् पाणिपाद, उपस्थ पायु (पंच कर्मेन्द्रिय): शब्द, स्पर्श रूप, रस गन्ध उनके विषय, मन बुद्धि चित्त अहंकार से पृथक देखता है और यह जानता है कि ये भूतनश्वर हैं, इन्द्रियां परस्पर व्यावृत्त और मन क्षण क्षण में वृत्ति भेद से अनेक रूप होता है, परन्तु आत्मा इन इन्द्रियों और वृत्तियों के मध्य में सदा एकरस रहता है, ये सब उसके लिये है वह इनके लिये नहीं, इनके लय होने पर भी वह शेष रहता है, इसलिये वह यह नहीं, यह बुद्धि उसकी सत्ता से पदार्थ निर्णय करती है इस का प्रकाश उसके प्रकाश से ही है, इसके लय होने पर भी वह लय नहीं होता, यह त्रिगुणात्मक है वह तीनों गुणों से

परे है इसलिये वह बुद्धि नहीं, ये प्राण जो इस संघात का चलाते हैं उसके लिये चलाते हैं अपने लिए नहीं इनके लय होने पर भी वह नष्ट नहीं होता, इनकी सन्धियों में वह शरीर के भीतर और बाहिर सदा स्थित है इसलिये वह प्राण नहीं, जन्म और मृत्यु भी शरीर के हैं आत्मा के नहीं। शोक और मोह मन के, भूख प्यास प्राण के हैं उसके नहीं। तप द्वारा वह देखता है कि मैं अविनाशी अनादि अनन्त हूं, मैं प्राणों का भी प्राण चक्षुः का भी चक्षुः मन का भी मन हूं, मैं प्राण और अपान से नहीं जीता किन्तु उससे जीता हूं जिसमें यह दोनों उपाश्रित हैं और वह मैं ही हूँ, मैं सत्य का भी सत्य हूं, सूर्यादि प्रकाशमान पदार्थों का जो प्रकाशक है वह मैं ही हूं, मेरे में भेद अथवा नानात्व नहीं जो मुझ सच्चिदानन्द ब्रह्म में रञ्चकमात्र भी भेद देखता है उसी को भय होता है सब अवस्थाओं का साक्षी सब अवस्थाओं से परे विषय संप्रयोग से वर्जित शुद्ध चिन्मात्र ज्योतिःस्वरूप आत्मतत्व मैं ही हूं, मैं सब में और सब मुझ में हैं—वही मुख्य तप है।

प्र०-(१४) यह संसार सत्य है अथवा असत्य?

उ०-इस प्रश्न का उत्तर किसी ने आज तक नहीं दिया कि यह जगत कैसा है, कैसे आया और कहां जावेगा। इसे सत्य यों नहीं कह सक्ते कि यह सदा परिणामि है एकसा कभी नहीं रहता, यदि सत्य होता तो कभी न पलटता और असत्य यों नहीं कह सक्ते कि सब को प्रत्यक्ष भासता है और कार्य सिद्धि का हेतु है बिना इसके अनुभव के मोक्ष पद नहीं प्राप्त हो सक्ता। उस महापुरुष के लिये जिसने ज्ञान और समाधि द्वारा भेद भाव को सर्वथा दूर कर दिया है, जगत है ही नहीं। व्यवहार दशा में इसे मायामात्र कहना ठीक नहीं

और सिवाय समाधि के और सब व्यवहार दशाही है। जो लोग इसे व्यवहार दशा में भी मिथ्या कह कर अनेक निषिद्ध और दुराचारों का पर्दा बनाते हैं वे सर्वथा निन्दनीय हैं। शास्त्र इसको सर्वथा असत्य अथवा मायामात्र नहीं कहते किन्तु जैसा है उसे वैसाही जान कर उससे निकलने का मार्ग बतलाते हैं। वसिष्ट भगवान् कहते हैं कि मन के रहने से दृश्य अर्थात् जगत् के साथ सम्बन्ध है मन के लय होने पर वह सम्बन्ध नहीं रहता। पदार्थों में अहन्ता, ममता, मैं, मेराही जगत है, इसका अभावही मोक्ष है। ये पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, पर्वत, नदियां, दिशा तभी तक भिन्न भिन्न भासते हैं जब तक कि यह चित्त है जब यह नहीं तब सब ब्रह्मरूपही है, जो ऐसा देखता है, सोही देखता है। उसे कोई कर्तव्य अकर्तव्य नहीं, इतनाही शास्त्र का सारांश है। यह दृश्य जो देश काल और क्रियात्मक भासता है चित्त से भिन्न नहीं, चित्त के विद्यमान् रहतेही इसकी सत्ता है। ऐसा युरुप में भी अब माना गया है। यदि चित्त को आत्मा में लय कर दिया जावे तो फिर जगत् न रहेगा। चित्त जैसा रंग जिस वस्तु को देता है वह वैसीही हो जाती है शुद्ध चित्त को सब जगत् ईश्वरमय भासता है अशुद्ध चित्त को दुःख का मूल दीखता है, प्रह्लाद को अस्त्र शस्त्रों में भी विष्णु भगवान् ही दीखे, शुक को राजा जनक के पास जाते हुये नगर और ग्राम कुछ नहीं दीखे तीन दिन वह जनक के द्वार पर विना अन्न जल खड़े रहे परन्तु वहां कुछ भी खेद न हुआ. फिर अन्तःपुर की स्त्रियों के मध्य में भी कुछ विकार चित्त में न हुआ और मोक्ष का ही चिन्तन करते रहे और जितेन्द्रिय और क्रोध और हर्ष से रहित उन दिव्यासनों पर स्त्रियों के मध्य में बैठ पवित्र हो सायं सन्ध्या में प्रवृत्त हुये

और ध्यान करने लगे, अर्धरात्रि में कुछ शयन किया तत्पश्चात् उठ कर शुद्ध हो फिर उन स्त्रियों से घिरे हुये ध्यान परायण हुये। संकल्पात्मक मन का विषय की ओर अभिमुख होना ही संसार का मूल है। यह संसार अनादि है, कोई नहीं कह सक्ता कि यह कब हुआ परन्तु वह सब को स्पष्ट प्रतीत होता है। इसी को अविद्या अथवा माया कहते हैं, अनात्मा में आत्म बुद्धि, असुख में सुख बुद्धि, अनर्थ में अर्थ बुद्धि इसी से होती है। जब यही चित्त बर्हिमुख से अन्तर्मुख होता है तो अपने चित्त भाव को त्याग कर आत्मा अथवा चेतन स्वरूप हो जाता है। फिर कोई प्रश्न कि संसार सत्य है अथवा असत्य शेष नहीं रहता।

प्र०-(१५) जीव ब्रह्म का स्वरूप और परस्पर क्या सम्बन्ध है?

उ०-शास्त्र का सिद्धान्त और महात्माओं का अनुभव है कि जीव ब्रह्म ही है दूसरा नहीं। जीव ब्रह्म में कोई भेद नहीं जो यहां भेद अथवा नानात्त्व देखता है वह मृत्यु से मृत्यु को प्राप्त होता है। जो इस आत्मा में रंचकमात्र भी अन्तर देखता है उसे भय होता है। यह सब ब्रह्म ही है और वह ब्रह्म तू ही है-तत्त्वमसि यह सिद्धान्त का महावाक्य है। सृष्टी से पहले भी ब्रह्म ही था जब उसमें यह फुरणा हुई कि मैं एक से अनेक होऊं, तो पहले आकाश हुआ, आकाश से वायु, वायु से अग्नि, अग्नि से जल, जल से पृथ्वी हुई, फिर इनमें परमात्मा ने जीव रूप से प्रविष्ट हो नाम रूप प्रकट किये-यही जगत की उत्पति का क्रम है। प्रलय उसके विपरीत है पृथिवी जल में, जल अग्नि में, अग्नि वायु में, वायु आकाश में, आकाश परमात्मा में लय होकर वही शेष रहता है। जब तक भेद है जगत जगत रूप से और जीव जीव रूप से प्रथक २ भासने

है. जब तप द्वारा भेद लय हो गया तब जीव ईश्वर और जगत का कुछ भेद नहीं रहता । प्रत्येक प्राणी अपने कर्म वश से जन्म लेता है और अनेक योनियों में भ्रमता है जब वह अन्तर मुख हो आत्म परायण होता है तब ब्रह्म रूप हो जाता है-उस परमात्मा को न बुद्धि पहुंच सकती है न मन न वाणि कह सकती है न वह किसी इन्द्रिय का विषय है । वह सब संगों से रहित शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, से परे, केवल अस्तिमात्र है, उसको न सत् कह सकते हैं न असत् । जो सर्व के आदि अन्तमें शेष रहे उसे किन शब्दों से वर्णन किया जाय । प्रत्येक इन्द्रिय अपने २ विषय को ही ग्रहण कर सकती है, मन संकल्प विकल्प और बुद्धि निश्चय करती है ये सब उससे हुए हैं वह इनसे नहीं-इसलिये ये उसे कैसे जानें, जिसकी सत्ता से ये सब अपना काम करते हैं जो सब कारणों का कारण है उसे वेद भी नेति नेति (यह भी नहीं यह भी नहीं) इतना कर रह जाते हैं । वर्तमान पदार्थ विद्या अथवा अध्यात्म विद्या भी इससे अधिक नहीं कह सक्ती । जैसे कोई पुरुष लकड़ी को छेदन करने से उसके अन्दर से अग्नि नहीं निकाल सक्ता परन्तु यदि वह एक लकड़ी को दूसरे के साथ संघर्षण करे तो अग्नि पा सक्ता है इसी प्रकार अंगों को छेदन करने से आत्मा नहीं मिलता किन्तु योग द्वारा मन बुद्धि प्राण और इन्द्रियों को एक करने से मिलता है । प्राण धारण करने और अहं और मम, (मैं और मेरे) के अभि मान से ब्रह्म की जीव संज्ञा हुई, जब तक देहाभिमान है तब तक जीव को ईश्वर का अंश, दास, उपासक सेवक आदि सब कुछ मान सकते हैं, सारा लौकिक व्यवहार इसी पर है, जब यह अभिमान नहीं रहा तो ब्रह्म ही ब्रह्म है । यह अभिमान न ग्रन्थ पढ़ने से दूर

हो सक्ता है न वाद विवाद से-इसके मिटाने का उपाय तप है, तप से ब्रह्म को जानो ये वेद का कथन है। जैसे जल के चलायमान होने से उसमें चन्द्रमा का प्रतिबिम्ब स्वच्छ नहीं भासता इसी प्रकार मन और इन्द्रियों के चलायमान हुए आत्मा का स्वरूप नहीं जाना जा सक्ता। उस आत्मा को यद्यपि नेत्र नहीं देख सक्ते तथापि यह नहीं कह सक्ते कि वह नहीं है। यद्यपि अमावस्या का चन्द्रमा नहीं दिखाई पड़ता परन्तु यह नहीं कह सक्ते कि वह नहीं है, इसी प्रकार आत्मा दिखाई नहीं देता परन्तु जैसे कि चन्द्रमा के अमावस्या को न दीखने और द्वितिया को दीखने से कोई दूसरा चन्द्रमा नहीं होजाता, इसी प्रकार आत्मा भी शरीर में विद्यमान् रहते शरीर की दशाके अनेक होने पर अनेक नहीं होता। जैसे कि ग्रहण के समय चन्द्रमा तमोग्रस्त होता है और उस तमस (छाया) का और कोई स्वरूप नहीं है इसी प्रकार आत्मा का भी शरीर के विद्यमान् होते ही अनुमान द्वारा अस्तित्व प्रतीत होता है अन्यथा नहीं। यह आत्मा सब का अपना आप है उसे कोई नहीं हटा सक्ता। तप से ही जीव ब्रह्म की कपता की प्राप्ति होती है अन्तर दृष्टि को स्वच्छ करने से ही वह पद जो सब से अतीत है मिलता है। सुषुप्ति अवस्था में सब इन्द्रियां अपने २ व्यापारों से उपरत हो जाती हैं और यह प्राणि अपने स्वरूप में स्थित होता है उस समय सब भेद भावों सब द्वैत भावनाओं की शान्ती, समस्त दुःखोंकी निवृत्ति परमानन्द की प्राप्ति होतीहै, यह क्षणिक है, जब यहही जाग्रत अवस्थामें चिरकाल पर्यन्त हो जावे तो उसे ही ब्रह्म की प्राप्ति कहते हैं। उस पद को पहुंच कर जो आनन्द होता है वह किस उपमा से वर्णन किया जा सक्ता है? जैसे कोई नूतन जन्मा बालक अथवा महा विद्वान कोई महाराजा सब का अधिपति जो आयुः बल

और सर्व ऐश्वर्य सम्पन्न हो अथवा कामी पुरुष अपनी प्रिया के साथ आनन्द में मग्न होता है, और न बाहर की कुछ सुध बुध रखता न अन्दर की, इसी प्रकार जब अपने स्वरूप में स्थिति हुई तो फिर भेद कहां, हृदय की सब ग्रन्थि टूट जाने पर आवागमन के सब झगड़े जाते रहते हैं और ब्रह्मवित् ब्रह्म हो जाता है। इसी को विष्णु का परम पद कहते हैं यही कैवल्य है। इसी के निमित्त राजाओं ने राज्य छोड़ जंगलों में निवास कर फूल मूल खाना और तप परायण होना स्वीकार किया-ऐश्वर्यवानों ने अपना समस्त धन वार दिया, पण्डितों ने विद्याभिमान त्याग दिया-देवर्षि नारद ने समस्त विद्याओं को पढ़ कर भगवान सनत्कुमार की शरण ली, इन्द्र ने १०० वर्ष तक ब्रह्मा जी की सेवा की। इसी आनन्द के लेश मात्र से जगत के और सब आनन्द भान होते हैं। जब सब कामनायें जो इस जीव के हृदय में हैं छूट जाती हैं तब ही यह मर्त्य (मरण धर्मा) अमर हो जाता है। जिस को इस पद की प्राप्ति हुई उसका जीवन जब तक शरीर विद्यमान है सब के लिये आदर्श होता है, वह सब कर्मों को कर्तव्य बुद्धि से ही करता है, किसी निषिद्ध कर्म अथवा दुराचार को कभी नहीं करता, सत्पुरुषों की मर्यादा सदा पालन करता है। काम, क्रोध, लोभ, मोह, दर्प, ईर्षा, अभिमान आदि उसके पास नहीं फटकते, समुद्रवत किसी क्षुद्र वस्तु से पूरित नहीं होता। मैं, मेरा, तू, तेरा, सब तुल्य हो जाते हैं। मैत्री, करुणा, मुदिता, उपेक्षा आदि सदा निकट रहते हैं। जो कुछ शुभ कर्म और सज्जनों के आचरण होते हैं वही वह करता है। उसका अन्तरात्मा सदा प्रसन्न और बुद्धि निर्मल होती है। सदा ज्ञान परायण सदा परहित में तत्पर न वह आप किसी से भय मानता है न दूसरे को भय देने वाला होता है और इस लोक में सत्कार और सुख पाकर

शरीर त्याग परंगति को प्राप्त होता है। जैसे की आकाश में पक्षियों को अथवा जल में जलचरों की गति नहीं जानी जाती वैसेही उसकी गति भी नहीं जानी जाती। यही परम पुरुषार्थ है। मोक्ष पद इसेही कहते हैं ऐसेही पुरुष को फिर संसार में जन्म लेना नहीं पड़ता-वह जीवन मुक्त हो विदेह मुक्त हो जाता है-यहां पर ही धर्मशिक्षा की समाप्ति है॥

ओं तत्सत्

---

# शुद्धाशुद्ध पत्र ।

## पहिला भाग ।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १ | ८ | सामन | ... | समान |
| ४ | ६ | सब | .. | सब का |
| ५ | ३ | हैं | ... | है |
| १५ | ११ | मरना | ... | करना |

## दूसरा भाग ।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १ | १२ | धम | ... | धर्म्म |
| २ | २६ | स्मृत | .. | स्मृति |
| ४ | १६ | के | ... | की |
| ५ | १६ | यजुर्येद | ... | यजुर्वेद |
| ५ | १६ | वर्णों | .... | वर्णों के |
| ५ | २० | मध्यनदिनी | ... | माध्य नदिनीय |
| ६ | २२ | ना | ... | नाम |
| ६ | १० | विद्वता | ... | विद्वत्ता |
| १० | १४ | शोभायमान थीं | .: | शोभायमान थीं |
| १० | १४ | भूपित थी | ... | भूपित थीं |
| ११ | १४ | अपेत्त | ... | अपेत्ता |
| १३ | २२ | भगवेतगीता | .. | भगवद्गीता |
| १४ | ६ व ११ | सेकड़ों | ... | सैकड़ों |
| १५ | १० | ईसां | ... | ईसा के |
| १६ | ५ | हैं | ... | है |
| ,, | १६ | अकाश | ... | आकाश |
| १७ | ५ | ब्रह्मवर्त | ... | ब्रह्मावर्त |
| १७ | १५ | कर देते | ... | करते |
| १८ | १६ | वह | ... | जब वह |
| २० | १४ | येन जाना | .. | येन जातानि |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ,, | ,, | सविशन्ति | ... | संविशन्ति |
| २३ | १ | वह किसी | ... | वह न किसी |
| २३ | २३ | उसी | ... | उसीके |
| २६ | २० | फिर | ... | फिर |
| २७ | १५ | ली | ... | लिये |
| २८ | २५ | वसही | ... | वैसेही |
| ३३ | १४ | शंकरचार्य | ... | शंकराचार्य्य |
| ३६ | २ | ईह | ... | इह |
| ३६ | ७ | नमप्ति | ... | समाप्ति |
| ३७ | १७ | कर्म्म की | ... | कर्म्म में |
| ३९ | १४ | पशुओं का | ... | पशुओं की |
| ,, | २० | विभा | ... | विभाग |
| ४० | २३ | यत्रैतल्लक्ष्यते | ... | यत्रैतल्लक्ष्यते |
| ४१ | १६ | आजवेवतमानस्य | ... | आर्जवेवर्तमानस्य |
| ४२ | १५ | जान | ... | जानते |
| ४३ | २ | से | ... | ऐसे |
| ,, | २४ | जैसे कन्या | ... | कन्या |
| ४६ | ४ | अन्नादानादि | . | अन्न दानादि |
| ४८ | ३ | अपना धर्म कर्म | ... | अपने धर्म कर्म में |
| ५३ | ७ | त्रिविष्टब्धं | ... | त्रिविष्टब्धं |
| ६१ | १३ | ऋत्विज | ... | ऋत्विग् |
| ६३ | १५ | पढ़े | ... | पढ़ें |
| ७१ | १७ | के प्यारी | ... | प्यारी |
| ७५ | १३ | और न करे | ... | न करे |
| ७५ | १४ | पीड़ा कदापि | ... | पीड़ा |
| ७६ | १७ | उनका | ... | उनकी |
| ७७ | २ | सन्तति का | ... | सन्तति को |
| ७७ | १७ | मे | ... | में |
| ,, | १७ | उन्नति | ... | उन्नति के |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ,, | १८ | वर्ताव संबन्ध | ... | वर्ताव |
| ८२ | ८ | ओंकर | ... | ओंकार |
| ८३ | ७ | जा | ... | जो |
| ८३ | २३ | वेश्य | ... | वैश्य |
| ८४ | २६ | करा | ... | करो |
| ८५ | २१ | जिस | ... | जिससे |
| ८५ | २५ | होता है | ... | होती है |
| ८६ | ७ | चपकना | ... | चपकन |
| ,, | १५ | कपड़ों | .. | कपड़ों |
| ९० | २० | मिलता | ... | मिलता है |
| ९२ | १८ | थोड़े | . . | थोड़े |
| ९३ | २६ | जो पारंगत हो | ... | पारंगत हो |
| ९४ | ९ | यह कर | ... | यह कह कर |
| ९६ | १ | योधाकि | ... | योधा की |
| ,, | २५ | भोजन करो | .... | भोजन न करो |
| ९८ | १८ | यहयशः | ... | महयशः |
| ,, | २० | यहयश | ... | महयश |
| १०० | ९ | दिव्योह्यमूर्तं | ... | दिव्योह्यमूर्तः |
| १०२ | ११ | सहस्राम | ... | सहस्रनाम |
| १०३ | १६ | होने में | ... | होने के |
| १०४ | ६ | न्ययोजयत् | ... | नियोजयत |
| ,, | १५ | लिया | ... | लिये |
| ११० | २५ | पुरुषों | ... | पुरुष |
| १११ | ८ | बड़ी | ... | बड़ी |
| ११२ | ७ | वह अब वह | ... | वह अब |
| ११३ | ८ | अच्छा है हुआ | ... | अच्छा ही हुआ |
| ,, | १५ | इसका | ... | इसको |
| ११४ | २१ | हाना है | ... | होना है |
| ११५ | ७ | संकल्प इस | ... | संकल्प का |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ११६ | ६ | अैसा | ... | कैसा |
| ११७ | २ | पश्चिमात्तर | ... | पश्चिमोत्तर |
| ११६ | १५ | मालूल | ... | मालूम |
| १२० | १२ | जैनियों भी | ... | जैनियों में भी |
| १२० | १७ | सिद्धान्त | ... | सिद्धान्त है |
| १२२ | ४ | अभिन्यु | ... | अभिमन्यु |
| १२२ | १२ | पूर्णिका | ... | पूर्णिमा |
| १२२ | १३ | पर्वतों | ... | पर्व्वतों |
| १२३ | ११ | कहा कहा | ... | कहा |
| १२३ | २० | नन्य | ... | नित्य |
| १२४ | २४ | कठिक | ... | कठिन |
| १२६ | १३ | कथन | ... | कथन है |
| ,, | १५ | विष्णुपादा | ... | विष्णुपाद |
| १२७ | ११ | विचारशाल | .. | विचारशील |
| १२६ | १७ | युधिष्ठिर कि | .. | युधिष्ठिर के |
| १३० | ६ | न्ही | .. | ह्री |
| १३१ | २५ | मलक | ... | मल को |
| १३३ | ३ | मुर्ख | ... | मूर्ख |
| १३३ | ८ | दृढवत | ... | दृढव्रत |
| १३४ | ६ | और देश | ... | और देशों में |
| १३७ | ६ | आधलु | ... | श्रद्धालु |
| ,, | १० | नहीं होने देती | ... | नहीं देती |
| ,, | १४ | कर | ... | करें |
| १३६ | ८ | गृहरण्य | ... | गृहारण्य |
| ,, | १४ | मर्गान्तं | ... | मरणान्त्तं |
| १४० | १२ | मेहयोगी | ... | सेही योगी |
| ,, | १८ | देश के | ... | देश की |
| १४१ | २३ | गुरु के | ... | गुरु की |
| १४२ | १० | नाकरण सातल | ... | नाकरसातल |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १४७ | १३ | इसवी | ... | ईसवी |
| १४८ | १५ | बहुतासा | ... | बहुतसा |
| १४६ | ६ | जगत का | ... | जगत को |
| ,, | २५ | ज्यातिर्मठ | ... | ज्योतिर्मठ |
| १५३ | १५ | साधूओं | ... | साधू |
| १५३ | २१ | कही जाता है | ... | कही जाती है |
| १५४ | १६ | १६०३ | ... | १०६३ |
| ,, | १८ | शत्रंजय | ... | शत्रुंजय |
| १५५ | ६ | मानो | ... | माना |
| १५६ | ५ | आत्मा का शोक जानेन वाला | | आत्मा का जानने वाला |
| १५७ | ४ | चाहिये | ... | चाहियें |
| ,, | १२ | सकती | ... | सकता |
| ,, | १५ | को संगति | ... | की संगति |
| ,, | १३ | कितने | ... | कितना |
| ,, | १५ | करने | ... | करले |
| १५८ | १ | करवाने | ... | करने वाले |
| १६० | २ | ओक्ष | .. | मोक्ष |
| १६८ | १७ | व्रजमान | ... | व्राजमान |
| १७२ | २० | कृषा | ... | कृष्णा |

# BOOKS BY THE SAME AUTHOR.

**Hinduism : Ancient and Modern**, compiled from original sources and illustrated in life, with Introduction by the late Swami Ram Tirthaji Maharaj, M. A., pp. 366. New edition, revised and greatly enlarged. Cloth, Rs. 3 ; Paper, Rs. 2. Spoken of highly by scholars in India and Europe, and the press, and approved of by the Text-Book Committee, U. P., for school libraries and patronized by the Government.

**Ashta Vakra Gita** translated into English with Sanskrit Text and Introduction-pp. 92. Annas 12.

**The Bhagvad Gita in Modern life**—being a concise exposition of its religion and philosophy as applicable to different aspects of modern society, with illustrations from the life of the Teacher (Sri Krishna) and the thoughts of eminent men of India and other countries, pp. 110, Re. 1.

(Approved of by the Text-Book Committee, U. P., for prizes and school libraries).

**Suggestions for Religious Education and other reforms**, pp. 81, As. 8. Both these books have also been approved by the Bombay Government for Secondary school libraries.

*Apply to* :—

The Manager,

THE VAISHYA HITKARI,

MEERUT CITY.

OR

B. KRISHNA LAL.

*96, Civil Lines,*

AGRA.

# ग्रन्थकर्त्ता की अन्य पुस्तकें ।

---

योग वाशिष्ठ, महा रामायण--१६५२ सफ़े ... मूल्य १६)
धर्मसार (पद्य में)- ७६ सफ़े ... मू० ।)
धर्म विचार १५५ सफ़े ... ... मू० ॥)
भारत विनय ४८ सफ़े ... ... ... मू० -)
शास्त्रोक्त उपासना-स्वामी रामतीर्थ जी महाराज की
भूमिका सहित-३०० सफ़े ... ... मू० ॥)
हिन्दू सोशल रिफार्म -१५४ सफ़े ... मू० ॥)
सच्चा साधु--स्वामी रामतीर्थ जी का जीवन चरित्र
और उपदेश-४८ सफ़े ... ... मू० -)

هندوستان گذشته و حال ... قیمت ایک روپیه
رام برشا ... ... قیمت دو آنه
پلیگ اور اسکا علاج – اردو – هندی – بنگالی قیمت آدهه آنه
„ انگریزی ... قیمت چار آنه
رام اپدیش – سوامی رام تیرته جی کے اپدیش قیمت دو آنه

डाक ख़र्च इससे अलग होगा

मिलने का पता :—

दफ़्तर वैश्य हितकारी, मेरठ,

अथवा

बा० कृष्णलाल, ६६ सिविल लाइन, आगरा ।